# ऋ० मं०१ सू०४६ मं०१

अश्विनौदेवते प्रस्कण्वऋषिर्गायत्री छन्दः ।८।८।८।

**एषोउषाअपूर्व्या व्युच्छतिप्रिया दिवः । स्तुषेवामश्विनाबृहत् ।१।**

| | | |
|---|---|---|
| एषो० | एषा | यह |
| उषाः | उषाः | उषा |
| १ अपूर्व्या | पूर्वमविद्यामाना | जो पहिले नहीं दीखती थी |
| वि | वि + | — |
| उच्छति | वि+उच्छति आविर्भवति | प्रकट होती है |
| प्रिया | प्रिया | प्यारी |
| दिवः | द्युलोकात् | आकाश से |
| स्तषे | स्तौमि | स्तुति करता हूं |
| वाम | युवाम् | तुम दोनों को |

| | | |
|---|---|---|
| अश्विना | हे अश्विनौ ! | हेअश्वि देवताओ |
| बृहत् | अतिशयेन | अतिशय करके |

संस्कृतार्थः ।

एषा पूर्वमविद्यमाना प्रिया उषा द्युलोकाद्‌आविर्भवति हेअश्विनौ ! (अस्मिन्काले) युवामतिशयेन स्तौमि ॥१॥

भावार्थ. ।

जो पहले नहीं दीखती थी ऐसी प्यारी उषा द्युलोक से प्रकट होती है, हे अश्वि देवताओ (ऐसे काल में) मैं आप की अतिशय करके स्तुति करता हूं ॥ १ ॥

विनियोग—यह सूक्त प्रातरनुवाक में आश्विन क्रतु के आश्विन शस्त्र में पढ़ा जाता है (आ० श्रौ० सू० ४ । १५ । २)

(१) "अपूर्व्या" कहने से प्रतीत होता है कि ऋषि को बहुत समय के पीछे उषा का दर्शन हुआ है, ऐसा मेरु के समीप देशों में होता है। यहां कई महीनों की रात्रिके अन्तमें उषा प्रकटहोकर बहुत दिनों तक विद्यमान रहती है। फिर सूर्य के उदय होने से उसके प्रकाश में लय होजाती है।

अश्विनौदेवते निचृद्गायत्रीछन्दः ।८।७।८।

याद॒सा॒सिन्धु॑मातरा मनो॒तरा॑र॒यी॒णाम् । धि॒याद॑े॒वाव॑सु॒विदा ।२।

| | | |
|---|---|---|
| या | यौ | जो |
| दस्रा | उग्रौ | भयानक |
| सिन्धुऽमातरा | समुद्र मातृकौ | समुद्र से उत्पन्न |
| मनोतरा | मनसोत्पादकौ (पा०को०) | मनसे उत्पन्न करने वाले |
| रयीणाम् | धनानाम | धनों के |
| धिया | ध्यानेन | ध्यान से |
| देवा | देवौ | देवता |
| वसुऽविदा | धनस्यज्ञातारौ | धन के जानने वाले |

संस्कृतार्थः ।

यौ देवौ समुद्रोत्पन्नौ, मनसा धनानामुत्पादकौ ध्यानेन धनस्य ज्ञातारौ (च स्तः) ॥ २ ॥

भाषार्थ ।

जो देवता समुद्र से उत्पन्न, मन से धनों के

उत्पादक, (और) ध्यान द्वारा धन के जानने वाले (हैं) ॥ २ ॥

(१) इस सूक्त में समुद्र से सर्वत्र अन्तरिक्ष के जल समझने चाहियें, इन्हीं से अदिति देव और उषा की भी उत्पत्ति होती है यदि अन्तरिक्ष में जल और वायु (atmosphore) न होते, तो सूर्य्य उदय तक आकाश अत्यन्त काला दिखाई देता जिस में नक्षत्रों से भिन्न और किसी प्रकार की ज्योति नहीं दिखाई देती, और सूर्य्य उदय होने पर धूप और प्रकाश एक दम प्रकट होजाते ॥

अश्विनौदेवते गायत्रीछन्दः ।८।८।८॥

वच्यन्तेवांककुहासो जूर्णायाम-
धिविष्टपि । यद्वांरथोविभिष्प-
तात् ।३।

| | | |
|---|---|---|
| वच्यन्ते | प्रापयन्ति (ऋ०।१।९७।२) | पहुंचाते हैं |
| वाम् | युवाम् | तुम दोनों को |
| ककुहासः | महान्तः (निघ०३।३) | महान् |
| १ जूर्णायाम् | पुरातन्याम् | प्राचीन में |

| | | |
|---|---|---|
| अधि | अधि+ | - |
| १ विष्टपि | अधि+विष्टपि लोके (षा०को०) | लोक में |
| यत् | यदा | जब |
| वाम् | युवयोः | तुम दोनों का |
| रथः | रथः | रथ |
| २ विऽभिः | उड्डीयमानैः (अश्वैः) | उडने वाले(घोड़ों) से |
| पतात् | गच्छति (पत्लृगतौ) (अस्माल्लेटघाडागमः) | जाता है |

सस्नार्थः।

(हे अश्विनौ!) यदा युवयो रथउड्डीयमानैः (अश्वैः) गच्छति (तदा) महान्तः (अश्वाः) युवां पुरातनेलोके प्रापयन्ति ॥ ३ ॥

भावार्थः।

(हे अश्विदेवताओ) जब आप का रथ उडने वाले घोड़ों से चलता है, (तब)महान् (अश्व) आपको प्राचीन लोक में ले जाते हैं ॥ ३ ॥

# विषय सूची।

## ऋग्वेद संहिता अङ्क १३ से २१ तक।

| पृ० | पं० | अशुद्धम् | शुद्धम् |
|---|---|---|---|
| ९७६ | १८ | भूत् | मूत् |
| ९७७ | १६ | मह | सह |
| ९८० | २ | चित् | चित् |
| ,, | ७ | कुपवन्ति | कुर्वन्ति |
| ९८१ | ४ | यदेपा | यदेषा |
| ,, | १० | यद्देच | यद्देव |
| ,, | १६ | यत | यत् |
| ९८२ | २ | (लङर्थेलुङ्) | (लङर्थेलुङ्) |
| ,, | १८ | पथिवी | पृथिवी |
| ९८७ | ४ | सस | सुस |
| ,, | ७ | सुन्तु | सुन्तु |
| ,, | १२ | पचक्षा | पचक्षो |
| ९९० | १४ | विस्तृतती | विस्तृती |
| ९९२ | १४ | मवद | मवद् |
| ,, | १६ | सामम् | सुमम् |
| ९९४ | २ | कास्य | कार्य |
| ,, | ५ | किस | किमत्रे |
| ९९६ | १६ | सन्त | सन्तु |
| ९९८ | ६ | ाव्युच्य | वियुच्य |
| ९९९ | १४ | देवता | देवताः |
| १००० | ८ | भूम्याम | भूम्याम् |
| १००१ | १४ | इवद्रा | इवद्रो |
| १००२ | १७ | लुङ | लुङ् |
| १००३ | ५ | सवया | सर्वया |
| ,, | १४ | पीचि । | पाची |
| १००४ | ९ | उपा+ | उपो+ |
| १००५ | ५ | पथिवी | पृथिवी |
| ,, | ८ | प्रताचां | प्रतीचां |
| ,, | १४ | यज्य | युज्य |
| ,, | १८ | ।वन्दु | विन्दु |
| १००७ | १५ | कसु) | कसुः) |
| १००८ | ९ | पूवकाल | पूर्वकाल |
| ,, | १५ | यच्मे | युच्मे |
| ,, | १९ | पात्व) | पात्वम्) |
| १०११ | ११ | प्रचेतसः | प्रऽचेतसः |
| १०१२ | १८ | विभया | विभूया |
| १०१३ | ४ | पखिलिस | पखिलस् |
| १०१४ | ९ | काप | कोप |
| १०१५ | १५ | प्रथना | प्रार्थना |
| १०१८ | ५ | उपद्रुते | उपऽद्रुते |
|  | ११ | सुऽ | सुऽ |
| १०२० | ५ | नयन्तु | नयन्तु |

| पृ० | पं० | अशुद्धम् | शुद्धम् |
|---|---|---|---|
| १०२० | ८ | पति | पति. |
| १०२१ | ६ | षड्गिराध | षड्गिऽराध |
| ,, | १० | मानयन्त | मावयन्त |
| १०२२ | ६ | पासे" | पश्यसे" |
| १०२३ | ८ | राक्षतम् | रक्षितम् |
| १०२३ | १२ | कळाम | कळाम् |
| ,, | १३ | सुऽवीराम | सुऽवीराम् |
| ,, | १३ | वारोपताम | वोरोपेताम् |
| ,, | १२ | वीरासे | वीरो मे |
| ,, | १५ | यजामह | यजामहे |
| ,, | १५ | प्रयाग | प्रयोग |
| १०२७ | १७ | वाचेम | वोचेम |
| ,, | १८ | सिङि | सिङि |
| १०२८ | ५ | पदं) | पदम्) |
| १०३० | ८ | पाधीन | पधीन |
| १०३१ | २ | तिष्ठात | तिष्ठति |
| १०३१ | ४ | र्याति | र्यन्ति |
| ,, | १४ | तीत्य | न्तीत्य |
| १०३१ | ६ | त्यन्तर | त्यन्तर् |
| ,, | १८ | पाधीन | पधीन |
| १०३२ | १२ | राजाभः | राजभिः |
| १०३३ | ८ | तुकमः | तुक्ता |
| ,, | २१ | मनिवास | मुनिवासं |
| १०३५ | ७ | यम | यम् |
| ,, | १६ | ते | ते |
| ,, | ,, | हियते | ह्रियते |
| १०३६ | ११ | यं बाहु | यं बाहु |
| ,, | १५ | परयन्ति | पूरयन्ति |
| १०३७ | १८ | हनन्ति | हनन्ति |
| १०४० | १६ | मादित्या | मादित्यो |
| ,, | १८ | दृष्ट(ह्राव | दुष्ट(ह्वि |
| १०४२ | ,, | वस | वस |
| ,, | ,, | कमत | कमत |
| १०४३ | १४ | स्तुन् | स्तुन् |
| १०४४ | ६ | कणा | मणो |
| १०४५ | ७ | (हविरूपम्) | (हवीरूपम्) |
| ,, | १६ | मणो | मणो |
| १०४६ | १४ | ,, | ,, |

अंक २७ २८]  [मार्गशीर्ष-पौष १



# ऋग्वेद संहिता

(वैदिकजीवनभाष्ययुता)

पदपाठ, शब्दार्थ, संस्कृत और भाषा अनुवाद टिप्पणी और मन्त्रों के आशय पर व्याख्यान से युक्त

जिसको पण्डितगणेशदत्त व्यास और मुलतानिवासी पं०शङ्करदत्त शास्त्री की सहायता से शिवनाथ आहिताग्नि ने सम्पादन किया

लाहौर

पञ्जाब एकानोमीकल यन्त्रालय में प्रिण्टर लाला लाससमन के अधिकार से छपा।

१२ अंकों का अग्रिम मूल्य २)

पिछले २४ अंकों का मूल्य ५॥)

## ऋग्वेद संहिता अङ्क२५,२६ शुद्धाशुद्धि पत्रम् ।

| पृ० | पं० | अशुद्धम् | शुद्धम् | पृ० | पं० | अशुद्धम् | शुद्धम् |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १०५० | १० | कंत | कुत | १०६३ | १६ | करते | करते हैं |
| ,, | १४ | हमा | हमारे | १०६५ | ४ | चेतसे | चैतसे |
| ,, | १९ | दखो | देखो | ,, | ७ | व ाय | बद्राय |
| ,, | २० | दवता | देवता | ,, | ८ | बुद्धिमान | बुद्धिमान् |
| १०५१ | १६ | (परणाः) | (पूरणः) | १०७६ | १८ | बन्धकाः | बन्धकाः |
| १०५२ | १४ | च ।+ | चप+ | १०७८ | १५ | दपस | दपस |
| १०५३ | ६ | स्याह | स्याहै | ,, | ,, | द्विषर्ध | द्विषर्ध |
| ,, | ८ | ता | तम् | १०८० | १५ | न्दने | न्दिने |
| ,, | ११ | संतेः | सुतेः | १०८२ | ८ | दतः | दतः |
| १०५५ | १५ | ज्ञानवाम | ज्ञानवान् | ,, | ,, | ,, | ,, |
| ,, | १० | मतुपच) | मतुप् च) | ,, | १० | वडा | वोडा |
| १०५८ | ११ | पपन् | पूपन् | १०८७ | ८ | तारम | तारम् |
| १०६१ | १६ | [illegible] | [illegible] | | | | |
| ,, | १० | स्पदरम् | स्पुदरम् | १०९० | १० | सनम् | जनम् |
| १०६२ | ४ | सट) | सट्) | १०९१ | १० | करतेहैं | करतीहैं |

(१) प्राचीन लोक यों है जिसमें उत्तर मेरु के समीपस्थ देशों में अश्वि देवताओं का रथ बहुत दिनों तक चारों ओर घूमता हुआ दिखाई देता है ॥

(२) अश्वि देवताओं के घोड़े आकाश में बहुत शीघ्र उड़ते हैं तभी तो सहस्रों कोस की परिक्रमा २४ घण्टे में करलेते हैं ॥

अश्विनौ,देवते निचृद्गायत्रीछन्दः ।७।८।८।

## हविषाजारोअपां पिपर्तिपपुरि- नरा । पिताकुटस्यचर्षणिः ।४।

| | | |
|---|---|---|
| हविषा | हविषा | हवि से |
| १ जारः | कामुकः | अनुराग करने वाला |
| १ अपाम् | उदकानाम् | जलों के |
| पिपर्ति | पूरयति | पूर्ण करता है |
| पपुरिः | (धनधान्येन) पूरयिता | (धनधान्य से) पूर्ण करनेवाला |
| नरा | हे नरौ | हे नरो |

| | | |
|---|---|---|
| पिता | पालकः | पालने वाला |
| कुटस्य | गृहस्य (आ०को०) | घरके |
| चर्षणिः | द्रष्टा | देखने वाला |

संस्कृतार्थः ।

हे नरौ, अपांजारः (धनधान्येन) पूरयिता गृहस्य पालकः (कर्म्मणः) द्रष्टा (अग्निः) (अस्मद्दत्तेन) हविषा (युवाम्) पूरयति ॥४॥

भाषार्थः ।

हे नरो जलों से अनुराग करनेवाले (धनधान्य से) पूर्ण करने वाले घर के पालक (और कर्म्म के) द्रष्टा (अग्नि) (हम से दी हुई) हवि से (आप को) पूर्ण करते हैं ॥ ४ ॥

(१) "जलों के जार" अग्निदेव हैं (देखो तै० ब्रा० १।१।३।८) जो हवि से देवताओं को पूर्ण करते हैं, और यजमान के घर को धन धान्य से पूर्ण करते हैं ॥

अश्विनौदेवते, निचृद्गायत्रीछन्दः ७।८।८॥

आदारोवांमतीनां नासत्यामत-

वचसा। पातंसोमस्यधृष्णुया ।५।

| | | |
|---|---|---|
| १ आऽदारः | प्रेरकः (आ०को०) | प्रेरण करने वाला |
| १ वाम् | युवयोः | तुम दोनों की |
| १ मतीनाम् | स्तुतीनाम् | स्तुतियों का |
| नासत्या | हे अनृत रहितौ | हे झूठ से रहित |
| २ मतऽव-चसा | मतं स्तुतिरूपंवचो याभ्यां तौ, तत्सम्बुद्धौ | हे स्तुति रूपवचन के आदर करने वालो |
| पातम् | पिबतम (शपोलुक्पिबादेशा-भावश्च) | पान करो |
| सोमस्य | सोमम् (द्वितीयाऽर्थेषष्ठी) | सोम को |
| धृष्णुऽया | धृष्टतया (सुपांसुलुगितियादा-देशः) | बेधड़क हो कर |

संस्कृतार्थः ।

हे अनृत रहितौ (स्तुतिरूपे)वचस्यादरयुक्तौ (अ०

अश्विनौ) युवयोः स्तुतीनां प्रेरकः (यःसोमोऽस्ति) (तम्) सोमं धृष्टतया पिबतम् ॥५॥

भापार्थः ।

हे झूठ से रहित(स्तुतिरूप)वचन में आदर करने वाले (अश्विदेवो) आप की स्तुतियों का प्रेरण करने वाला जो सोम है उस को बेधड़क होकर पाओ॥५

(१) सोम स्तुतियों का प्रेरक है। सोमपान से चित्त की चञ्चलता मिट कर मनुष्य स्तुति शील होजाता है।

अश्विनौ देवते गायत्रीछन्दः ८।८।८ ॥

या नः पीपरदश्विना ज्योतिष्मती तमस्तिरः। तामस्मे रासाथामिषम् ॥६॥

| | | |
|---|---|---|
| या | या | जो |
| नः | अस्मान् | हम को |
| पीपरत् | पालयेत् | पाले |
| अश्विना | हे अश्विनौ | हे अश्विदेवताओ |

| | | |
|---|---|---|
| ज्योतिष्मती | ज्योतिर्युक्ता | प्रकाश से युक्त |
| तमः | तमः+तिरः अन्धकारात्तरः(भूतम्) | अन्धकारसे रहित |
| तिरः | + तिरः | -- |
| ताम् | ताम् | उसको |
| अस्मे० | अस्मभ्यम् | हमारे लिये |
| रासाथाम् | दत्तम् (रा-दाने लोडर्थे लुङ्) | दो |
| इषम् | अन्नम् | अन्न को |

संस्कृतार्थः।

हे अश्विनौ!ज्योतिषायुक्तमन्धकारात्तिरः(भूतम्) यदन्नमस्मान्पालयेत्तदस्मभ्यंदत्तम् ॥६॥

भाषार्थः।

हे अश्विदेवताओ प्रकाशसे युक्त(और)अन्धकार से रहित जो अन्न हमारी पालना करे उसको हमारे ताईं दो ॥ ६ ॥

अश्विदेव हमें ऐसा अन्न दें जो हमारी बुद्धि में प्रकाश को उत्पन्न करे और अज्ञान रूपी अन्धकार को हटावे।

अश्विनी देवते, निचृद्गायत्रीछन्दः ।८।७।८

# आनोनावामतीनां यातंपारायगन्तवे।
# युञ्जाथामश्विनारथम् ।७।

| | | |
|---|---|---|
| आ | आ+ | — |
| नः | अस्मान् (प्रति) | हमारे (प्रति) |
| नावा | नावा | बेड़ी से |
| मतीनाम् | स्तुतीनाम् | स्तुतियों की |
| यातम् | आ+यातम् | आइये |
| पाराय | पाराय+ | — |
| गन्तवे | पाराय+गन्तवे पारं प्राप्तुम् (तुमर्थेतवे प्रत्ययः) | जाने के लिए |
| युञ्जाथाम् | युञ्जाथाम् | जोड़ो |
| अश्विना | हे अश्विनौ | हे अश्विदेवताओ |
| रथम् | रथम् | रथ को |

संस्कृतार्थः।

हे अश्विनौ ! (समुद्रात्) अस्मान् (प्रति) पारम् प्राप्तुं स्तुतीनां नावाऽऽगच्छतम्, (ततोऽवतीर्य) रथं युञ्जाथाम् ॥ ७ ॥

भावार्थः।

हे अश्विदेवो (समुद्र से) हमारे प्रति पार होने के लिए स्तुतियों की बेड़ी से आओ,(उस से उतर कर) रथ को जोड़ो ॥ ७ ॥

अश्विद्देव अन्तरिक्षके जलोंसे पार द्युलोकमेंहं हमारी स्तुतियों की बेड़ी उन को जलों के इस किनारे ले आवे और यहां से उनका रथ उन्हें हमारे पास ले आवे।

अश्विनौदेवते, निचृद्गायत्रीछन्दः ।७।८।८

अरित्रंवांदिवस्पृथु तीर्थेसिन्धूनां रथः । धियायुयुज्रइन्दवः ।८।

| | | |
|---|---|---|
| अरित्रम् | समुद्रयानम् (आ०को०) | जहाज |
| वाम् | युवयोः | तुम दोनों का |
| दिवः | द्युलोकात् | आकाश से |

| | | |
|---|---|---|
| पृथु | विस्तीर्णम् | चौड़ा |
| तीर्थे | अवतरण प्रदेशे | किनारे पर |
| सिन्धूनाम् | समुद्राणाम् | समुद्रों के |
| रथः | रथः | रथ |
| धिया | कर्मणा (निघ०२।१) | कर्म से |
| युयुज्रे | युक्ताबभूवुः | युक्त हुए हैं |
| इन्दवः | सोमाः | सोम |

संस्कृतार्थः।

(हे अश्विनौ) युवयोःसमुद्रयानमाकाशात् (अपि) विस्तीर्णम् (अस्ति) समुद्राणामवतरण प्रदेशे रथः (विद्यते) सोमाः (च,अभिषवादि) कर्मणायुक्ताः बभूवुः ॥ ८॥

भाषार्थः।

(हे अश्विदेवताओ) आप का जहाज़ आकाश से (भी) चौड़ा (है) समुद्रों के किनारे पर रथ (विद्यमान है)(और)सोम (भी निचोड़ने आदि) कर्म से युक्त हुए हुए हैं ॥ ८ ॥

हमारी स्तुति रूप जहाज़ जिस पर चढ़ कर अश्विदेव अन्तरिक्ष के पार आते हैं द्युलोक से भी चौड़ा है, वहां से हमारे घर तक आनेके लिए तीर्थ (port) पर रथ उपस्थित है, सोम भी निचोड़े हुए हैं। (वाक्य पूर्ति के लिये देखो अगला मन्त्र)

अश्विनौदेवते निचृद्गायत्रीछन्दः।८।७।८।

दिवस्कण्वासइन्दवो वसुसिन्धूनांपदे । स्वंवव्रिंकुहधित्सथः ।९।

| | | |
|---|---|---|
| दिवः | द्युलोके (सप्तम्यर्थे षष्ठी) | आकाश में |
| कण्वासः | हे कण्वाः | हे कण्वो |
| इन्दवः | सोमाः | सोम |
| वसु | धनम् | धन |
| सिन्धूनाम् | समुद्राणाम् | समुद्रों के |
| पदे | स्थाने | स्थान में |
| स्वम् | स्वम् | अपने |

| | | |
|---|---|---|
| व॒प्रिम् | रूपम् (निघं० ३।७) | रूपको |
| कु॑ह | कुत्र | कहां |
| धि॒त्स॒थः | धारयितुमिच्छथः | धारण करना चाहते हो |

संस्कृतार्थः ।

हे कण्वाः! सोमा द्युलोके (प्राप्ताः) धनं समुद्राणाम् (अवतरण-) स्थाने (विद्यते) (हे अश्विनौ) निजस्वरूपं कुत्र धारयितुमिच्छथः ॥ ९ ॥

भाषार्थः ।

हे कण्वो ! सोम द्युलोक में ( पहुंच गए ) धन समुद्रों के किनारे पर (है) हे अश्विदेवो आप अपना स्वरूप कहां धारण करना चाहते हो ॥९॥

ऋषि कहते हैं कि हे कण्वो हम अश्विदेवों को सोम निचोड़ कर अर्पण कर चुके हैं। जो अग्निद्वारा द्युलोक में पहुंच गया, धन जो अश्विदेवोंके रथ में भरा है समुद्रों के तीर पर विद्यमान है। हे अश्विदेवो अब आप कहां आना चाहते हो। द्युलोक में या किसी अन्य यजमान के घर।

अश्विनौदेवते गायत्रीछन्दः ।८।८।८।

अभू॑दु॒भा उ॒ अं॒शवे॒ हिर॑ण्यं॒प्रति॒-
सूर्यः॑ । व्य॑ख्यज्जि॒ह्वया॑ऽसि॑तः ॥१०॥

| | | |
|---|---|---|
| अभूत् | अभूत् | हुआ |
| उम्० | खलु | सच मुच |
| भाः | छाया (भा०को०) | छाया |
| उम्० | (पूरणः) | — |
| अंशवे | ज्योतिषे | प्रकाशके लिये |
| हिरण्यम् | हिरण्यम्+ | — |
| प्रति | हिरण्यम्+प्रति स्वर्ण लक्षण | स्वर्ण के सदश |
| सूर्यः | सूर्य्यः | सूर्य्य |
| वि | वि + | — |
| अख्यत् | वि+अख्यत प्रकटोऽभवत् | प्रकट हुआ |
| जिह्वया | जिह्वया | जिह्वा से |
| असितः | कृष्णवर्णः | काले रङ्ग वाला |

संस्कृतार्थः ।

ज्योतिषे खलु छायाऽभवत् सूर्य्यो हिरण्यसदृशः (संवृत्तः) (अग्निरपि) कृष्णवर्णः (सन्) ज्वाला रूपया जिह्वया प्रकटोऽभवत् ॥१०॥

भाषार्थः ।

प्रकाश के लिये सचमुच छाया होने लगी, सूर्य सोने की न्याईं (होगया)(अग्नि भी) काला (होकर) अपनी (लाट रूपी) जिह्वा से प्रकट होने लगा ॥१०

कई दिनों के मन्द प्रकाश के पीछे आज ऐसा प्रकाश होगया है कि उस को छाया भी पड़ने लगी है, सूर्य भी जो अबतक लाल रंग के दीखते थे आज सुवर्ण की न्याईं पीले रंग के होगए हैं। अग्नि जो थोड़े प्रकाश में खूब चमकती थी अब सूर्य के प्रकाश की अपेक्षा काली पड़ गई और केवल लाट से प्रकाशित होती है। यह दृश्य उत्तर मेरु के समीपस्थ देशों का है। जहां प्रस्कण्व ऋषि ने इस सूक्त को देखा प्रतीत होता है।

अश्विनौदेवते, गायत्रीछन्दः ।८।८।८।

अभूदुपारमेतवे पन्थाऋतस्यसा

१ या । अदर्शि विस्रुतिर्दिवः ।११।

| | | |
|---|---|---|
| अभूत् | अभूत् | हुआ |
| ऊम्० | (पूरण) | — |
| पारम् | पारम | पार |
| एतवे | गन्तुम् (तुमर्थे तवेन्) | जाने के लिए |
| पन्थाः | मार्गः | मार्ग |
| ऋतस्य | यज्ञस्य | यज्ञ का |
| साधुऽया | साधु. (सुपांसुलुगि तियाडादेशः) | अच्छा |
| अदर्शि | वि + अदर्शि | स्पष्ट दिखाई दी |
| वि | वि + | — |
| स्रुतिः | वीथिका | पगडंडी |
| दिवः | द्युलोकस्य (आ०को०) | द्युलोक की |

संस्कृतार्थ ।

पा गन्तुं यज्ञस्य मार्गो साधुरभूत् (तेननिस्तुता) द्युलोकस्य वीथिका सुस्पष्ट दृष्टाऽभवत् ॥११॥

भावार्थः।

पार जाने के लिए यज्ञका अच्छारस्ता बनगया, (और) उसमें से निकली हुई द्युलोक की पगडंडी दीखने लगी॥११

यहां पर 'यज्ञ या सृष्टि नियम को एक विशाल राजमार्ग से उपमा दी है। जिस में से स्वर्गादि लोकों की पगडण्डियां निकलती हैं जो सूर्य के उदय होने से अब स्पष्ट दीखने लगीं॥

अश्विनौदेवते, गायत्रीछन्दः ८।८।८॥

तत्तदिदश्विनोरवो जरिताप्रति

भूषति मदेसोमस्यपिप्रतोः॥१२॥

| | | |
|---|---|---|
| तत्ऽतत् | तत्तत् | उस उस को |
| इत् | अपि | भी |
| अश्विनोः | अश्विनोः | अश्विदेवताओं के |
| अवः | रक्षणम् | रक्षा को |
| जरिता | स्तोता | स्तुति करने वाला |
| १ प्रति | प्रति+ | ,, |

| | | |
|---|---|---|
| १ भूषति | प्रति+भूषति पुनः पुनरलङ्करोति | बार बार अलङ्कृतकरताहै |
| मदे | मदे | मद में |
| सोमस्य | सोमस्य | सोम के |
| पिप्रतोः | पूरयतोः ( पृ पूरणे ) | पूर्ण करने वालों के |

संस्कृतार्थः ।

स्तोता सोमस्य मदे पूरयतोरश्विनोस्तत्तद्रक्षणं पुनःपुनरलङ्करोति ॥१२॥

भावार्थः ।

स्तुति करने वाला सोम के मद में पूर्ण करने वाले अश्विदेवताओं की उस उस रक्षा को बारबार अलङ्कृत करता है ॥ १२ ॥

जैसे किसी मित्र को प्रदान की हुई बहु मूल्य वस्तु को मनुष्य बारबार दूसरों के सामने सजाकर रखता है, इसी प्रकार स्तोता सोम के आनन्द में अश्विदेवताओं की प्रदान की हुई प्रत्येक रक्षा को बार बार मित्रों के सामने वर्णन करता है ॥

अश्विनौ देवते, गायत्रीछन्दः ।८।८।८ ॥

वावसाना विवस्वति सोमस्य पीत्या गिरा । मनुष्वच्छम्भू आगतम् ।१३।

| | | |
|---|---|---|
| वावसाना | निवासशीलौ (विभक्तेराकारः) | निवास करने वाले |
| विवस्वति | दीप्तिमति (आकाशे) | दीप्तमान् (आकाश) में |
| सोमस्य | सोमस्य | सोमके |
| पीत्या | पानाऽर्थम् | पीने के लिए |
| गिरा | स्तुत्या | स्तुति से |
| मनुष्वत् | मनाविव (सप्तम्यर्थे वतिः) | जैसे मनु के पास |
| शम्ऽभू० | हे सुखस्यभावयितारौ (अन्तर्भावितण्यर्थाड्डुः) | हे सुखकेदेनेवालो |
| आ | आ + | – |
| गतम् | आ + गतम् आगच्छतम् | आओ |

संस्कृतार्थः

हे दीप्तिमति (आकाशे) निवास शीलौ सुखस्यभावयितारौ (अश्विनौ!) (युवाम्) सोमंपातुं स्तुत्या मनाविव (अत्र) आगच्छतम् ॥ १३ ॥

भाषार्थः।

हे दीप्तिमान आकाश में रहने वाले, सुख के

देने वाले (अश्विदेवताओ) (आप दोनों) सोम पीने के लिए स्तुति करने से (यहां) आओ जैसे (पूर्व काल में), मनु के पास (आते थे) ॥१३॥

अश्विनौ देवते गायत्रीछन्दः ८।८।८।

युवोरुषा अनु श्रियं परिज्मनोरुपा चरत् । ऋता वनथो अक्तुभिः ।१४।

| | | |
|---|---|---|
| युवोः | युवयोः | तुम दोनों के |
| उषाः | उषाः | उषा |
| अनु | अनु | पीछे |
| श्रियम् | शोभाम् | शोभा को |
| १ परिऽज्मनोः | परितोगन्त्रोः (अ॰ह्न मेंनिनिपात्यते।) | चारों ओर चलने वालों के |
| १ उपऽआचरत् | समीपअगच्छत | समीप आई है |

| | | |
|---|---|---|
| ऋता | यज्ञान् (शेर्लोपः) | यज्ञों को |
| वनथः | कामयेथे | आप दोनों कामना करते हैं |
| २ अक्तुऽभिः | रात्रिषु (सप्तम्यर्थे तृतीया) | रात्रियों में |

संस्कृतार्थः।

(हे अश्विनौ) परितो गन्त्रोर्युवयोः शोभामनु (सृत्य)उषा अगच्छत् युवांरात्रिषु यज्ञान्कामयथे॥४॥

भावार्थः।

(हे अश्विदेवताओ) चारों ओर चलने वाले आप की शोभा के पीछे पीछे उषा आई है आप रात्रियों में यज्ञों की कामना करते हो ॥ १४ ॥

(१) उत्तर मेरु समीपस्थ देशों में लम्बी रात्रि के अन्त में पहले प्रकाशसे मिले हुए तम रूपी अश्विदेवता कई दिन तक आकाश में चारों ओर घूमते प्रतीत होते हैं फिर पीछे उषा की लाली प्रकट होकर कई दिन तक घूमती दिखाई देती है ॥

(२) रात्रि के देवता होने से अश्विदेव रात्रि में यज्ञ की कामना करते हैं ॥

अश्विनौ देवते गायत्रीछन्दः ८।८।८॥

उभा पिबतमश्विनो भा नः शर्म यच्छतम्। अविद्रियाभिरूतिभिः॥१५॥

| | | |
|---|---|---|
| उभा | उभौ | आप दोनों |
| पिबतम् | पिबतम् | पीओ |
| अश्विना | हे अश्विनौ | हे अश्विदेवताओ |
| उभा | उभौ | आप दोनों |
| नः | अस्मभ्यम् | हमारे लिए |
| शर्म | शरणम् | शरण को |
| यच्छतम् | दत्तम् (दाण् दाने, यच्छादेशः) | दो |
| अविद्रियाभिः | विद्रः छिद्रः, तद्रहिताभिः | छिद्र रहितों से |
| ऊतिऽभिः | रक्षाभिः | रक्षाओं से |

संस्कृतार्थः।

हे अश्विनौ ! उभौ (युवां सोमम्) पिबतम्,

उभौ ( युवाम् ) छिद्र रहिताभीरक्षाभिरस्मभ्यं शरणं दत्तम्॥ १५ ॥

भावार्थः ।

हे अश्विदेवताओ आप दोनों (सोम को) पीवें आप दोनों छिद्ररहित रक्षाओं से हमें शरण दें॥१५॥

इति षट् चत्वारिंशं सूक्तम् ।

## ऋ० मं० १ सू० ४७ ।

अश्विनौ देवते, कण्वपुत्रः प्रस्कण्व ऋषिर्बृहती छन्दः ।८।८।१२।८।

अयंवांमधुमत्तमः सुतःसोमऋता
वृधा । तमश्विनापिबतंतिरोअह्न्य
धत्तंरत्नानिदाशुषे ।१।

| | | |
|---|---|---|
| अयम् | अयम् | यह |
| वाम् | युवाभ्याम् | तुम दोनोंके लिये |

| | | |
|---|---|---|
| मधुमत्ऽतमः | अतिशयेनमाधुर्य्यवान् | बहुत मिठास वाला |
| सुतः | निष्पीडितः | निचोड़ा हुआ |
| सोमः | सोमः | सोम |
| ऋतऽवृधा | हे ऋतस्यवर्धयितारौ ! (अन्तर्भावितण्यर्थः | हे ऋत के बढ़ाने वालो |
| तम् | तम् | उसको |
| अश्विना | हे अश्विनौ ! | हे अश्वि देवताओ |
| पिबतम् | पिबतम | पीओ |
| तिरःऽअह्नयम् | ह्यस्तनम् | कल वाले को |
| धत्तम् | धारतयम् | धारण करो |
| रत्नानि | रत्नानि | रत्नों को |
| दाशुषे | दत्तवते | देने वालेके तांई |

संस्कृतार्थः।

हे ऋतस्य वर्धयितारावश्विनो ! अतिमाधुर्य्यवा-
नय सोमो युष्मदर्थं निष्पीडितः,ह्यस्तनं (सुतम्) तम्
(सोमम्) पिबतम् (हविः) दत्तवते रत्नानि (च) धार
यतम् ॥ १ ॥

भावार्थः।

हे ऋत के बढ़ाने वाले अश्विदेवताओ बहुत
मिठास वाला यह सोम आप के लिए निचोड़ा गया
है उस कलके (निचोडे हुए सोम)को आप पीवें और
(हवि) देने वाले के लिए रत्नों को धारण करें ॥१॥

यह सूक्त प्रातरनुवाक में आग्नेय क्रतु के बार्हत छन्द में पढ़ा
जाता है (आ० श्रौ० सू० ४।१५।२)

अश्विनी देवते, सतोबृहतीछन्दः ।१२।८।१२।८

त्रिवन्धुरेणत्रिवृतासुपेशसा रथे-
नायातमश्विना। कण्वासोवांब्रह्म-
कृण्वन्त्यध्वरे तेषांसुशृणुतंहवम् ।२।

| | | |
|---|---|---|
| १ त्रिऽवन्धुरेण | वन्धुराः नीडबन्धनाऽऽधारभूताः काष्ठविशेषाः, त्रयोबन्धुरायस्य तेन, | पीढी वांधने के तीन डंडों से युक्त से |
| १ त्रिऽवृता | त्रिरावेष्टितेन | तीन लपेटे वालेसे |
| सुऽपेशसा | सुरूपेण(निघ०३।७) | सुन्दर से |
| रथेन | रथेन | रथ से |
| आ | आ+ | - |
| यातम् | आ+यातम् | आओ |
| अश्विना | हे अश्विनौ ! | हे अश्विदेवताओ |
| कण्वासः | कण्वाः | कण्व वंशी |
| वाम् | युवाभ्याम् | तुम दोनोंके लिए |
| ब्रह्म | मन्त्ररूपस्तुतिम् | मन्त्ररूप स्तुति को |

| | | |
|---|---|---|
| क्रुणवन्ति | कुर्वन्ति (क्रु विकरणः) | करते हैं |
| अध्वरे | यज्ञे | यज्ञ में, |
| तेषाम् | तेषाम् | उनकी |
| सु | सुष्ठु | भली प्रकार |
| शृणुतम् | शृणुतम् | सुनो |
| हवम् | आह्वानम् | पुकार को |

संस्कृतार्थः ।

हे अश्विनौ! त्रिवन्धुरेण त्रिरावेष्टितेन सुरूपेण रथेनाऽऽगच्छतम, कण्वा युवाभ्यां यज्ञे मन्त्ररूप स्तुतिं कुर्वन्ति, तेषामाह्वानं सुष्ठु शृणुतम् । २ ।

भावार्थः ।

हे अश्विदेवताओ पीढ़ी बांधने के तीन डंडों से युक्त, तीन लपेटे वाले सुन्दर रथ से आओ, कण्व वंशी आप के लिए यज्ञ में मन्त्र रूप स्तुति को करते हैं उनका पुकार को भली रीति से सुनो ॥२॥

(१) त्रिवन्धुर और त्रिवृत की व्याख्या के लिए देखो पृ० ८५८।

अश्विनौदेवते, बृहती छन्दः ।८।८।१२।८।

अश्विनामधुमत्तमं पातंसोममृता

वृधा । अथाद्यदस्त्रावसुबिभ्रतारथे

दाश्वांसमुपगच्छतम् ।३।

| | | |
|---|---|---|
| अश्विना | हे अश्विनौ ! | हे अश्वि देवताओ |
| मधुमत्ऽ तमम् | अति माधुर्य्य वन्तम् | बहुत मिठास वाले को |
| पातम् | पिबतम् | पीओ |
| सोमम् | सोमम् | सोम को |
| ऋतऽवृधा | हे ऋतस्यवर्ध यितारौ (अन्तर्भावितण्यर्थ ) | हे ऋतके बढाने वालो |
| अथ | अनन्तरम् | पीछे |

| | | |
|---|---|---|
| अद्य | अद्य | आज |
| दस्रा | हे उग्रौ | हे भयानक (देवताओ) |
| वसु | धनम् | धन को |
| बिभ्रता | धारयन्तौ (विभक्ते राकारः) | धारण करते हुए |
| रथे | रथे | रथ में |
| दाश्वांसम् | (हविः) दत्तवन्तम् | (हवि) देने वाले को |
| उप | प्रति | की ओर |
| गच्छतम् | प्राप्नुतम् | प्राप्त हों |

संस्कृतार्थः

हे ऋतस्य वर्धयितारावुग्रावश्विनौ ! (युवाम्)अतिमाधुर्य्यवन्तं सोमं पिबतम्,अनन्तरमद्य रथे धनं धारयन्तौ(हविः)दत्तवन्तम्(यजमानम्)प्रति प्राप्नुतम् ।२।

भाषार्थः ।

हे ऋत के बढ़ाने वाले भयानक अश्विदेवताओ, आप दोनों बहुत मिठास वाले सोम को पीवें फिर आज रथमें धनको धारण करते हुए(हवि) देने वाले (यजमान) की ओर प्राप्त हों ॥ २ ॥

अश्विनौदेवते, सतोबृहतीछन्दः ।१२।८।१२।८

चिषधस्थेबर्हिषिविश्ववेदसा म-
ध्वायज्ञंमिमिक्षतम् । कण्वासोवांसु-
तसोमाअभिद्यवो युवांहवन्तेअ-
श्विना ।४।

| | | |
|---|---|---|
| त्रिऽसधस्थे | त्रिषु (स्थानेषु,) सहावस्थिते (मध्यमपदलोपसमासः) | तीन स्थानों में इकट्ठी रक्खी हुई पर |
| बर्हिषि | दर्भे | कुशा पर |
| विश्वऽवे-दसा | हेसर्व्वज्ञौ! | हेसब कुछ जानने वाला |
| मध्वा | मधुरेण (रसेन) | मीठे (रस) से |
| यज्ञम् | यज्ञम् | यज्ञ को |
| मिमिक्षतम् | सेक्तुमिच्छतम् | सींचने की इच्छाकरो |

| | | |
|---|---|---|
| कण्वासः | कण्वाः | कण्ववंशी |
| वाम् | युवाभ्याम् | तुम दोनों के लिए |
| सुतऽसोमाः | सुतःसोमोयैस्ते | सोम निचोड़े हुए |
| अभिद्यवः | दिवोद्देशाः | द्युलोक के उद्देश वाले |
| युवाम् | युवाम् | तुम दोनों को |
| हवन्ते | आह्वयन्ते | बुलाते हैं |
| अश्विना | हे अश्विनौ | हे अश्विदेवताओ |

संस्कृतार्थः ।

हे सर्वज्ञा वश्विनौ ! त्रिषु(स्थानेषु) सहाऽवस्थिते दर्भे मधुरेण ( रसेन ) यज्ञंसेक्तुमिच्छन्तम्, युवयोः ( निमित्तम् ) सुतसोमा दिवोद्देशाः कण्वा युवामाह्वयन्त ॥ ४ ॥

भावार्थः ।

हे सब कुछ जानने वाले अश्वि देवताओ, तीन स्थानोंमें इकट्ठी रखी हुई कुशा पर मीठे(रससे)यज्ञको

सींचनेकी इच्छा करो आपके(लिए)सोम निचोडे हुए द्युलोकके उद्देश वाले कण्ववंशी आपको बुलाते हैं ॥४॥

(१) वेदि पर पहले पश्चिम की ओर कुशा की एक तह बिछा कर कुशाओं के अग्र भाग को उकास कर पूर्व की ओर दूसरी तह उनके नीचे बिछाई जाती है, फिर इन के अग्र भाग को उकास कर तीसरी तह उस से पूर्व की ओर बिछाई जाती है, ऐसी कुशा पर अश्विदेव हमारे यज्ञ में मिठास को बरसावें ॥

(२) कण्ववंशी केवल इस लोक के सुख के लिए ही नहीं किन्तु परलोक के उद्देश से भी देवताओं को बुलाते थे ऐसे ही हमें भी करना चाहिए ॥

अश्विनौ देवते, बृहतीछन्दः ।८।८।१२।८।

याभिः कण्वमभिष्टिभिः प्रावतं
युवमश्विना । ताभिःष्व१स्माँ अवतं-
शुभस्पती पातं सोममृतावृधा ।५।

| | | |
|---|---|---|
| याभिः | याभिः | जिनसे |
| कण्वम् | कण्वम् | कण्व को |
| अभिष्टि ऽभिः | परित्राणैः (आ०को०) | सहायताओं से |

| | | |
|---|---|---|
| प्र | प्र+ | – |
| आवतम् | प्र+आवतम्<br>प्रकर्षेणरक्षितन्तो | खूब रक्षा की थी |
| युवम् | युवाम् | आप दोनों ने |
| अश्विना | हे अश्विनौ | हेअश्वि देवताओ |
| ताभिः | ताभिः | उन से |
| सु | सुष्ठु | भली प्रकार |
| अस्मान् | अस्मान् | हम को |
| अवतम् | रक्षतम् | रक्षा करो |
| शुभः | शुभः + | – |
| पती० | हे,शुभः+पती !<br>हे सुकर्म्मणः पाल्कौ | हे सुकर्म्म के<br>पालने वालो |
| पातम् | पिबतम् | पीओ |
| सोमम् | सोमम् | सोम को |

| | | |
|---|---|---|
| ऋतऽवृधा | हे ऋतस्य वर्ध-यितारौ (अन्तर्भावितण्यर्थः) | हे ऋतके बढ़ाने वालो |

संस्कृतार्थः ।

हे ऋतस्य वर्धयितारौ सुकर्मणः पालकावश्विनौ युवां याभिः परित्राणैः कण्वं प्रकर्षेण रक्षितवन्तौ, ताभिरस्मान् सुष्ठुरक्षतम्, (अस्मद्दत्तम्) सोमम् (च) पिबतम् ॥ ५ ॥

भावार्थः ।

हे ऋत के बढ़ाने वाले सुकर्म के पालने वाले अश्विदेवताओ जिन सहायताओं से आपने कण्व की खूब रक्षा की थी उनसे हमारी भली प्रकार रक्षा करो (और हम से दिये हुए) सोम को पीओ ॥५॥

अश्विनौदेवते, सतोबृहतीछन्दः । १२।८।१२।८

सुदासे दस्रावसुबिभ्रतारथे पृक्षो वहतमश्विना । रयिंसमुद्रादुतवा-दिवस्पर्य स्मेधत्तंपुरुस्पृहम् ॥६॥

| | | |
|---|---|---|
| सुऽदासे | सुदास नाम्ने राज्ञे (व्यत्ययश्छान्दसः) | राजा सुदासके लिये |
| दस्रा | हे, उग्रौ ! | हे भयानक (देवताओ) |
| वसु | धनम् | धन को |
| बिभ्रता | धारयन्तौ | धारण करते हुए |
| रथे | रथे | रथ में |
| पृक्षः | अन्नम् (निघं०२।७) | अन्न को |
| वहतम् | अवहतम् प्रापितवन्तौ (अडभावश्छान्दसः) | पहुंचाया |
| अश्विना | हे अश्विनौ ! | हे अश्विदेवताओ |
| रयिम् | धनम् | धन को |
| समुद्रात् | अन्तरिक्षात् (निघं०१।३।) | अन्तरिक्ष से |
| उत | उत+ | – |
| वा | उत + वा | अथवा |

| | | |
|---|---|---|
| दिवः | दिवः+परि,द्युलोकस्य सकाशात् (आ०को०) | द्युलोक से |
| परि | +परि | — |
| अस्मे | अस्मासु | हम में |
| धत्तम् | स्थापयतम् | स्थापन करो |
| पुरुऽस्पृहम् | बहुभिःस्पृहणीयम् | बहुतों से इष्ट को |

संस्कृतार्थः।

हे उग्रावश्विनौ!(युवाम्)रथे धनं धारयन्तौ(यथा) सुदासे (राज्ञे) अन्नं प्रापितवन्तौ (तथैव)अन्तरिक्षाद् द्युलोकाद्वा (आहृत्य) बहुभिः स्पृहणीयं धनमस्मासु स्थापयतम् ॥ ६ ॥

भाषार्थः।

हे भयानक अश्विदेवताओ रथमें धन को धारण कर आपने (राजा) सुदास के लिए अन्न पहुंचाया (वैसेही)अन्तरिक्ष अथवा द्युलोक से(लाकर)बहुतों से इष्ट धन को हम में स्थापन करो ॥ ६ ॥

सुदास राजा,दिवोदास के पुत्र आर्य्य जाति के एक प्राचीन राजा थे, जिन्हों नें इन्द्र की सहायता से अपने अनार्य्य शत्रुओं को जीता था। यह बहुत दानी और प्रतापी राजा थे। इन की विजय और दान का वृत्तान्त ऋं० ७। १८ में वर्णन किया है॥

अश्विनौ देवते, बृहती छन्दः ।८।८।१२।८॥

यन्नासत्यापरावति यद्वास्थो-
अधितुर्वशे । अतोरथेनसुवृतानआ
गतं साकंसूर्य्यस्यरश्मिभिः ।७।

| | | |
|---|---|---|
| यत् | यदि | यदि |
| नासत्या | हे, अनृतरहितौ | हे झूठ से रहित |
| पराऽवति | दूर देशे (निघ०।३।२६) | दूरमें |
| यत् | यत्+ | – |
| वा | यत्+वा | अथवा |
| स्थः | स्थः | हो |
| अधि | अधि+ | – |
| तुर्वशे | अधि+तुर्वशे समीपे(निघ०२।१६) | समीप में |
| अतः | ततः (भा०को०) | वहां से |

| | | |
|---|---|---|
| रथेन | रथेन | रथ से |
| सुऽवृता | सुवर्त्तमानेन | हलके घूमने वाले से |
| नः | अस्मान् (प्रति) | हमारे (समीप) |
| आ | आ+ | – |
| गतम् | आ + गतम् आगच्छतम् (शपोलुक्) | आओ |
| साकम् | सह | साथ |
| सूर्यस्य | सूर्य्यस्य | सूर्य्य के |
| रश्मिऽभिः | किरणैः | किरणों से |

संस्कृतार्थः।

हे अनृत रहितौ! (अश्विनौ! युवाम्) यदि दूरे, यद्वा समीपे स्थः, ततः सूर्य्यस्य किरणैः सह सुवर्त्तमानेन रथेनाऽस्मान्प्रत्यागच्छतम् ॥ ७ ॥

भाषार्थः।

हे झूठ से रहित (अश्विदेवताओ) आप यदि

दूर हों अथवा समीप हों सूर्य्य की किरणों के सहित हलके घूमने वाले रथ से हमारे समीप आवें ॥७॥

सूर्य्य की किरणें "सब देवता" हैं (देखो श०ब्रा० ३।९।२।१२) और प्रत्यक्ष हमारे पास द्युलोक से आती हैं, अश्विदेवता भी उन किरणों के साथ हमारे पास आवें ॥

अश्विनौदेवते, सतोबृहतीछन्दः ।१२।८।१२।८

अर्वाञ्चावांसप्तयोऽध्वरश्रियो वहन्तुसवनेदुप। इषंपृञ्चन्तासुकृतेसुदानव आवर्हिंसीदतंनरा ।८।

| | | |
|---|---|---|
| अर्वाञ्चा | अर्वाञ्चा+ | |
| वाम् | युवाम् | तुम दोनों को |
| सप्तयः | अश्वाः (निघं० १।१४) | घोड़े |
| अध्वरऽश्रियः | यज्ञं प्रति गच्छन्तः (श्रिञ् गतौ भा०को०) | यज्ञ की ओर जाने वाले |

| | | |
|---|---|---|
| वहन्तु | अर्वाञ्चा+वहन्तु अभिमुखमान-यन्तु | सामने ले आ |
| सवना | सोमोत्सवान् (शेर्लोपः) | सोम के उत्सवों को |
| इत् | पूरणः | — |
| उप | उप(लक्ष्य) | लक्ष रख कर |
| इषम् | बलम् | बल को |
| पृञ्चन्ता | सयोजयन्तौ (पृषोऽम्पर्कं, विभक्ते राकारः) | संयुक्त करते हुए |
| सुऽकृते | सुकर्मकारिणे | सुकर्म करनेवाले के लिए |
| सुऽदानवे | सुष्ठुदानयुक्ताय | बड़े दानी के लिए |
| आ | आ + | — |
| बर्हिः | दर्भे (सप्तम्यर्थेद्वितीया) | कुशा पर |
| सीदतम् | आ+सीदतम्, उपविशतम् | बैठो |

| नरा | हे नरो ! | हे नरो |
|---|---|---|

संस्कृतार्थः ।

हे नरौ ! यज्ञं प्रतिगच्छन्तोऽश्वाः सोमोत्सवानुप (लक्ष्य) युवामभिमुखमानयन्तु सुकर्म्मकारिणे सुष्ठु दानयुक्ताय(यजमानाय)बलं सयोजयन्तौ(युवाम्)दर्भेषूपविशतम् ॥ ८ ॥

भावार्थः।

हे नरो यज्ञ के प्रति जाने वाले घोडे, सोम के उत्सवों को लक्ष करके आप को (हमारे) सामने ले आवें,भले कर्म्म और बहुत दानसे युक्त (यजमान के) लिए बल को संयुक्तकरते हुए आप कुशाओं पर बैठें ॥ ८ ॥

अश्विनौ देवते, बृहतीछन्दः ।८।८।१२।८॥

तेननासत्यागतं रथेनसूर्य्यत्वचा।
येनशश्वदूहथुर्दाशुषे वसु मध्वःसो-
मस्यपीतये ।९।

| | | |
|---|---|---|
| तेन | तेन | उससे |
| नासत्या | हे, अनृतरहितौ | हे झूठ से रहित |
| आ | आ+ | – |
| गतम् | आ + गतम आगच्छतम् | आओ |
| रथेन | रथेन | रथ से |
| सूर्यऽत्वचा | सूर्य्यएवत्वग्यस्य तेन | सूर्य्य रूपी चर्म वाले से |
| येन | येन | जिससे |
| शश्वत् | निरन्तरम् | निरन्तर |
| ऊहथुः | प्रापितवन्त | प्राप्त कराया है |
| दाशुषे | (हवि.) दत्तवते | (हवि) देने वाले के लिए |
| वसु | धनम् | धनको |
| मध्वः | मधुरस्य | मीठे के |

| | | |
|---|---|---|
| सोमस्य पीतये | सोमस्य पानाऽर्थम् | सोम के पीने के लिये |

सस्कृतार्थः ।

हे अनृत रहितौ ! (अश्विनौ!) सूर्य्यरूपत्वग्युक्तेन येन रथेन (हविः) दत्तवते (यजमानाय) निरन्तरं धनं प्रापितवन्तौ, तेन मधुरस्य सोमस्य पानार्थम् (इह) आगच्छतम् ॥ ९ ॥

भावार्थः ।

हे झूठ से रहित (अश्विदेवताओ) सूर्य्य रूपी चर्म से युक्त जिस रथ से आपने (हवि) देने वाले (यजमान के लिए) निरन्तर धन को प्राप्त कराया है उससे मीठे सोम के पीने के लिए (यहां) आओ॥९।

(१) अश्विदेवताओं का ज्योति निर्मित रथ सूर्य्य रूपी चर्म से वेष्टित है। वास्तव में इस पृथिवी पर सारी महिमा सूर्य्य की ही है, वही देवताओं का उत्पादक, वही उन का रथ, वही घोड़ा, वही अस्त्र, और उसी की किरणें सब देवता हैं॥

अश्विनौदेवते, सतोबृहतीछन्दः ।१२।८।१२।८।

उक्थेभिरर्वागवसे पुरूवसू अर्कैं

प्रचनिह्वयामहे। शश्वत्कण्वानां

दसिप्रियेह्विकं सोमंपपथरश्विना॥१०॥

| | | |
|---|---|---|
| उक्थेभिः | शस्त्रैः | होता से की हुई स्तुतियों से |
| अर्वाक् | सम्मुखं यथास्या तथा | सामने से |
| अवसे | रक्षणाऽर्थम् | रक्षा करने लिये |
| पुरुऽवसू० | हे प्रभूत धनौ | हे बहुत धनवालो |
| अर्कैः | स्तोत्रैः | उद्गाता से की हुई स्तुतियों से |
| च | च | और |
| नि | नि+ | - |
| ह्वयामहे | नि + ह्वयामहे, नितरामाह्वयामः | हमवार२ पुकारते हैं |
| शश्वत् | नित्यम् | सदा |
| कण्वानाम् | कण्वानाम् | कण्व वंशियों की |
| सदसि | सभायाम् | सभा में |

| | | |
|---|---|---|
| प्रिये | प्रिये | प्रिय में |
| हि | प्रसिद्धौ | यह प्रसिद्ध है |
| कम् | (पूरणः) | – |
| सोमम् | सोमम् | सोम को |
| पपथुः | पीतवन्तौ | पीआ है |
| अश्विना | हे अश्विनौ | हे अश्विदेवताओ |

संस्कृतार्थः।

हे प्रभूतधनावश्विनौ ! (वयम्) शस्त्रैः स्तोत्रैश्च (युवाम्) रक्षणाऽर्थं पुनः पुनः सम्मुखमाह्वयामः (युवाम्) कण्वानां प्रिये सदसि सर्वदा सोमं पीतवन्ता विति प्रसिद्धम् ॥ १० ॥

भाषार्थः।

हे बहुत धन वाले अश्विदेवताओ, हम शास्त्र और स्तोत्रों से (आप को) रक्षा के लिए बार बार सामने बुलाते हैं, कण्ववंशियों की प्यारी सभा में आप ने सदा सोम पान किया है, ऐसा प्रसिद्ध है १०

इसलिए आशा है कि अब भी आप हम कण्ववंशियों का परित्याग नहीं करेंगे ॥

इति सप्त चत्वारिंशं सूक्तम् ॥

# ऋ० मं०१ सू०४८

उषोदेवता प्रस्कण्वऋषिर्बृहतीछन्दः।८।८।१२।८

सह॑वा॒मेन॑नउषो॒ व्यु॑च्छादुहि-

तर्दिवः। स॒हद्यु॒म्नेन॑बृह॒ताविभावरि

रा॒यादे॑वि॒दास्व॑ती। १।

| | | |
|---|---|---|
| स॒ह | सह | साथ |
| वा॒मेन॑ | प्रशस्येन (निघ०३।८) | प्रशंसाके योग्य से |
| नः॒ | अस्मान् | हम को |
| उ॒षः॒ | हे उषः | हे उषा |
| १ वि | वि + | – |
| १ उ॒च्छ॒ | वि + उच्छ, आविर्भव | प्रकट हो |
| दु॒हि॒तः॒ | हे पुत्रि ! | हे पुत्री |

| | | |
|---|---|---|
| दिवः | द्युलोकस्य | द्युलोक की |
| सह | सह | साथ |
| द्युम्नेन | यशसा (निघं०४।२) | यश से |
| बृहता | महता | बड़े से |
| विभाऽवरि | हे विशेष दीप्ति युक्ते | हे विशेष दीप्ति वाली |
| राया | धनेन | धन से |
| देवि | हे देवि | हे देवी |
| २ दास्वती | दानवती | दानवती |

संस्कृतार्थः।

हे द्युलोकस्य पुत्रि ! विशेष दीप्तियुक्ते ! उषः ! अस्मदर्थं प्रशस्येन (भोगेन)सह महता यशसा धनेन (च) सह दानवती (त्वम्) आविर्भव । १ ।

भावार्थः।

हे द्युलोक की पुत्री, विशेष दीप्ति वाली उषा

हमारे लिये प्रशंसा योग्य(भोग)के साथ बड़ेयश(और) धन के साथ दानवती (आप) प्रकट हों ॥ १ ॥

यह सूक्त प्रातरनुवाक में उषस्यक्रतु के बार्हत छन्द में पढा जाता है (आ० श्रौ० सू० ४ । १४ । २)

(१) 'व्युच्छ' का अर्थ उषा की लालीका खिलना या फूटना है (२) प्रकाश का दान देने वाली उषा हमारे लिए प्रति दिन महान् यश धन और ऐसे भोग जो आर्य्य जनों में प्रशंसा के योग्य हो लाती हुई खिलें ॥

उषा देवता, सतोबृहतीछन्दः॥ १२।८।१२।८

अश्वावतीर्गोमतीर्विश्ववसुविदो
भूरिच्यवन्तवस्तवे। उदीरयप्रति-
मासूनृताउष प्रचोदराधोमघोनाम्॥

| | | |
|---|---|---|
| अश्वऽवतीः | अश्वैरुपेताः | अश्वों से युक्त |
| गोऽमतीः | गोभिर्युक्ताः | गौओं से युक्त |
| विश्वऽवसु विदः | कृत्स्नस्यसुष्ठुवेदः | सब को खूब जानने वालीं |

| | | |
|---|---|---|
| भूरि | वहुवारम् | वहुत वार |
| च्यवन्त | प्राप्तवत्यः (च्युङ गतौ, षड्भावः) | प्राप्त हुईं |
| वस्तवे | निवासाय (तवेन प्रत्ययः) | निवास के लिये |
| २ उत् | उत्+ | – |
| २ ईरय | उत्-ईरय, ब्रूहि | कहो |
| प्रति | प्रति | प्रति |
| मा | माम्। | मुझ को |
| सूनृताः | प्रियसत्यवाचः | प्रिय और सत्य वचनों को |
| २ उषः | हे उषः | हे उषा |
| चोद | प्रेरय | प्रेरण करो – |
| राधः | धनम् (निघं०२।१०) | धन को |
| १ मघोनाम् | धनवतः (द्वितीयार्थे षष्ठी) | धनवानों को |

संस्कृतार्थः।

अश्वै र्गोभिः (च) युक्ता सर्वस्य सुष्ठु वेत्र्यः (उषसोऽस्माभिःसह) निवासार्थं वहु वारं प्राप्ता अभवन् हे उषः! साम्प्रति प्रियसत्य वाचः कथय धनवतः (प्रति) धनम् (च) प्रेरय ॥ २ ॥

भावार्थः।

घोड़े (और) गौओं से युक्त, और सब को खूब जानने वाली (उषाएं हमारे साथ) निवास के लिये बहुत बार प्राप्त हुई, हे उषा मेरे ताईं प्रिय और सत्य वचन कहो (और) धनियों (की ओर) धन को प्रेरण करो ॥ २ ॥

(१) हम थोड़े से मनुष्यों को अधूरा सा जानते हैं, परन्तु उषा सब को खूब जानती है, ऐसी गौ और घोड़ों वाली गत उषाओं ने हमारे साथ बहुत बार निवास किया है। आज की उषा उदय होकर

(२) मुझ स्तुति करनेवाले के लिए सत्य और प्रिय वचनों को कहे। मैं मनुष्यों की अप्रिय और असत्य वाणियों को न सुनूं॥

(३) हमारी जाति के धनिकों की ओर उषा धन को प्रेरण करे, जिस से उन के धन की सदा वृद्धि होती रहे॥

उषोदेवता, निचृद्बृहतीछन्दः।८।७।१२।८

उवासोषा उच्छाच्चनु देवी-

रारथानाम्। येअस्याआचरणेषुद-
ध्रिरे.समुद्रेनश्रवस्यवः। ३।

| | | |
|---|---|---|
| उवास | निवासमकरोत् | निवास करती थी |
| उषाः | उषाः | उषा |
| उच्छात् | आविर्भवेत् (लेट्याडागमः) | प्रकट हो |
| च | अपि | भी |
| नु | इदानीम् (भा०को०) | अब |
| देवी | देवी | देवी |
| १ जीरा | प्रेरयित्री (जयतेरक,ईकारान्त देशश्च) | प्रेरण करने वाली |
| १ रथानाम् | रथानाम् | रथों के |
| ये | ये | जिन्हों ने |
| अस्याः | अस्याः | इसके |

| | | |
|---|---|---|
| आऽचरणेषु | आगमनेषु | आगमनों में |
| दधिरे | धृतवन्तः | लगाया हैं |
| समुद्रे | समुद्रे | समुद्र में |
| न | इव | की न्यांई |
| अवस्यवः | अवोधनं तदात्मन इच्छन्ति ते, धनाऽभिलाषिणः | धन की इच्छा करने वाले |

संस्कृतार्थः।

उषाः (पुराऽस्मत्समीपे) निवासमकरोत् रथानां प्रेरयत्री (सा) देवीदानीमप्याविर्भवेत् ये (वयम्) अस्या आगमनेषु (मनः) धृतवन्तः, यथा धनाऽभिलाषिणः समुद्रे (मनो धारयन्ति) ॥३॥

भाषार्थः।

उषा (पूर्वकाल में हमारे पास) निवास करती थी रथों को प्रेरण करने वाली (वह) देवी आज भी प्रकट हो। जो (हम) उसके आगमन में (मन को) लगाए हुए हैं, जैसे धन की इच्छा करने वाले समुद्र में (मन को लगाते हैं)॥ ३ ॥

(१) उषा के फूटने पर यात्रा के निमित्त यात्री लोग रथ जोड़ते हैं इसलिए उषा रथों की प्रेरक है ॥

(२) जैसे धन की इच्छा करने वाले समुद्र में चित्त लगाते हैं कि कब हमारे जहाज़ जो परदेशों में माल लेकर गए हुए हैं धन से भरे हुए लौटेंगे ऐसे ही हम भी उषा के फटने की कई दिन से प्रतीक्षा कर रहे हैं ॥

उषोदेवता, विराट् सतोबृहतीछन्दः।१।१।८।१२।७

उषोयेतेप्रयामेषुयुञ्जते मनोदानायसूरयः । अत्राहतत्कण्वएषां कण्वतमो नामगृणातिनृणाम् ।४।

| | | |
|---|---|---|
| उषः | हे उषः | हे उषा |
| ये | ये | जो |
| ते | तव | तेरे |
| प्र | प्र+ | — |
| यामेषु | आगमनेषु | आने पर |
| युञ्जते | प्र+युञ्जते | लगाते हैं |

| | | |
|---|---|---|
| मनः | मनः | मन को |
| दानाय | दानाय | दान के लिए |
| सूरयः | स्तोतार (निघ० ३।१६) | स्तुति करने वाले |
| अत्र | अस्मिन् (काले) | इस (समय) में |
| अह | प्रशंसया | प्रशंसा के साथ |
| तत् | तत्+ | – |
| कण्वः | कण्व | कण्व |
| एषाम् | एषाम् | इनके |
| कण्वऽतमः | कण्वानांज्येष्ठः | कण्ववंशियों में सब से बडा |
| नाम | तत्+नाम | उस नाम को |
| गृणाति | उच्चारयति | उच्चारण करता है |
| नृणाम् | नराणाम् | नरों के |

संस्कृतार्थः।

हे उषः,तवाऽऽगमनेषु ये स्तोतारो दानाय मनः प्रयुञ्जते तेषांनराणां तन्नामं कण्वानां ज्येष्ठः कण्वो ऽस्मिन् काले प्रशंसयोच्चारयति ॥ ४ ॥

भावार्थः।

हे उषा, आपके आने पर जो स्तोता लोग दान के लिए मन को लगाते हैं उन नर, (वीरों) के उस (लोक प्रसिद्ध) नाम को कण्वों में सब से बड़ा कण्व इस समय प्रशंसा के साथ उच्चारण करता है ॥४॥

ऋषि कहते हैं कि कण्ववंशियोंमें सब से ज्येष्ठ मैं उन स्तुति करने वाले महापुरुषों के नाम प्रशंसा के साथ उच्चारण करता हूं जो प्रभात के समय दान में चित्त को लगाते हैं ॥

उषोदेवता, बृहतीछन्दः ।८।८।१२।८

आघायोपिवसून्युं षायातिप्रभु-
ञ्जती । जरयन्तीवृजनंपद्दीयत
उत्पातयतिपक्षिणः ॥५॥

आ | आ +

| | | |
|---|---|---|
| घ | खलु | सचमुच |
| १ योषाऽइव | गृहणीव | घरवाली की न्याई |
| सूनरी | सु(मार्गेण) नेत्री | अच्छे(रस्ते)चलाने वाली |
| उषाः | उषाः | उषा |
| याति | आ+याति | आती है |
| १ प्रऽभुञ्जती | प्रकर्षेणपालयन्ती (भुजपालने) | उत्तमता से पालती हुई |
| १ जरयन्ती | जरां प्रापयन्ती | बुढापे को प्राप्त कराती हुई |
| १ वृजनम् | अङ्क्रमम् (पा०को०) | चलने वाले को |
| १ पत्ऽवत् | पादयुक्तम् | पैरों से युक्त को |
| २ ईंयते | प्रेरयति (अन्तर्भावितण्यर्थः) | प्रेरण करती है |
| १ उत् | उत्+ | – |

| | | |
|---|---|---|
| १ पातयति | उत्+पातयति | उड़ाती है |
| १ पक्षिणः | पक्षिणः | पक्षिओं को |

संस्कृतार्थः।

सु(मार्गेण)नेत्र्युषा गृहणीव प्रकर्षेण पालयन्ती जङ्गमं जरां प्रापयन्त्याऽऽयाति (सा) पादयुक्तं(प्राणिजातंस्वकर्मणि) प्रेरयति पक्षिणः(च) उत्पातयति॥५॥

भाषार्थः।

अच्छे (रस्ते) चलाने वाली उषा घर वाली की न्याईं उत्तमता से पालती हुई, चलने वाले (जीवों) को बुढापा प्राप्त कराती हुई आती है वह पैरों वाले (प्राणिसमूह को अपने कर्म में) प्रेरण करती है (और) पक्षियों को उड़ाती है ॥ ५ ॥

(१) उषा सुघड़ स्त्री की न्याईं सब का पालन करती हुई आती है वह देवी हमारा भी पालन करेगी ॥

(२) प्रत्येक उषा के फटने पर जङ्गम जीव बुढापे की ओर सरकते जाते हैं, इस लिए हमें प्रत्येक पौ फटने पर परलोक साधन के लिए ध्यान आना चाहिए ॥

(३) उषा के फूटने पर पैरों वाले पशु और मनुष्य चलने और पक्षी उड़ने के लिए चेष्टा करते हैं ॥

उषोदेवता, सतोबृहतीछन्दः।१२।८।१२।८।

वियासृजतिसमनंव्य१र्थिनः पदंनवेत्योदति। वयोनकिष्टेपप्तिवांसआसते व्युष्टौवाजिनीवति।६।

| | | |
|---|---|---|
| वि | वि+ | – |
| १ या | या | जो |
| १ सृजति | वि + सृजति, प्रेरयति | प्रेरण करती है |
| १ समनम् | सङ्ग्रामम् (निघ०२।१७) | युद्ध को |
| वि | वि + (सृजति) प्रेषयति | भेजती है |
| अर्थिनः | कार्य्यवतः | काम वालों को |
| पदम् | स्थानम् | स्थान को |

| | | |
|---|---|---|
| न | न | नहीं |
| २ वेति | कामयते | कामना करती है |
| ओदती | प्रवहन्ती (उन्दीक्षरणे) | वेग से चलती हुई |
| वयः | पक्षिणः | पक्षी |
| नकिः | न | नहीं |
| ते | तव | तेरे |
| पप्तिऽवांसः | पतनशीलाः (पतङ्गती) | उड़ने वाले |
| आसते | आसते | बैठते हैं |
| विऽउष्टौ | आविर्भावे | प्रकट होने पर |
| वाजिनीऽवति | हे अन्नबहुले (क०।३।१०) | हे बहुत अन्नवाली |

संस्कृतार्थः।

या(उषाः)सद्मानं प्रेरयति कार्य्यवतः(च स्वकर्मणि)

प्रेषयति (सा) प्रवहन्ती(सती विश्राम-)स्थानं नेच्छति हे अन्न बहुले! तवाऽऽविर्भावे पतनशीलाः,पक्षिणः (स्वनीडेषु) नाऽऽसते ॥ ६ ॥

भाषार्थः।

जो (उषा) सङ्ग्राम को प्रेरण करती है (और) काम वालों को (अपने काम पर) भेजती है (वह) वेग से चलती (हुई विश्राम) स्थान को नहीं चाहती हे बहुत अन्न वाली आपके प्रकट होने पर उड़ने वाले पक्षी (अपने घोसलों में) नहीं बैठते ॥६॥

(१) रात्रि के समय युद्ध भी बन्द होजाते हैं और पौ फटने पर फिर आरम्भ होते हैं ॥

(२) जल के प्रवाह की न्याईं उषा विश्राम को नहीं चाहती किन्तु बराबर चलती रहती है और बारी बारी सब देशों में प्राप्त होकर वहां के रहने वाले जीवों को जगा कर अपने अपने काम में प्रेरण करती है ॥

उषोदेवता, बृहतीछन्दः । ८।८।१२।८

एषायुक्तपरावतः सूर्य्यस्योदय-
नादधि । शतंरथेभिःसुभगोषाइयं
वियात्यभिमानुषान् ॥७॥

| | | |
|---|---|---|
| एषा | एषा | इस ने |
| अयुक्त | योजितवती | जोडा है |
| पराऽवतः | दूर (देशे) नि०३।२६) | दूर |
| सूर्यस्य | सूर्यस्य | सूर्य्य के |
| उत्ऽअयनात् | उदयनात्+आध उदेत्यत्रेत्युदयनं तस्माद्उदयस्थानात् (अधिकरणेल्युट्) | उदय स्थान से |
| अधि | अधि + | – |
| १ शतम् | शतैः (तृतीयार्थे प्रथमा) | सौ से |
| १ रथेभिः | रथैः | रथों से |
| सुऽभगा | सौभाग्यवता | सौभाग्य वाली |
| उषाः | उषाः | उषा |

| | | |
|---|---|---|
| इयम् | इयम् | यह |
| वि | वि+ | — |
| याति | वि+याति, प्रयाणं करोति | गमन करती है |
| अभि | प्रति | की ओर |
| मानुषान् | मानुषान् | मनुष्यों को |

संस्कृतार्थः ।

एषा सूर्य्यस्योदयस्थानाद्दूरदेशे(रथान्) योजितवती, इयं सौभाग्यवत्युषा मनुष्यान् प्रति शतै रथैः प्रयाणं करोति ॥ ७ ॥

भाषार्थः ।

इस ने सूर्य्य के उदय स्थान से दूर देश में (रथों को)[1] जोड़ा है यह सौभाग्य वाली उषा सौ रथों से मनुष्यों की ओर गमन करती है ॥ ७ ॥

(१) सौभाग्यवती उषा सूर्य्य के उदय स्थान से दूर देश में रथों को जोड़ कर लाल और सुनहरी प्रकाश रूपी सैंकड़ों रथों से मनुष्यों के प्रति आती है ॥

जो मूर्ख वैसे समय में पड़े सोते रहते हैं उन का भाग्य कैसे उदय हो सकता है ॥

उषोदेवता, सतोबृहतीछन्दः ।१२।८।१२।८॥

विश्वमस्याननामचक्षसेजग

ज्ज्योतिष्कृणोतिसूनरी। अपद्वेषो

मघोनीदुहितादिव उषाउच्छदप-

स्रिधः ।८।

| | | |
|---|---|---|
| विश्वम् | सर्वम् | सम्पूर्ण |
| अस्याः | अस्याः | इसके |
| १ ननाम | ननाम | झुका है |
| १ चक्षसे | दर्शनाय | दर्शन के लिये |
| जगत् | जगत् | जगत् |
| ज्योतिः | प्रकाशम् | प्रकाश को |
| कृणोति | करोति(कृषिकरणे) | करती है |

| | | |
|---|---|---|
| सूनरी | सु(मार्गेण)नेत्री | अच्छे (रस्ते) चलाने वाली |
| अप | अप+ | — |
| २ द्वेषः | द्वेष्टॄन् | द्वेष रखने वालों को |
| मघोनी | धनवती (घममितिधन नाम निघ०२।१०।) | धन वाली |
| दुहिता | पुत्री | पुत्री |
| दिवः | द्युलोकस्य | द्युलोक की |
| उषाः | उषाः | उषा |
| २ उच्छत् | अप+उच्छत् निराकुर्यात् (अन्तर्भावितण्यर्थः, (लिडर्थेलड्) | दूर करे |
| अप | अप+उच्छत् निवारयेत् | हटावे |
| स्त्रिधः | हिंसकान् (स्त्रिधहिंसायाम्) | पीड़ा देने वालों को |

संस्कृतार्थः।

सर्वं जगदस्यादर्शनाय ननाम,सु (मार्गेण)

नेत्री (सा देवी)प्रकाशं करोति, द्युलोकस्य पुत्री धनवत्युषाः (अस्माकम्) द्वेष्टॄन्निराकुर्य्यात् हिंसकान्(च) निवारयेत् ॥८॥

भाषार्थः ।

सारा जगत् इसके दर्शनके लिए झुका है, सु(मार्ग) में ले चलने वाली(यह देवी) प्रकाश को करती है, द्युलोककी पुत्री धन वाली उषा (हमसे)द्वेष रखने वालों को दूर करे(और) हमें पीड़ा देने वालों को हटावे॥८॥

(१) ज्यूं ज्यूं पृथिवी (अपनी दैनिक गति में) पूर्व की ओर झुकती है त्यूं त्यूं पृथिवी के नाना देशों में क्रम से उषा का दर्शन होता है ॥

(२) हम सब नित्यप्रति पौ फटने पर उपासना किया करें तो शीघ्र हम से द्वेष रखने वालों और हमें पीड़ा देने वालों का नाश हो जावे ॥

उषोदेवता, बृहतीछन्दः ।८।८।१२।८॥

उष॒ आ भा॑हि भा॒नुना॑ च॒न्द्रेण॑ दुहितर्दिवः । आ॒वह॑न्ती॒ भूर्य॒स्मभ्यं॒ सौभ॑गं व्यु॒च्छन्ती॒ दिवि॑ष्टिषु ।९।

| | | |
|---|---|---|
| उषः | हे उषः | हे उषा |
| आ | समन्तात् | चारों ओर से |
| भाहि | प्रकाशस्व | चमको |
| भानुना | प्रकाशेन | प्रकाश से |
| चन्द्रेण | आल्हादकेन | आनन्द देने वाले से |
| दुहितः | हे पुत्रि ! | हे पुत्री |
| दिवः | द्युलोकस्य | द्युलोक की |
| आऽवहन्ती | आनयन्ती | लाती हुई |
| भूरि | प्रभूतम् | बहुत |
| अस्मभ्यम् | अस्मभ्यम् | हमारे लिये |
| सौभगम् | सौभाग्यम् (उत्तरपदवृद्ध्यभावश्छान्दसः) | सौभाग्य को |

| | | |
|---|---|---|
| विऽछुच्छन्ती | आविर्भवन्ती | प्रकट होती हुई |
| दिविष्टिषु | यज्ञेषु (क०१।४४।७) | यज्ञों में |

संस्कृतार्थः ।

हे द्युलोकस्य पुत्रि! हे उषः! अस्मभ्यं प्रभूतं सौभाग्यमानयन्ती (अस्माकम्) यज्ञेषु (च) आविर्भवन्ती (त्वम्) आल्हादकेन प्रकाशेन समन्तात् प्रकाशस्व ॥ ९ ॥

भावार्थः ।

हे द्युलोक की पुत्री! हे उषा! हमारे लिए बहुत सौभाग्य को लाती हुई (और हमारे) यज्ञों में प्रकट होती हुई (आप) आनन्द देने वाले प्रकाश से सब ओर चमकें ॥ ९ ॥

उषोदेवता, सतोबृहतीछन्दः ।१२।८।१२।८।।

विश्वस्यहिप्राणनंजीवनंत्वे वि-

यदुच्छसिसूनरि। सानोरथेनबृहता

विभावरि श्रुधिचित्रामघेहवम् ।१०।

| | | |
|---|---|---|
| विश्वस्य | सर्वस्य | सम्पूर्ण के |
| हि | एव | ही |
| प्राणनम् | चेष्टनम् | चेष्टा करना |
| जीवनम् | जीवनम् | जीवन |
| त्वे॰ | त्वयि | तुझ में |
| वि | वि + | – |
| यत् | यत् | जो |
| उच्छसि | वि+उच्छसि<br>आविर्भवसि | प्रकट होती है |
| सूनरि | हे सु(मार्गेण) नेत्रि! | हे सु(मार्ग से) ले चलने वाली |
| सा | सा | वह |
| नः | अस्मान् | हम को |
| रथेन | रथेन | रथ से |
| बृहता | महता | बड़े से |

| | | |
|---|---|---|
| विभाऽवरि | हेविशेषदीप्तियुक्ते | हे विशेष दीप्ति वाली |
| श्रुधि | शृणु | सुनो |
| चित्रऽमघे | हे विचित्रधनवति | हे अनेक प्रकार के धन वाली |
| हवम् | आह्वानम् | पुकार को |

संस्कृतार्थः।

हे सु (मार्गेण) नेत्रि ! यत् (त्वम्) आविर्भवसि, (तस्मात्)त्वय्येव सर्वस्य चेष्टनं जीवनं(च वर्तते) हे विशेष दीप्ति युक्ते ! हे विचित्र धनवति ! सा (त्वम्) अस्मान् (प्रति) महता रथेन (आगत्यास्मदीयम्) आह्वानं शृणु ॥१०॥

भाषार्थः।

हे सु ( मार्ग से ) ले चलने वाली ! जो आप प्रकट होती हैं (इससे)आपमें ही सब की चेष्टा और जीवन है, हे विशेष दीप्ति वाली, हे अनेक प्रकार के धनवाली, वह (आप) हमारी ओर बडे रथ से (आकर हमारी) पुकार को सुनें ॥ १० ॥

20474

( १२०१ ) ऋ० मं०१सू०४८मं०११

उषोदेवता, बृहतीछन्दः । ८।८।१२।८

उषोवाजंहिवंस्व यश्चित्रोमानुषेजने । तेनावहसुकृतोअध्वरांउप येत्वागृणन्तिवह्नयः ॥११॥

| | | |
|---|---|---|
| उषः | हे उषः! | हे उषा |
| वाजम् | अन्नम् | अन्न को |
| हि | खलु | सचमुच |
| वंस्व | कामयस्व (मा०को) | कामना करो |
| यः | यः | जो |
| चित्रः | विविधरूपः | नाना प्रकार का |
| मानुषे | मानुषे+ | – |
| जने | मानुषे+जने मनुष्य समूहे | मनुष्यों में |

भापार्थः।

हे उपा मनुष्यों में जो नाना प्रकार का अन्न (है) उसकी कामना करो, उससे जो (हवि के) पहु॰ चाने वाले (ऋत्विज्) आपकी स्तुति करते हैं, उनको सुकर्म करने वाले के यज्ञों की ओर लाओ ॥११॥

१) उषा हमारे हविरूप अन्नों से प्रसन्न होकर अपने स्तुति करने वाले देव भक्त ऋत्विजों को हमारे यज्ञों की ओर प्रेरण करे जिससे हमारे यज्ञ अच्छी प्रकार सिद्ध हों।

उषोदेवता, सतोबृहतीछन्दः। १२।८।१२।८

विश्वान्देवाँ आवह सोमपीतये ऽन्तरिक्षादुषस्त्वम्। सास्मासु धा गोमदश्वावदुक्थ्य १ मुषो वाजं सुवी- र्यम् ॥१२॥

| | | |
|---|---|---|
| विश्वान् | सर्वान् | सब को |
| देवान् | देवान् | देवताओं को |
| आ | आ+ | — |

| | | |
|---|---|---|
| वह | आ+वह | लाओ |
| सोमऽपीतये | सोमपानार्थम् | सोम पीनेके लिए |
| अन्तरिक्षात् | अन्तरिक्षात् | अन्तरिक्ष से |
| उषः | हे उषः! | हे उषा |
| त्वम् | त्वम् | तू |
| सा | सा | वह |
| अस्मासु | अस्मासु | हम में |
| धाः | निधेहि | स्थापन करो |
| गोऽमत् | गोभिर्युक्तम् (विमलेर्युक्त) | गोओं से युक्त को |
| अश्वऽवत् | अश्वैर्युक्तम् | घोड़ों से युक्त को |
| उक्थ्यम् | स्तुतियोग्यम् | स्तुतिकेयोग्य को |

| | | |
|---|---|---|
| उषः | हे उषः! | हे उषा |
| वाजम् | अन्नम् | अन्न को |
| सुऽवीर्य्यम् | अतिवीर्य्योपेतम् | बहुत वीरता देने वाले को |

संस्कृतार्थः।

हे उषः! अन्तरिक्षात्सर्व्वान् देवान् (अत्र) सोमपानार्थमानय, हे उषः! सा त्वं गोभिरश्वैः (च) युक्तं स्तुतियोग्यमतिवीर्य्योपेतम् (च) अन्नमस्मासु निधेहि ॥१२॥

भाषार्थः।

हे उषा अन्तरिक्ष से सब देवताओं को (यहां) सोम पीने के लिये लाओ हे उषा वह आप गौओं (और) घोड़ों से युक्त स्तुति के योग्य (और) बहुत वीरता देने वाले अन्न को हममें स्थापन करो ॥१२॥

उषादेवता, बृहतीछन्दः। ८।८।१२।८

यस्या॒ रुश॑न्तो अ॒र्चयः॑ प्रति॑ भ॒द्रा

अदृक्षत । सानोरयिंविश्ववारंसुपे-

शस मुषादेदातुसुग्म्यम् ॥१३॥

| | | |
|---|---|---|
| यस्याः | यस्याः | जिस के |
| रुशन्तः | देदीप्यमानाः (मा०वो०) | खूब चमकते हुए |
| अर्चयः | प्रकाशाः | प्रकाश |
| प्रति | प्रति + | – |
| १ भद्राः | मङ्गलरूपाः | मङ्गल रूप |
| १ अदृक्षत | प्रति+अदक्षत | देखे गए |
| सा | सा | वह |
| नः | अस्मभ्यम् | हमारे ताईं |
| रयिम् | धनम् | धन को |

| | | |
|---|---|---|
| विश्वऽवारम् | विश्वैर्व्रियतइति (कर्मणियत्) | सब से वरने योग्य को |
| सुऽपेशसम् | शोभनरूपोपेतम् (निघं० ३।७) | मनोहर रूप वाले को |
| उषाः | उषाः | उषा |
| ददातु | ददातु | देवे |
| सुग्म्यम् | सुखेनप्राप्तव्यम् | सुख से प्राप्त होने वाले को |

संस्कृतार्थः ।

यस्या देदीप्यमानाः प्रकाशा मङ्गलरूपा दृष्टाः सोषाः सर्वैर्वरणीयं शोभनरूपोपेतं सुखेनप्राप्तव्यं धनमस्मभ्यं ददातु ॥१२॥

भाषार्थः ।

जिसके खूब चमकते हुए प्रकाश मङ्गल रूप देखे गए हैं वह उषा सब से वरने योग्य मनोहर रूप वाले सुख से प्राप्त होने वाले धन को हमारे ता० दे ॥ १२ ॥

(१) उषाके प्रकाश सदा मङ्गल रूप देखे गए हैं । उससे इसी उपासक का अमङ्गल नहीं हुआ ।

उषोदेवता, सतोबृहती छन्दः ।१२।८।१२।८।।

ये चिद्धि त्वामृषयः पूर्व ऊतये
जुहूरेऽवसे महि । सा नः स्तोमाँ अभि
गृणीहि राधसोषः शुक्रेण शोचिषा ।।१४

| | | |
|---|---|---|
| ये | ये | जो |
| चित् | अपि | भी |
| हि | खलु | सचमुच |
| त्वाम् | त्वाम् | तुझ को |
| ऋषयः | ऋषयः | ऋषि |
| पूर्वे | पुरातनाः | प्राचीन |
| ऊतये | रक्षणार्थम् | रक्षा के लिए |
| जुहूरे | आहूतवन्तः | बुलाते थे |
| अवसे | अन्नार्थम् (निरु०२।७) | अन्न के लिए |

| | | |
|---|---|---|
| महि | हे पूजनीये | हे पूजने योग्य |
| सा | सा | वह |
| नः | अस्माकम् | हमारे |
| स्तोमान् | स्तोत्राणि | स्तोत्रों को |
| अभि | अभि+ | — |
| गृणीहि | अभि+गृणीहि प्रति शब्दय | उत्तर दो |
| राधसा | धनेन | धन से |
| उषः | हे,उषः | हे उषा |
| शुक्रेण | शुभ्रेण | उज्ज्वल से |
| शोचिषा | तेजसा | तेज से |

संस्कृतार्थः ।

हे पूजनीये ! ये खलु पुरातना ऋषयोऽपि रक्षणायाऽन्नाऽर्थं (च) त्वामाहूतवन्तः, हे उषः सा (त्वम्) अस्मदीयानि स्तोत्राणि धनेन शुभ्रेणतेजसा (च) प्रतिशब्दय ॥१४॥

"इस युद्ध में" जो उपस्थित है। युद्ध में सच्चे बली और बढ़े हुए इन्द्र की शरण लेने से भय नष्ट होजाता है और विजय प्राप्त होती है।

इत्येकपञ्चाशत्सूक्तम्

# ऋ०मं०१ सू० ५२।

विनियोग—यह सूक्त गवामयन के विषुवत् नामी मध्यम दिन में मरुतों के शस्त्र में पढ़ा जाता है। (आ०श्रौ० सू०उ० २।१।१)

इस सूक्त में इन्द्र के पराक्रम और वीर कर्मों की स्तुति है जिन में वृत्र वधादि कई कर्म ऐसे हैं जिन के लिये मरुद्‌गण ने स्तुति द्वारा उत्साह बढ़ा कर उनकी सहायता की। जब इन्द्र भी अपने सहायक मित्रों के वचन से प्रोत्साहित होकर एक से बढ़कर दूसरा वीर कर्म करते हैं तो निर्बल मनुष्य को किसी बड़े कामके करनेमें मित्रोंके अनुमोदन की कितनी भारी आवश्यकता है॥

इन्द्रोदेवता सव्यआङ्गिरस ऋषिर्जगतीछन्दः।

१२।१२।१२।१२॥

त्यंसुमेषंमह्यास्वर्विदं शतंयस्य सुभ्वःसाकमीरते। अत्यंनवाजंहव-नस्यदंरथ मेन्द्रंववृत्यामवसेसुवृक्ति-भिः॥१॥

| | | |
|---|---|---|
| त्यम् | तम् | उसको |
| सु | सु+ | – |
| मेषम् | सेकारम् (नरम्) | नर को |
| महय | सु+महय, सुष्ठु पूजय (महपूजायाम्) | खूब पूजो |
| स्वःऽविदम् | ज्योतिषो लम्भकम् (अन्तर्भावितण्यर्थः) | ज्योति के प्राप्त कराने वाले को |
| शतम् | शतम् | सैंकड़ों |
| यस्य | यस्य | जिसके |
| सुऽभ्वः | सुष्ठुभवन्ति ते, सौम्याः (उवङःप्राप्तौयणादेश श्छान्दसः) | भद्र |
| साकम् | सह | साथ २ |
| ईरते | गच्छन्ति | चलते हैं |

| | | |
|---|---|---|
| अत्यम् | अश्वम् (निघं० १।१४) | घोड़ा |
| न | इव | की न्याईं |
| वाजम् | बल रूपम् | बल रूप |
| हवनऽ-स्यदम् | हवने स्यदो वेगो यस्य,तम् | बुलाने पर शी आने वाले . |
| रथम् | रथिनम् (आ०को०) | रथी को |
| आ | आ + | — |
| इन्द्रम् | इन्द्रम् | इन्द्रको |
| ववृत्याम् | आ + ववृत्याम् आवर्तयामि | फेरता हूं |
| अवसे | रक्षाऽर्थम् | रक्षा के लिये |
| सुवृक्तिऽभिः | सुष्ठुनमनैः (आवर्जनंनमनम्) | बहुत नमस्कारोंसे |

संस्कृतार्थः।

तं ज्योतिपोलम्भकं नरं सुष्ठुपूजय, यस्य शतं सौम्याः (देवाः) साधंगच्छन्ति (अहम्) अश्वमिव

बलवन्तं . रथिनमिन्द्रं सुष्ठुनमनैः रक्षार्थम् (स्वाभिमुखम्) आवर्तयामि ॥ १ ॥

भाषार्थः ।

उस ज्योति के प्राप्त कराने वाले नर (वीर) को खूब पूजो, जिस के साथ सैंकड़ों भद्र (वीर) चलते हैं, मैं घोड़े जैसे बलवान् - बुलाने पर शीघ्र आने वाले रथी इन्द्र को बहुत नमस्कारों से (अपनी ओर) फेरता हूं ॥ १ ॥

(१) भद्र वीरों से मरुद्गण का आशय है।

इन्द्रोदेवता, जगतीछन्दः ।१२।१२।१२।१२।

सपर्वतोनधरुणेष्वच्युतः सहस्रमूतिस्तविषीषुवावृधे। इन्द्रोयद्वृत्रमवधीन्नदीवृतं मुब्जन्नर्णांसिजर्हृषाणोअन्धसा।२।

| | | |
|---|---|---|
| सः | सः | वह |
| पर्वतः | पर्वतः | पर्वत |

| | | |
|---|---|---|
| न | इव | की न्याईं |
| धरुणेषु | जलेषु (निघं०१।१२) | जलों में |
| अच्युतः | चलनराहित्येन स्थितः | निश्चल ठहरा हुआ |
| सहस्रम् ऽऊतिः | सहस्रमूतयोयस्य सः(लुगमायश्छान्दसः) | सहस्रों रक्षाओं से युक्त |
| तविषीषु | बलेषु | बलों में |
| ववृधे | ववृधे | बढ़ा |
| इन्द्रः | इन्द्रः | इन्द्र |
| यत् | यदा | जब |
| वृत्रम् | वृत्रम् | वृत्र को |
| अवधीत् | हतवान् | मारा |
| नदीऽवृतम् | उदकानामावरकम् (नदनान्नद्यआपः) | जलों के रोकने वाले को |

| | | |
|---|---|---|
| उब्जन् | निष्पीडयन् | निचोड़ता हुआ |
| अर्णांसि | जलानि (निघं०१।१२) | जलों को |
| जर्हृषाणः | अतिशयेनहृष्यन् | अत्यन्त हर्षित होता हुआ |
| अन्धसा | सोमेन | सोम से |

संस्कृतार्थः ।

जलेषु पर्वत इव निश्चलः सहस्ररक्षाभिर्युक्तः स इन्द्रो बलेषु ववृधे, यदा सोमेनाऽत्यन्तं हृष्यन् ( मेघेभ्यः ) जलानि निष्पीडयन्नुदकानामावरकं वृत्रं हतवान् ॥२॥

भावार्थः

जलों में पर्वत की न्याईं निश्चल ठैरे हुए सहस्रों रक्षाओं से युक्त वह इन्द्र बलों में बढे। जब सोम से अत्यन्त हर्षित हुए २ ( और बादलों से ) जलों को निचोड़ते हुए उन्हों ने जलों के रोकने वाले वृत्र को मारा॥ २ ॥

शत्रु से युद्ध प्रकट करने से पहले बलों में बढना, और सहस्रों रक्षाओं और अत्यन्त हर्ष से युक्त होना आवश्यक है। नहीं तो निस्सन्देह नाश होता है ॥

इन्द्रोदेवता जगतीछन्दः ।१२।१२।१२।१२॥

## सहिद्वरोद्वरिषुवव्रऊधनि चन्द्र-बुध्नोमदवृद्धोमनीषिभिः। इन्द्रंतम-ह्वस्वपस्ययाधिया मंहिष्ठरातिंस-हिपप्रिरन्धसः ।३।

| | | |
|---|---|---|
| सः | सः | वह |
| हि | खलु. | सचमुच |
| १ द्वरः | आवरकः (हृ आवरणे, अच्प्रत्ययः) | रोकने वाला |
| १ द्वरिषु | आवरकेषु कर्तरि इ प्रत्ययः) | रोकने वालों में |
| २ वव्रः | प्रच्छन्नः (वृञ्आवरणे, कर्मणि क-प्रत्ययो द्विर्भावश्छान्दस ) | छिपा हुआ |
| २ ऊधनि | स्तने | थन में |

| | | |
|---|---|---|
| [३] चन्द्रऽबुध्न: | आल्हादक मूलः | आनन्द देने वालों का मूल |
| मदऽवृद्ध: | मदाःसोमास्तै र्वर्धितः | सोमरसों से बढ़ाया हुआ |
| मनीषिऽभि: | मेधाविभिः | बुद्धिमानों से |
| इन्द्रम् | इन्द्रम् | इन्द्र को |
| तम् | तम् | उसको |
| ह्वे | आह्वयामि | मैं बुलाता हूं |
| [४] सुऽअपस्यया | शोभनकर्म्मेच्छा युक्तया | सुकर्मकी इच्छा वाली से |
| धिया | बुद्ध्या | बुद्धि से |
| मंहिष्ठऽरातिम् | मंहिष्ठाप्रवृद्धा रातिर्दानंयस्य, तम् | बढ़े हुए दान वाले को |
| सः | सः | वह |
| हि | यतः | क्योंकि |

| | | |
|---|---|---|
| पप्रिः | पूरयिता | पूर्ण करने वाला |
| अन्धसः | अन्नस्य (निघं०२।७) | अन्न के |

सस्कृतार्थः।

सः खलु आवरकेष्वावरकः (आकाश-)स्तने प्रच्छन्नः, आल्हादकमूलः, मेधाविभिः सोमैर्वर्धितः (चाऽस्ति) (अहम्) प्रवृद्धदानं तमिन्द्रं शोभनकर्मेच्छायुक्तया बुद्धचा आह्वयामि यतः सोऽन्नस्य पूरयिता (अस्ति) ॥ ३ ॥

भावार्थः।

सचमुच वह रोकने वालों में रोकने वाला, (आकाश के) थन में छिपा हुआ, आनन्द देनेवालों का मूल (और)बुद्धिमानों से सोम रसों द्वारा बढ़ाया गया (है) मैं उस बढ़े हुए दान वाले इन्द्र को सुकर्म की इच्छा करने वाली बुद्धि से बुलाता हूं, क्योंकि वह अन्न के पूर्ण करने वाले (हैं) ॥ ३ ॥

(१) "रोकने वालों में रोकने वाला" अर्थात् जो वृष्टि को रोकने वाले वृत्रादि असुर हैं इन्द्र उन को इस रोकने के कर्म से रोकने वाले हैं।

(२) आकाश का थन बादल हैं। इन्द्र उन बादलों में विद्युत रूप से छिपे हुए हैं।

(३) इन्द्र ही सच्चे आनन्द के देने वाले पदार्थों के मूल हैं। जो आनंद इन्द्र से भिन्न है वह दुःख का मूल है।

(४) सुकर्म की इच्छा वाली बुद्धि से ही उस बड़े दानी को बुलाना चाहिए। बुरे कर्म में लगाया हुआ उस का दान भी कल्याण को नहीं करता।

इन्द्रोदेवता जगतीछन्दः ।१२।१२।१२।१२॥

आयंपृणन्तिदिविसद्मबर्हिषः स-

मद्रंनसुभ्व१:स्वाअभिष्टयः। तंवृ-

त्रहत्येअनुतस्थुरूतयः शुष्माइन्द्रम-

वाताअह्रुतप्सवः ॥४॥

| | | |
|---|---|---|
| आ | आ+ | – |
| यम् | यम् | जिस को |
| पृणन्ति, | आ+पृणन्ति, सर्वतःपूरयन्ति | सब ओरसे भरतेहैं |
| दिवि | द्युलोके | द्युलोक में |

| | | |
|---|---|---|
| सद्मऽब-र्हिषः | जलमेवबर्हिर्येषां ते (सद्मेत्युदक नाम निघ०१।१२) | जल रूपी कुशा वाले |
| समुद्रम् | समुद्रम् | समुद्र को |
| न | इव | की न्याई |
| सुऽभ्वः | सौम्याः | भद्र |
| स्वाः | स्वकीयाः | अपने |
| अभिष्टयः | सहायकाः (भा०को०) | सहायक |
| तत् | तम् | उसको |
| वृत्रऽहत्ये | वृत्रहनने (लिङ्गव्यत्ययश्छान्दसः) | वृत्र के मारने में |
| अनु | अनु + | – |
| तस्थुः | अनु + तस्थुः, | पीछे ठहरे |
| ऊतयः | रक्षितारः | रक्षा करने वाले |

| | | |
|---|---|---|
| शुष्माः | (शत्रूणाम्)शोष-यितारः | (शत्रुओं के) सुकाने वाले |
| इन्द्रम् | इन्द्रम् | इन्द्र को |
| अवाताः | चलन रहिताः (वातिर्गतिकर्मा निघं०२।१४) | न डिगने वाले |
| अह्रुतऽप्सवः | अह्रुतोऽकुटिलः प्सूरूपं येषां ते, ऋजुरूपाः | सीधे रूप वाले |

संस्कृतार्थः ।

यं द्युलोक उदकबर्हिषः सोम्याः स्वकीयाः सहायकाः समुद्रमिव सर्वतः पूरयन्ति, तमिन्द्रं वृत्रहनने (शत्रूणाम् )शोषयितारश्चलन रहिता ऋजुरूपा रक्षितारः (मरुतः)अनुतस्थुः ॥ ४ ॥

भाषार्थः ।

जिस को द्युलोक में जल रूपी कुशा वाले भद्र अपने सहायक समुद्र की न्याईं सब ओर से भरते हैं, वृत्र को मारते समय (शत्रुओं के) सुकाने वाले न डिगने वाले, सीधे रूप वाले रक्षक (मरुत) उस इन्द्र के पीछे ठैरे ॥ ४ ॥

जैसे नदियां समुद्र को सब ओर से भरती हैं। इसी प्रकार इन्द्र के सहायक और भक्त मरुद्गण द्युलोक में जल रूपी कुशा बिछा कर इन्द्र को सोमरस से पूर्ण करते हैं। इन्हीं लोगों ने वृत्र को मारते समय इन्द्र के पीछे ठेर कर "प्रहर भगवो जहि वीरयस्व" इत्यादि वचनों से उन का उत्साह बढ़ाया था॥

इन्द्रोदेवता जगतीछन्दः ।१२।१२।१२।१२॥

अभिस्वर्वृष्टिंमदे अस्ययुध्यतो रघ्वीरिवप्रवणेसस्रुरूतयः। इन्द्रोयद्वज्रीधृषमाणोअन्धसा भिनद्बलस्य परिधीँरिवत्रितः ॥५॥

| | | |
|---|---|---|
| अभि | प्रति | की ओर, |
| स्वऽर्वृष्टिम् | स्वा अधीना वृष्टिं यस्य तम्(वृत्रम्) | वृष्टि को वश में करने वालेको |
| मदे | मदे (सति) | मद (होने पर) |
| अस्य | अस्य | इस के |

| | | |
|---|---|---|
| वलस्य | वलस्य | वल के |
| परिधीन् ऽइव | परिधीनिव | जैसे घेरों को |
| त्रितः | त्रितः | त्रित ने |

संस्कृतार्थः

(सोमस्य)मदे वृष्टिप्रतिबन्धकं प्रति युध्यतोऽस्य सहायकाः ( मरुतः ) निम्नदेशे वेगवत्यः (नद्यः) इव [इन्द्रम्]प्रतिजग्मुः,यदा वज्रयुक्त इन्द्रः(पीतेन)सोमेन प्रगल्भः सन् त्रित[रूपेण]वलस्य परिधीनिव (सम्पादितान् दुर्गान्) अभिनत् ॥५॥

भाषार्थः।

(सोम के) मद में वृष्टि रोकने वाले के साथ युद्ध करते हुए इसके सहायक (मरुत)(इन्द्र को) ऐसे प्राप्त हुए जैसे वेगवाली नदियां नीचे स्थान में (प्राप्त होती हैं) जब वज्रधारी इन्द्र ने सोम (पान करने से ) वेधड़क होकर त्रित ( रूप से) घेरों की न्याईं ( बनाए हुए), वल के ( गढ़ों ) को तोड़ डाला ॥ ५ ॥

त्रित, द्वित और एकत ये तीनों पार्थिव अग्नि के पूर्व रूप हैं जो मनुष्य सृष्टि से पहले हो चुके हैं। इन में से त्रित विद्युत है जो इन्द्र का भी एक रूप है विद्युत रूप से ही इन्द्र 'बल' अर्थात् वृत्र के दुर्गों को तोड़ कर वर्षा करते हैं।

इन्द्रोदेवता जगतीछन्दः ।१२।१२।१२।१२।।

परीं घृणाचरतितित्विषेशवो ऽपो
वृत्वीरजसोबुध्नमाशयत्। वृत्रस्यय
त्प्रवणेदुर्गृभिश्वनो निजघन्थहन्वो-
रिन्द्रतन्यतुम् ।६।

| | | |
|---|---|---|
| परि | परितः | चारों ओर से |
| ईम् | (पूरणः) | — |
| घृणा | तेजः (घृणुदीप्तौ) | तेज |
| चरति | व्याप्नोत् (लड्थेलट्) | व्याप्त हुआ |
| तित्विषे | दीप्तवान् | चमका |

| | | |
|---|---|---|
| शव: | बलम् | बल |
| अप: | अप:+ | — |
| वृत्वी | अप:+वृत्वी जलानामावरक: | जलों के रोकने वाला |
| रजस: | अन्तरिक्षस्य | अन्तरिक्ष के |
| बुध्नम् | मूलम् | पेंदे में |
| आ | आ+ | — |
| अशयत् | आ + अशयत् (शीङ्स्वप्ने) | सोया |
| वृत्रस्य | वृत्रस्य | वृत्र के |
| यत् | यदा | जब |
| वरी | निम्न प्रदेशे | नीचे के स्थान में |
| दुःऽगृभिप्रवन: | यस्य व्यापनं दु:खेन गृहीतुं शक्यते स: (ग्रहउपादाने,अशूङ् व्याप्तौ) | जिसके फैलने को रोकना कठिन है |

| | | |
|---|---|---|
| नि ऽजघन्थ | प्रहृतवान् | मारा |
| हन्वोः | मुख पार्श्वयोः | दोनों जबड़ों के |
| इन्द्र | हे इन्द्र ! | हे इन्द्र |
| तन्यतुम् | वज्रम् (आ०को०) | वज्र को |

संस्कृतार्थः ।

हे इन्द्र ! (त्वाम्) तेजः परितोऽव्याप्नोत्, (तव) बलं (च) दीप्तवान्, जलानामावरकः (च) अन्तरिक्षस्य मूलप्रदेशे शयितवान् यदा (त्वम्) दुर्मह व्यापनस्य वृत्रस्य हन्वोः प्रवणदेशे वज्रप्रहृतवान् ।६

भावार्थः ।

हे इन्द्र (आप को) तेज सब ओर से व्याप्त हुआ, आप का बल चमका (और) जलों के रोकने वाला अन्तरिक्ष के पेंदे में सोया, जब आपने न रुकने वाले विस्तार युक्त वृत्र के जबड़ों के नीचे के स्थान में वज्र को मारा ॥ ६ ॥

(१) अन्तरिक्ष का पेंदा अर्थात् पृथिवी, जिस पर वृष्टि के रोकने वाला वृत्र धूलि के कण रूप से गिरा।

(२) जबड़े के नीचे का स्थान ग्रीवा (गर्दन) है

इन्द्रोदेवता जगतीछन्दः।१२।१२।१२।१२।

ह्रदंनहित्वान्यृषन्त्यूर्म्मयो ब्रह्मा-
णीन्द्रतवयानिवर्धना। त्वष्टाचित्ते
युज्यंवावृधेशव स्ततक्षवज्रमभिभू-
त्योजसम् ।७।

| | | |
|---|---|---|
| ह्रदम् | जलाशयम् | ताल को |
| न | इव | जैसे |
| हि | खलु | सचमुच |
| त्वा | त्वाम् | तुझ को |
| निऽऋषन्ति | प्राप्नुवन्ति | प्राप्त होते हैं |
| ऊर्म्मयः | जलप्रवाहाः (सा॰भा॰) | जल के प्रवाह |
| ब्रह्माणि | स्तोत्राणि | स्तुतियें |

| | | |
|---|---|---|
| इन्द्र | हे इन्द्र ! | हे इन्द्र |
| तव | तव | तेरे |
| यानि | यानि | जो |
| वर्धना | वर्धयितॄणि (करणेल्युट्, शेर्लोपः) | बढ़ाने वाले |
| त्वष्टा | त्वष्टा | त्वष्टा ने |
| चित् | अपि | भी |
| ते | तव | तेरे |
| २ युज्यम् | स्वीयम् | निजके |
| ववर्ध | वर्धितवान् (अन्तर्भावितण्यर्थः) | बढ़ाया |
| शवः | बलम् | बल को |
| ततक्ष | तक्षितवान् | घड़ा |
| वज्रम् | वज्रम् | वज्र को |

| | | |
|---|---|---|
| अभिभूति ऽओजसम् | अभिभूयते परा- जीयते येन बलेन तम् | पराजय करनेवाले बलसे युक्त को |

संस्कृतार्थः ।

हे इन्द्र ! तववर्धयितॄणि यानि स्तोत्राणि(सन्ति, तानि) जलप्रवाहा ह्रदमिव त्वां खलु प्राप्नुवन्ति, त्वष्टाऽपि तव स्वीयं बलं वर्धितवान् अपराजितबलम् तव वज्रम् (च) तक्षितवान् ॥ ७ ॥

भावार्थः ।

हे इन्द्र आपके बढ़ाने वाले जो स्तोत्र हैं वे सचमुच आपको (ऐसे) प्राप्त होते हैं जैसे ताल को जल के प्रवाह,त्वष्टा ने भी आपके निजके बलको बढ़ाया (और)पराजय करने वाले बलसे युक्त(आपके) वज्र को घड़ा ॥ ७ ॥

(१) जब वृष्टि होती है, तो ग्राम के समीप छोटी छोटी नालियां बह कर तलावों में पहुंचती हैं, और वह ताल बढ़ता आता है। इसी प्रकार हमारी स्तुतियों से इन्द्र बढ़ते हैं।

(२) बल इन्द्र में स्वयं विद्यमान है परन्तु त्वष्टा ने जो सृष्टि कर्त्ता की कारीगरी के अभिमानी देवता हैं वज्र को बना कर इन्द्र का बल और भी अधिक किया।

इन्द्रोदेवता जगतीछन्दः।१२।१२।१२।१२।

जघन्वाँउ॒ हरि॑भिः सम्भृतक्रत

विन्द्र॑वृ॒त्रं मनु॑षे गातु॒यन्नपः। अयच्छ

था बा॒ह्वोर्वज्र॑मायस मधारयो दि॒व्या-

सूर्य॑ दृ॒शे ।८।

| | | |
|---|---|---|
| जघन्वान् | हतवान् (हन्लिंट क्वसु) | मारा |
| उम्० | (पूरण) | – |
| हरिऽभिः | अश्वै | घोडों से |
| सम्भृतऽक्रतो० | हे सम्पादित बल | हे बल को सपादन करने वाले |
| इन्द्र | हे इन्द्र ! | हे इन्द्र |
| वृत्रम् | वृत्रम् | वृत्र को |

| | | |
|---|---|---|
| मनुषे | मनुष्याय (व्यत्ययश्छान्दसः) | मनुष्य के लिये |
| गातुऽयन् | प्रापयन् | प्राप्त कराता हुआ |
| अपः | जलानि | जलों को |
| अयच्छथाः | धृतवान् (व्यत्ययेनाऽऽत्मनेपदम्) | धारण किया |
| बाह्वोः | भुजयोः | भुजाओं में |
| वज्रम् | वज्रम् | वज्र को |
| आयसम् | अयोमयम् | लोहे के(बने हुए) को |
| अधारयः | स्थापितवान् | धारण किया |
| दिवि | द्युलोके | आकाश में |
| आ | (समुच्चयाऽर्थः) | और |
| २ सूर्यम् | सूर्यम् | सूर्य्य को |
| २ दृशे | द्रष्टुम् | दर्शन के लिए |

संस्कृतार्थ ।

हे अश्वैः सम्पादित बल ! इन्द्र ! (यदा) मनुष्याय जलानि प्रापयन् (त्वम्) वृत्रं हतवान् (तदा) *अयोमयं वज्रं बाह्वोर्धृतवान् (लोकानाम्) दर्शनाय* द्युलोके सूर्य्यम् (च) स्थापितवान् ॥ ८ ॥

भाषार्थ ।

हे घोड़ो द्वारा बलको सम्पादन करने वाले इन्द्र ! (जब) मनुष्य के लिए जलो को प्राप्त कराते हुए आपने वृत्र को मारा तब आपने लोहे के वज्र को भुजाओं में लिया (और लोकों के) दर्शन के लिए आकाश में सूर्य्य को स्थापन किया ॥ ८ ॥

(१) शत्रु के साथ युद्ध करने में घोडे भी बल की सामग्री में एक प्रधान अंग हैं ।

(२) सूर्य्य का दर्शन इस पृथिवी पर प्रथमतः वृत्र को मारने से ही हुआ है [देखो पृ० ७५६]

इन्द्रोदेवता जगतीछन्दः ।१२।१२।१२।१२।

बृहत्स्वश्चन्द्रममवद्यदुक्थ्य१

मकृणवतभियसारोहणंदिवः। यन्मा

नुषप्रधनाइन्द्रमूतयः स्वर्नृषाचोम-
रुतोऽमदन्ननु॥९॥

| | | |
|---|---|---|
| बृहत् | महत् | महान को |
| स्वऽचन्द्रम् | स्वतआह्लादकम् | स्वयं आनन्द देने वाले को |
| अमऽवत् | बलयुक्तम् (आ॰को॰) | बल युक्त को |
| यत् | यत् | जो |
| उक्थ्यम् | स्तुतियोग्यम् | स्तुति योग्य को |
| अकृण्वत | कृतवन्तः | किया |
| भियसा | भयेन (सुगागमश्छान्दस.) | भय से |
| रोहणम् | आरोहणहेतुभूतम् | प्राप्त कराने वालेको |
| दिवः | स्वर्गस्य | स्वर्ग के |
| यत् | यदा | जब |

| | | |
|---|---|---|
| मानुषऽ-प्रधनाः | मनुष्य हित सङ्ग्रामाः | मनुष्यों के लिए युद्ध करने वाले |
| इन्द्रम् | इन्द्रम् | इन्द्र को |
| ऊतयः | सहायकाः | सहायक |
| स्वः | द्युलोके (अव्ययम्) | द्युलोक में |
| नृऽसाचः | मनुष्यान्सेवमानाः (षच सेवने) | मनुष्यों पर उपकार करने वाले |
| मरुतः | मरुतः | मरुतों ने |
| अमदन् | अनु + अमदन् अनुमोदितवन्तः | अनुमोदन किया |
| अनु | अनु + | |

संस्कृतार्थः ।

(मनुष्याः) स्वतआह्लादकं बलयुक्तं स्तुतियोग्यं स्वर्गस्याऽऽरोहण भूत यन्महत् ( स्तोत्रमस्ति तद्-वृत्र-) भयेन कृतवन्तः, यदा मनुष्यहिताय सङ्ग्रामे

प्रवृत्ता मनुष्यान्सेवमाना सहायका मरुतो द्युलोके इन्द्रमनुमोदितवन्तः ॥ ९ ॥

भावार्थः ।

(मनुष्यों ने ) स्वयं आनन्द देनेवाला बलयुक्त स्तुति के योग्य स्वर्ग को प्राप्त करानेवाला जो महान (स्तोत्र है उसको वृत्र के) भय से बनाया, जब मनुष्यों के लिये युद्ध करने वाले मनुष्यों पर उपकार करने वाले, इन्द्र के सहायक मरुतों ने द्युलोक में इन्द्र को अनुमोदन किया ॥ ९ ॥

मनुष्यों के हित के लिये संग्राम करने वाले मरुतों ने मनुष्यों के उपकार के लिए इन्द्र को वृत्र के साथ युद्ध करने के लिये प्रेरण किया, जब देवता मनुष्यों के लिए ऐसेर हित के काम करते हैं तो यह लोक सुख रूप होने की जगह दुःख रूप क्यों है। इसका एक कारण यह है कि मनुष्य दुःख या भय के समय पर स्वयं आनन्द देने वाले, बल युक्त और सुख को प्राप्त कराने वाले स्तोत्र को नहीं गाते, जिस से दुःख के कारणों को जीतने के लिए देवताओं का बल बढ़े ॥

इन्द्रोदेवता जगतीछन्दः ।१२।१२।१२।१२।

द्यौश्चिदस्यामवाँ अहेःस्वना

दयोयवीद्भियसावज्र इन्द्रते । वृत्रस्य

यद्‌वद्‌वधानस्यरोदसी मदेसुतस्य

शवसाऽभिनच्छिरः ॥१०॥

| | | |
|---|---|---|
| द्यौः | द्युलोकः | द्युलोक |
| चित् | अपि | भी |
| अस्य | अस्य | इसके |
| अमऽवान् | बलवान् | बली |
| अहेः | वृत्रस्य | वृत्र के |
| स्वनात् | शब्दात् | शब्द से |
| १ अयोयवीत् | पुनःपुनःकम्पितवान् (युमिश्रणामिश्रणयोः) | बार बार कांपा |
| भियसा | भयेन | भय से |
| वज्रः | वज्रः | वज्र न |

| | | |
|---|---|---|
| इन्द्र | हे इन्द्र | हे इन्द्र |
| ते | तव | तेरे |
| वृत्रस्य | वृत्रस्य | वृत्र के |
| यत् | यदा | जब |
| बद्बधानस्य | बाधनशील्स्य (बाधृ विलोडने) | सताने वाले के |
| रोदसी० | द्यावापृथिव्यौ | द्युलोक (और) पृथिवी को |
| मदे | मदे | मद में |
| सुतस्य | निष्पीडितस्य (सोमस्य) | सोम के |
| शवसा | बलेन | बल से |
| अभिनत् | अच्छिनत् | काट दिया |
| शिरः | शिरः | शिर को |

संस्कृतार्थः ।

हे इन्द्र ! अस्य वृत्रस्य शब्दात् बलवान् द्यौरपि भयेन पुनः पुनः कम्पितवान् (यदा) सोमस्य मदे (सति) तव वज्रो द्यावापृथिव्यौ बाधन शीलस्य वृत्रस्य शिरो बलेनच्छेदितवान् ॥ १० ॥

भावार्थः ।

हे इन्द्र ! इस वृत्रके शब्द से बलवाला द्युलोक भी डर से बार बार कांपा,जब सोमके मद में आप के वज्रने द्युलोक और पृथिवीको सताने वाले वृत्रके शिर को बल से काट दिया ॥ १० ॥

(१) वृत्रके शब्दसे आकाशका बारम्बार कांपना "भयोयचोत्" शब्द ठीक द्योतन करता है, प्रत्येक ध्वनि से आकाश के परमाणु बारबार मिलते और अलग होते हैं और यही कम्पनके लक्षण हैं ।

इन्द्रोदेवता जगतीछन्दः ।१२।१२।१२।१२।

यदिन्विन्द्रपृथिवीदशभुजिरहा-
निविश्वाततनन्तकृष्टयः।अत्राहते
मघवन्विश्रुतंसहो द्यामनुशवसाव-
र्हणाभुवत्॥११॥

| | | |
|---|---|---|
| यत् | यदि | यदि |
| इत् | अपि | भी |
| नु | खलु | सचमुच |
| इन्द्र | हे इन्द्र ! | हे इन्द्र |
| पृथिवी | पृथिवी | पृथिवी |
| दशऽभुजिः | दशगुणिता भोग वती | दस गुने भोग वाली |
| अहानि | दिनानि (सप्तम्यर्थे द्वितीया) | दिनों में |
| विश्वा | सर्वाणि (सप्तम्यर्थे द्वितीया) | सब |
| ततनन्त | विस्तृताभवेयुः (लिडर्थेलट् द्विर्भावश्छान्दसः) | फैलें |
| कृष्टयः | मनुष्याः (निघं०२।३) | मनुष्य |
| अत्र | अत्र | यहां |
| अह | खलु | सचमुच |

| | | |
|---|---|---|
| ते | तव | तेरा |
| मघऽवन् | हे धनवन् ! | हे धन वाले |
| विऽउतम् | विख्यातः | प्रसिद्ध |
| सह्नः | पराक्रमः | पराक्रम |
| द्याम् | द्युलोकम् | द्युलोक को |
| अनु | (साम्ये) | तुल्य |
| शवसा | बलेन (निघं०२।९) | बल से |
| बर्हणा | परितो वृद्धः (निघं०४।३) | चारों ओर बढ़ा हुआ |
| भुवत् | भवेत् (लेटयडागमउवडा देशादय) | होवे |

संस्कृतार्थः।

हे इन्द्र ! यदि खलु पृथिवी दश गुणिता भोग वत्यपि स्यात् मनुष्याः (च) सर्वेषु दिनेषु विस्तृता भवेयुः,(तदापि)हे धनवन् तव पराक्रमोऽत्र विख्यातो द्युलोकवत् परितो वृद्धः (च) भवेत् ॥ ११ ॥

भावार्थः।

हे इन्द्र! जो सच मुच पृथिवी दसगुनी भोग वाली भी हो जावे (और) मनुष्य सब दिन बढ़ते रहें (तोभी) हे धनवाले! आपका पराक्रम यहां पर प्रसिद्ध और द्युलोक के सदृश चारों ओर बढ़ा हुआ हो ॥ ११ ॥

पृथिवी पर मनुष्यों की संख्या अन्नादि भोग पर निर्भर है यदि अब से दस गुना अन्न होने लगे और मनुष्य दिन दिन बढ़ने लगें तौ भी इन्द्र का पराक्रम इन सब मनुष्यों में फैल जावेगा ॥

इन्द्रोदेवता जगतीछन्दः।१२।१२।१२।१२।

त्वमस्यपारेरजसोव्योमनः स्वभू-

त्योजाअवसेधृषन्मनः। चकृषेभूमिं-

प्रतिमानमोजसोऽपःस्वःपरिभूरेष्या

दिवम् ॥१२॥

| | | |
|---|---|---|
| त्वम् | त्वम् | तू ने |

| | | |
|---|---|---|
| अस्य | अस्य | इस के |
| पारे | सीमायाम् | सीमा में |
| रजसः | लोकस्य (लोकारजांस्युच्यन्ते निरु०) | लोक की |
| विऽओमनः | अन्तरिक्षस्य (निघं० १।३) | अन्तरिक्ष की |
| स्वभूतिऽओजाः | स्वभूतबलः | स्वयं होने वाले बल से युक्त |
| अवसे | रक्षायै | रक्षा के लिए |
| धृषत्ऽमनः | धृषत्, प्रगल्भं मनो यस्य तत्सम्बुद्धौ | हे निडर मनवाले |
| चक्षे | कृतवान् | बनाया है |
| भूमिम् | पृथिवीम् | पृथिवी को |
| प्रतिऽमानम् | प्रतिरूपम् | नमूना |
| ओजसः | बलस्य | बल का |

| | | |
|---|---|---|
| अपः | जलानि | जलों को |
| स्वः० | ज्योतिः | ज्योति को |
| परिऽभूः | परिगृहीता | घेरने वाला |
| एषि | प्राप्नोषि | पहुंचते हो |
| आ | (मर्य्यादायाम्) | तक |
| दिवम् | द्युलोकम् | द्युलोक को |

संस्कृतार्थः ।

हे प्रगल्भमनः ! अस्याऽन्तरिक्षलोकस्य सीमायां स्वयम्भूतबल युक्तस्त्वम्(अस्मद्)रक्षार्थेपृथिवीं(निज) बलस्य प्रतिरूपां कृतवानसि (त्वम्) जलानि ज्योतिः (च) परिगृहीत्वा द्युलोक पर्य्यन्तं प्राप्नोषि ॥ १२ ॥

भावार्थः ।

हे निडर मनवाले ! इस अन्तरिक्ष लोक की सीमा में स्वयं होनेवाले बल से युक्त आपने हमारी रक्षा के लिये पृथिवी को अपने बल का नमूना बनाया है,आप जल और ज्योतिको घेर कर द्युलोक तक पहुंचते हो ॥ १२ ॥

इन्द्रके बल का एक छोटा सा नमूना पृथिवी है,इन्द्र तो आकाश में जल और ज्योति को बीच में ले कर द्युलोक ...

| पृ० | पं० | अशुद्ध | शुद्धम् |
|---|---|---|---|
| ११९२ | ८ | +धाध | +धधि, |
| ,, | ११ | ल्युट | ल्यट् |
| ११९५ | ७ | घमिति | मघमिति |
| ११९८ | ३ | न्ता | न्तौ |
| ,, | १७ | यद | यद्द |
| १२०२ | १० | गुणन्ति | गुणन्ति |
| १२०५ | ८ | मस्माध | मस्मात् |
| १२०७ | ६ | ददात | ददातु |
| १२०८ | ४ | स्तोमां | स्तोमाँ |
| ,, | ५ | लडिक्षान्द | लडिक्शान्द |
| ,, | १३ | पृथ | पृथु |

| पृ० | पं० | अशुद्धम् | शुद्धम् |
|---|---|---|---|
| १२१२ | १६ | संघम्नेन | संघुम्नेन |
| १२१७ | १३ | दुहरं | दुष्करं |
| ,, | १६ | सऽपे | सुऽवे |
| ,, | १७ | सऽखम् | सुऽखम् |
| १२१८ | १४ | तरनु | तूरनु |
| १२२० | १३ | गमनों का | गमनोंको |
| १२२२ | ११ | तथः | तथा |
| १२२६ | २ | भप | भूप |
| ,, | ४ | प्रसिद्ध:) | प्रसिद्धा:) |
| १२२८ | १३ | सष्ट | स्पष्ट |

अंक ३१-३२]　　　　[चैत्र वैशाख १९६६

# ऋग्वेद संहिता

(वैदिकजीवनभाष्ययुता)

पदपाठ, शब्दार्थ, संस्कृत और भाषा अनुवाद
टिप्पणी और मन्त्रों के आशय पर
व्याख्यान से युक्त

जिसको मुलतान निवासी प० शङ्करदत्त
शास्त्री की सहायता से शिवनाथ
आहिताग्नि ने सम्पादन किया

लाहौर
पञ्जाब एकानोमीकल यन्त्रालय में प्रिण्टर लाला
लालमन के अधिकार से छपा।

१२ अङ्कों का अग्रिम मूल्य २)
पहले २४ अङ्कों का मूल्य ५॥)

इन्द्रोदेवता त्रिष्टुप्छन्दः ।१११११११११॥

त्वंभुवःप्रतिमानंपृथिव्या ऋष्व
वीरस्यबृहतःपतिर्भूः । विश्वमाप्रा-
अन्तरिक्षंमहित्वा सत्यमद्धानकि-
रन्यस्त्वावान् ॥१३॥

| | | |
|---|---|---|
| त्वम् | त्वम् | तू |
| भुवः | अन्तरिक्षस्य (निघं०१।३) | अन्तरिक्ष का |
| प्रतिऽमानम् | परिमाणम् | माप |
| पृथिव्याः | पृथिव्याः | पृथिवी का |
| ऋष्वऽ वीरस्य | ऋष्वामहान्तोवीरायस्मिन्-तथोक्तस्य (ऋष्वइतिमहन्नाम) (निघ०३।३) | जहां बडे शूरवीर हैं ऐसे का |

| | | |
|---|---|---|
| बृहतः | महतः (द्युलोकस्य) | महान(द्युलोक)का |
| पतिः | स्वामी | स्वामी |
| भूः | अभूः (षड्भावः) | हुए हो |
| विश्वम् | सर्वम् | सम्पूर्ण को |
| आ | आ + | – |
| अप्राः | आ+अप्राः,आपूरितवानसि (प्रापूरणे) | पूर्ण किया है |
| अन्तरिक्षम् | अन्तरिक्षम् | अन्तरिक्ष को |
| महिऽत्वा | महिम्ना | महिमा से |
| सत्यम् | सत्यम् | ठीक है |
| अद्धा | खलु | सच मुच |
| नकिः | नास्ति | नहीं है |
| अन्यः | अन्यः | और |

| त्वावान् | त्वत्सदृशः (सादृश्यार्थेवतुप्) | आपके तुल्य |
|---|---|---|

संस्कृतार्थः।

(हे इन्द्र!) त्वमन्तरिक्षस्य पृथिव्याः (च) परिमाणं, महावीरवतो महतः(द्युलोकस्य) पतिः(च)अभूः (त्वं निज-) महिम्ना सर्वमन्तरिक्षमापूरितवान् त्वत्सदृशोऽन्यो नास्ति (इति) सत्यंखलु ॥ १३ ॥

भावार्थः।

(हे इन्द्र) आप अन्तरिक्ष(और)पृथिवी के माप (और) बड़े वीरों से युक्त महान (द्युलोक के) स्वामी हुए हैं (आपने अपनी) महिमा से सम्पूर्ण अन्तरिक्ष को पूर्ण किया है आपके तुल्य और नहीं है (यह) सच मुच ठीक है ॥ १३ ॥

विनियोग—यह मन्त्र बृहस्पति सव में भू नाम वाले एकाह के मरुत्वतीय शास्त्र में पढ़ा जाता है (आ० श्रौ० सू०उ० ३।५।१६)

(१) इन्द्र, अन्तरिक्ष और पृथिवी के माप हुए हैं, अर्थात् जैसे इन्द्र महान हैं वैसे ही उनकी बनाई हुई पृथिवी और अन्तरिक्ष भी महान हैं।

(२) बड़े वीर मरुत आदि देवताओं से तात्पर्य है।

इन्द्रोदेवता जगतीछन्दः।१२।१२।१२।१२॥

नयस्यद्यावापृथिवीअनुव्यचो न

सिन्धवोरजसोअन्तमानशुः। नोत

स्ववृष्टिंमदेअस्ययुध्यत एकोअन्य-

च्चकृषेविश्वमानुषक् ।१४।

| | | |
|---|---|---|
| न | न | नहीं |
| यस्य | यस्य | जिसके |
| { द्यावापृथिवी° | द्यावापृथिव्यौ | द्युलोक (और) पृथिवी |
| अनु | साम्ये (आ०को०) | तुल्य |
| व्यचः | विस्तारम् (आ०को०) | विस्तार को |
| न | न | नहीं |

| | | |
|---|---|---|
| सिन्धवः | स्यन्दनशीलाः [आपः] | जल |
| रजसः | अन्तरिक्षस्य | अन्तरिक्ष के |
| अन्तम् | सीमाम् | सीमा को |
| आनशुः | प्राप्तवन्तः (व्यत्ययेनपरस्मैपदम्) | पहुंचे हैं |
| न | न | नहीं |
| उत | अपि च | और |
| स्वऽवृष्टिम् | स्वा,अधीनावृष्टिर्यस्य तम् | वर्षा रोकने वाले को |
| मदे | मदे (सति) | मद युक्त होने पर |
| अस्य | अस्य | इसके |
| युध्यतः | युध्यतः | युद्ध करते हुए के |
| एकः | एकः | एक |

| | | |
|---|---|---|
| अन्यत् | अन्यत् | और |
| चकृषे | कृतवान् । | किया |
| विश्वम् | सर्वम् | सम्पूर्ण को |
| आनुषक् | अनुषक्तम् | अनुक्रम से |

संस्कृतार्थः ।

यस्य विस्तार साम्य द्यावा पृथिव्यौ न जग्मतुः। अन्तरिक्षस्याऽऽपः (यस्य) सीमां न प्रापुः अपि च मदे (सति) वृष्टि निवारकम् प्रति युध्यतोऽस्य (बलम्) न(कोऽपि प्रमातुमशकत् हे इन्द्र एकः त्वम् '(एव) अन्यत्सर्वमनुषक्त कृतवान् ॥ १४ ॥

भावार्थ ।

जिसके विस्तार की तुल्यता को आकाश (और) पृथिवी नहीं पहुचे है. अन्तरिक्ष के जल जिस की सीमा को प्राप्त नहीं हुए और मद युक्त होकर वर्षा रोकने वाले के प्रति युद्ध करते हुए जिसके (बल की कोई तुलना नहीं कर सकता) हे इन्द्र ! आप अकेले ने (ही) अन्य सब को क्रम पूर्वक रचा है ॥ १४ ॥

यहा इन्द्र परमात्मा के महत्त्व और रचना शक्ति के अभिमानी देवता हैं। सृष्टि की रचना क्रम पूर्वक हुई है। एक साथ नहीं हुई।

इन्द्रोदेवता त्रिष्टुप्छन्दः ॥११।११।११।११॥

आर्चन्नत्रमरुतःसस्मिन्नाजौ
विश्वेदेवासोअमदन्ननुत्वा । वृत्र-
स्ययद्भृष्टिमतावधेन नित्वमिन्द्र
प्रत्यानंजघन्थ ॥१५॥

| | | |
|---|---|---|
| आर्चन् | स्तुतवन्तः | स्तुति की |
| अत्र | अत्र | यहां |
| मरुतः | मरुतः | मरुतों ने |
| सस्मिन् | तस्मिन् (सा०भा०) (सत्वछान्दसम्) | उस में |
| आजौ | सङ्ग्रामे | युद्ध में |
| विश्वे | सर्वे | सब |
| देवासः | देवा॰ | देवता |

| | | |
|---|---|---|
| अमदन् | हर्षितवन्तः | हर्ष को प्राप्त हु |
| अनु | अनु (सृत्य) | पीछे |
| त्वा | त्वाम् | तुझ को |
| वृत्रस्य | वृत्रस्य | वृत्र के |
| यत् | यदा | जब |
| भृष्टिऽमता | भृष्टिधारातद्वता | नोकीले से मद्दे ऊम्) |
| वधेन | वधसाधनेन (वज्रेण) | बध करने (वज्र)से |
| नि | नि+ | – |
| त्वम् | त्वम् | तूने |
| इन्द्र | हे इन्द्र | हे इन्द्र |
| प्रति | प्रति | प्रति |
| आनम् | आननम् (वर्णलोपश्छान्दसः) | मुख पर |

| | | |
|---|---|---|
| जघन्थ | नि+जघन्थ प्रहारंकृतवानसि | प्रहार किया |

संस्कृतार्थः ।

तस्मिन्सङ्ग्रामे मरुतोऽत्र भवन्तम् स्तुतवन्तः विश्वेदेवाश्च त्वामनुसृत्य हर्षमाप्नुवन्, यदा हे इन्द्र ! त्वं धारा युक्तेन वज्रेण वृत्रस्य मुखम्प्रति प्रहारं कृतवान् ॥ १५ ॥

भाषार्थः ।

उस युद्ध में मरुतों ने आप की स्तुति की और सब देवता आपके साथ हर्ष को प्राप्त हुए, जब हे इन्द्र आपने नोकीले वज्र से वृत्र के मुख पर प्रहार किया ॥ १५ ॥

देवता और मनुष्यों के शत्रु के मारे जाने से मनुष्य हितकारी मरुद्गण और सब देवता हर्षित हुए । अब भी हमारे सुख को देख कर देवता सुखी और दुःख को देख कर दुःखी हैं परन्तु जब तक हम यज्ञ, स्तुति और देवानुकूल आचरण द्वारा उन का बल न बढ़ावें तब तक वे हमारे दुःख के कारण भूत असुरोंको नाश करने में असमर्थ हैं ॥

इति द्विपञ्चाशं सूक्तम्

# ऋ० मं १ स० ५३

विनियोग—यह सूक्त अतिरात्र यज्ञके प्रथम पर्याय में ब्राह्मणाच्छंसी के शस्त्र में पढ़ा जाता है (आ० श्रौ० सू० ६।४।८) .

इस सूक्में भी इन्द्रकी स्तुति है, वह सोनेवालों अर्थात् पुरुषार्थ न करने वालों को धन नहीं देते। वह गौ घोड़े, और यवादि धान्य के देनेवाले हैं, वह सदा से दान वीर हैं और कामना करने वालों को कभी हताश नहीं करते। जो उन से मित्रता रखता है उसके मित्र हैं, वह बुद्धिमान, बहुत काम करने वाले और सब धन के प्रसिद्ध स्वामी हैं, उपासक की दरिद्रता के हटाने वाले, और उसके द्वेषियों को छिन्न भिन्न करने वाले हैं। वह अपने बल द्वारा गढ़ से गढ़ को तोड़ते हुए निडर होकर एक युद्ध से दूसरे युद्ध की ओर जाने वाले हैं। इन्हों ने अपने भक्त नमी के लिए मायावी नमुचि को मारा और अतिथिग्व अर्थात् राजा दिवोदास के रस्ता रोकने वाले करंज और पर्णय नामी दस्युओं को मारा। इन्हों ने रिजिश्वा के शत्रु वंगृद के सैंकड़ों गढ़ों का तोड़ा, और बन्धुहीन अपने भक्त सुश्रवा के शत्रु कुत्स, दिवोदास, आयु, और अन्य सबह राजाओं को जो इस युवा राजा पर साठ हजार निन्नानवे सेना लेकर चढ़ आए थे, उसके वस में किया। ऐसे इन्द्र को सब प्रकार से अपना मित्र बनाने का यत्न करना चाहिये ॥

इन्द्रोदेवता सव्यऋषिर्जगतीछन्दः १२।१२।१२।१२

न्यू३षु वाचं प्र महे भरामहे गिर-

इन्द्राय सदने विवस्वतः। नू चिद्धि र-

त्नंससुतामिवाविद्न्नदुष्टुतिर्द्रविणोदेपुशस्यते ॥१॥

| | | |
|---|---|---|
| नि | नितराम् | खूब |
| ऊम्० | [पूरणः] | – · · |
| सु | सु + | – |
| वाचम् | सु + वाचम् | सुन्दर वचन को |
| प्र | प्र + | – |
| मह्वे | महते | महान् के ताईं |
| भरामहे | प्र+भरामहे, अर्पयामः | हम अर्पण करते हैं |
| गिरः | स्तोतारः (ऋ०१।६।६) | स्तोता |
| इन्द्राय | इन्द्राय | इन्द्र के लिए |
| सदने | गृहे | घर में |
| विवस्वतः | यजमानस्य | यजमान के |

| | | |
|---|---|---|
| नु | (प्रश्ने) | क्या |
| चित् | खलु | सचमुच |
| हि | यतः | क्योंकि |
| रत्नम् | रमणीयम्(धनम्) | धन को |
| ससताम् ऽइव | स्वपतामिव | सोते हुओं की न्याईं |
| अविदत् | लब्धवान् | पाया है |
| न | न | नहीं |
| दुःऽस्तुतिः | निकृष्टा स्तुतिः | निकृष्ट स्तुति |
| द्रविणःऽदेषु | धनदातृषु | धन देने वालों में |
| शस्यते | शस्यते | उचित है |

संस्कृतार्थः।

(वयम्) स्तोतारो महत इन्द्राय यजमानस्य गृहे सुवाचमर्पयामः, यतः स्वपतामिव (आचरतां

मध्ये) कः खलु रमणीयम् (धनम्) लब्धवान्, धनदातृषु निकृष्टा स्तुतिः (च) न शस्यते ॥ १ ॥

भावार्थः ।

हम स्तोता लोग महान इन्द्र के लिये यजमान के घर में सुन्दर वचन को अर्पण करते हैं, क्योंकि सोते हुओं की न्याईं (आचरण करने वालों में) सच मुच किसने धन को पाया है (और) धन देने वालों में निकृष्ट स्तुति उचितनहीं है ॥१ ॥

हम को इन्द्र की खूब स्तुति करनी चाहिये इस लिये कि विना पुरुषार्थ के धन नहीं मिलता और स्तुति करना एक महान पुरुषार्थ है, स्तुति भी ऐसी होनी चाहिये जो धन देनेवालों के योग्य हो ॥

इन्द्रोदेवता भुरिग्जगतीछन्दः ।१२।१२।१३।१२।

दुरोअश्वस्यदुरइन्द्रगोरसि दुरो यवस्यवसुनइनस्पतिः । शिक्षानरः प्रदिवोअकामकर्शनः सखासखिभ्यस्तमिदंगृणीमसि ।२।

| | | |
|---|---|---|
| दुरः | दाता (ददातेर्बाहुलकादुरच्) | देने वाला |
| अश्वस्य | अश्वस्य | घोडे के |
| दुरः | दाता | देने वाला |
| इन्द्र | हे इन्द्र! | हे इन्द्र |
| गोः | गोः | गौ के |
| असि | असि | तू है |
| दुरः | दाता | देने वाला |
| यवस्य | यवस्य | जौ के |
| वसुनः | धनस्य | धन का |
| इनः | स्वामी | स्वामी |
| पतिः | पालक | रक्षा करने वाला |
| शिक्षानरः | दानस्यनेता (शिक्षतिर्दानकर्मा निघं०३।२०) | दान वीर |

| | | |
|---|---|---|
| प्र॒ऽदिव॑: | प्रगता दिवो दिव सा यस्मिन् सः प्राचीन इत्यर्थः | प्राचीन काल से |
| अकाम॒ऽकर्शनः | कामान्कर्शयति नाशयतीतिकाम-कर्शनः,न काम-कर्शनः, अकाम कर्शनः | कामनाओं को न तोडने वाला |
| सखा॑ | सखा | मित्र |
| स॒खिऽभ्य॑: | मैत्री युक्तेभ्यः | मैत्री वालोंके ताईं |
| तम् | तम् | उसको |
| इ॒दम् | इदम् | यह |
| गृ॒णी॒म॒सि॒ | स्तुमः | हम स्तुति करते हैं |

संस्कृतार्थः।

हे इन्द्र ! (त्वम्) अश्वस्य दाता, गोर्दाता, यव-(आदिधान्यस्य च)दाताऽसि (त्वम्) धनस्य स्वामी रक्षकः(चाऽस,त्वम्)प्राचीनो दानस्यनेता कामानाम

मोघयिता मैत्री युक्तेभ्यः सुहृत् (चाऽसि) तम् (भवन्तम्प्रति) इदं स्तुमः ॥ २ ॥

भावार्थः ।

हे इन्द्र! (आप) घोड़े के देने वाले, गौ के देने वाले, (और) यव (आदि धान्य) के देने वाले हैं आप धन के स्वामी, (और) रक्षक (हैं) आप प्राचीन काल से दानवीर, कामनाओं को न तोड़ने वाले (और) मैत्री रखनेवालों के लिये मित्र (हैं) उस (आप के प्रति) हम यह स्तुति करते हैं ॥ २ ॥

इन्द्रोदेवता जगतीछन्दः ।१२।१२।१२।१२॥

शचीवइन्द्रपुरुकृद्द्युमत्तम तवे-
दिदमभितश्चेकितेवसु। अतःसं-
गृभ्याऽभिभूतआभर मात्वायतोज-
रितुःकाममूनयीः ।३।

| | | |
|---|---|---|
| शचीऽवः | हे प्रज्ञावन् (शचीतिप्रज्ञानाम • निघं०३।९) | हे बुद्धिमान् |
| इन्द्र | हे इन्द्र ! | हे इन्द्र |
| पुरुऽकृत् | हे बहूनाम्[कर्मणाम्] कर्तः ! | हे बहुत (कामों के) करने वाले |
| द्युमत्ऽतम | हे अतिशयेन दीप्तिमन् | हे सब से अधिक दीप्ति वाले |
| तव | तव | तेरा |
| इत् | एव | ही |
| इदम् | इदम् | यह |
| अभितः | सर्वतः | चारों ओर |
| चेकिते | ज्ञायते (कितज्ञाने,अस्माद्यङ्न्ताद्वर्त्तमानेलिट् ) | हम से जाना जाता है |
| वसु | धनम् | धन |
| अतः | अतः | इससे |

| | | |
|---|---|---|
| सम्ऽगृभ्य | संगृह्य (ह्मग्रहोर्भश्छन्दसीति हस्यमत्वम्) | इकट्ठा करके |
| अभिऽभूते | हे अभिभवितः! (सुपामितिशेआदेशः) | हे जयशील |
| आ | आ+ | – |
| भर | आ + भर, आहर, | ले आओ |
| मा | मा | मत |
| त्वाऽयतः | त्वामिच्छतः (क्यजन्ताल्लटःशतृ, भात्वंछान्दसम्) | तुझ को चाहते हुए की |
| जरितुः | स्तोतुः | स्तोता की |
| कामम् | अभिलाषम् | कामना को |
| ऊनयीः | ऊनं कुरु (लोडर्थेलुङ्) | हीन करो |

संस्कृतार्थः।

हे प्रज्ञावन्! बहूनाम् (कर्मणाम्) कर्तः! अतिशयेन दीप्तिमन्! इन्द्र! सर्वत इदंधनं तवैव

ज्ञायते, अतः संगृह्य (अस्मभ्यम्) आहर,त्वामिच्छतः स्तोतुरभिलाषं मा हीनंकुरु ॥ ३ ॥

भावार्थः ।

हे बुद्धिमान बहुत (कर्मों) के करने वाले, सब से अधिक प्रकाश वाले इन्द्र, चारों ओर यह धन आपका ही जाना जाता है, इस में से इकट्ठा करके, हमारे लिये लाओ, आपको चाहते हुए स्तोता की कामना को हीन मत करो ॥ ३ ॥

इन्द्रोदेवता जगतीछन्दः ।१२।१२।१२।१२॥

एभिर्द्युभिःसुमनाएभिरिन्दुभि
निरुन्धानोअमतिंगोभिरश्विना ।
इन्द्रेणदस्युंदरयन्तइन्दुभि र्युत-
द्वेषसःसमिषारभेमहि ।४।

| | | |
|---|---|---|
| एभिः | एभिः | इन से |
| द्युऽभिः | दीप्तैः | चमकते हुओं से |

| | | |
|---|---|---|
| सुऽमनाः | प्रीतः | प्रसन्न |
| एभिः | एभिः | इन से |
| इन्दुऽभिः | सोमैः | सोमों से |
| निऽरुन्धानः | निवर्तयन् | हटाता हुआ |
| अमतिम् | दारिद्रयम् | दरिद्रता को |
| गोभिः | गोभिः | गौओं से |
| अश्विना | अश्ववता(धनेन) | घोड़ों से युक्त [धन] से |
| इन्द्रेण | इन्द्रेण | इन्द्र द्वारा |
| दस्युम् | शत्रुम् | शत्रु को |
| दरयन्तः | विदारयन्तः (आ०को०) | छिन्न भिन्न करते हुए |
| इन्दुऽभिः | सोमैः | सोमों से |

| | | |
|---|---|---|
| युतऽद्वेषसः | पृथग्भूतद्वेषाः (यु-अमिश्रणे) | द्वेषसे रहितहुए २ |
| सम् | सम्+ | – |
| इषा | बलेन | बल से |
| रभेमहि | सम्+रभेमहि संयुक्ताभवेम | हम संयुक्त हों |

संस्कृतार्थः ।

एभिर्दीप्तैः (हविर्भिः) एभिःसोमैः (च) प्रीतः (इन्द्रः)गोभिरश्वयुक्तेन (धनेन चाऽस्माकम्) दारिद्र्यं निवर्त्तयन् (तिष्ठतु) (यतोवयम्) सोमैः (प्रीतेनाऽनेन) इन्द्रेण शत्रुं विदारयन्तो द्वेष रहिताः(सन्तः) बलेन संयुक्ता भवेम ॥ ४ ॥

भावार्थः ।

(इन्द्र देव) चमकती हुई इन (हवियों और) इन सोमोंसे प्रसन्न होकर गौओं से (और)घोड़ों से युक्त (धन) से (हमारी) दरिद्रता को हटाते हुए ( ठरें ) (जिस से) हम (इस) इन्द्र के द्वारा शत्रु को छिन्न भिन्न करते हुए द्वेष से रहित (होकर) बलसे संयुक्त होवें ॥ ४ ॥

इन्द्रोदेवता जगतीछन्दः ।१२।१२।१२।१२।

समिन्द्ररायासमिषारभेमहि सं-
वाजेभिःपुरुश्चन्द्रैरभिद्युभिः। संदे-
व्याप्रमत्यावीरशुष्मया गोअग्रयाऽ-
श्वावत्यारभेमहि । ५ ।

| | | |
|---|---|---|
| सम् | सम्+ | – |
| इन्द्र | हे इन्द्र ! | हे इन्द्र |
| राया | धनेन | धन से |
| सम् | सम्(युक्ताभवेम) | हम सं(युक्त होवें) |
| इषा | अन्नेन | अन्न से |
| रभेमहि | सम्+रभेमहि संयुक्ताभवेम | हम संयुक्त होवें |
| सम् | सम्(युक्ताभवेम) | हमसं(युक्त होवें) |

| | | |
|---|---|---|
| वाजेभिः | बलैः | बलों से |
| पुरुऽचन्द्रैः | बहूनामाह्लादकैः | बहुतों के प्रसन्न करने वालों से |
| अभिऽद्युभिः | अभितोदीप्यमानैः | चारों ओर प्रकाश वालों से |
| सम् | सम्+ | – |
| देव्या | द्योतमानया | प्रकाश वाली से |
| प्रऽमत्या | प्रकृष्टयाबुद्ध्या | उत्तम बुद्धि से |
| वीरऽशुष्मया | वीरसम्बन्धिबलयुक्तया | शूर वीरों के बल वाली से |
| गोऽअग्रया | गावोऽग्रामुख्या यस्यांताहृश्या | जहां गौएं मुख्य हैं ऐसी से |
| अश्वऽवत्या | अश्वोपेतया | घोड़ों वाली से |
| रभेमहि | सम्+रभेमहि संयुक्ताभवेम | हम संयुक्त होवें |

संस्कृतार्थः ।

हे इन्द्र ! (वयम्) धनेनाऽन्नेन (च) संयुक्ताभवेम (तथा) अभितोदीप्यमानैर्बहूनामाह्लादकैर्बलैः (च) सं-(युक्ताभवेम, अपि च) द्योतमानया, वीरसम्बन्धिबलवत्या, अश्वोपेतया, गोमुख्यया प्रकृष्ट बुद्धया(च) संयुक्ताभवेम ॥ ५ ॥

भावार्थः ।

हे इन्द्र हम धन से (और) अन्न से संयुक्त होवें हम चारों ओर प्रकाशित बहुतों के प्रसन्न करने वाले बलों से(संयुक्त होवें और) प्रकाश वाली शूरवीरों के बल वाली,घोड़ों से युक्त,और जिसमें गौएं प्रधान हैं ऐसी उत्तम बुद्धि से संयुक्त होवें ॥ ५ ॥

इन्द्रोदेवता जगतीछन्दः ।१२।१२।१२।१२॥

तेत्वामदाअमदन्तानिवृष्ण्या तेसोमासोवृत्रहत्येषुसत्पते । यत्कारवेदशवृत्राण्यप्रति बर्हिष्मते निसहस्राणिबर्हयः ॥६॥

| | | |
|---|---|---|
| ते | ते | उन |
| त्वा | त्वाम् | तुझ को |
| मदाः | हर्षाः | आनन्दों ने |
| अमदन् | मदयुक्तंकृतवन्तः | मद युक्त किया |
| तानि | तानि | उन |
| वृष्ण्या | वीर्य्याणि | वीर्य्यों ने |
| ते | ते | उन |
| सोमासः | सोमाः | सोमों ने |
| वृत्रऽहत्येषु | वृत्रस्य हत्यायेषु | वृत्र हत्यावालों में |
| सत्ऽपते | हे सतां पते ! | हे सज्जनों के पालक |
| यत् | यत् | जो |
| कारवे | [स्तुति-] कर्त्रे | [स्तुति]करने वाले के लिये |

संस्कृतार्थः ।

हे इन्द्र ! (वयम्) धनेनाऽन्नेन (च) संयुक्ताभवेम (तथा) अभितोदीप्यमानैर्बहूनामाह्लादकैर्बलैः (च) सं-(युक्ताभवेम, अपि च) द्योतमानया, वीरसम्बन्धिबलवत्या, अश्वोपेतया, गोमुख्यया प्रकृष्ट बुद्ध्या(च) संयुक्ताभवेम ॥ ५ ॥

भावार्थः ।

हे इन्द्र हम धन से (और) अन्न से संयुक्त होवें हम चारों ओर प्रकाशित बहुतों के प्रसन्न करने वाले बलों से(संयुक्त होवें और) प्रकाश वाली शूरबीरों के बल वाली,घोड़ों से युक्त,और जिसमें गौएं प्रधान हैं ऐसी उत्तम बुद्धि से संयुक्त होवें ॥ ५ ॥

इन्द्रोदेवता जगतीछन्दः ।१२।१२।१२।१२॥

तेत्वामदाअमदन्तानिवृष्ण्या तेसोमासोवृत्रहत्येषुसत्पते । यत्कारवेदशवृत्राण्यप्रति बर्हिष्मते निसहस्राणिवर्हयः ।६।

| | | |
|---|---|---|
| ते | ते | उन |
| त्वा | त्वाम् | तुझ को |
| मदाः | हर्षाः | आनन्दों ने |
| अमदन् | मदयुक्तंकृतवन्तः | मद युक्त किया |
| तानि | तानि | उन |
| वृष्ण्या | वीर्य्याणि | वीर्य्यों ने |
| ते | ते | उन |
| सोमासः | सोमाः | सोमों ने |
| वृत्रऽहत्येषु | वृत्रस्य हत्यायेषु | वृत्र हत्यावालों में |
| सत्ऽपते | हे सतां पते ! | हे सज्जनों के पालक |
| यत् | यत् | जो |
| कारवे | [स्तुति-] कर्त्रे | [स्तुति]करने वाले के लिये |

| | | |
|---|---|---|
| दश | दश+ | – |
| वृत्राणि | शत्रून् (लिङ्गव्यत्ययश्छान्दसः) | शत्रुओं को |
| अप्रति | नास्तिप्रतिद्वन्द्वी-यस्यसः (लिङ्गव्यत्ययश्छान्दसः) | जिसका कोई सामना नहीं कर सक्ता |
| बर्हिष्मते | बर्हिर्युक्ताय | कुशा से युक्त के लिये |
| नि | नि + | – |
| सहस्राणि | दश + सहस्राणि | दश सहस्रों को |
| बर्हय: | नि+बर्हयः, हतवान् (लिङर्थङभावश्छांदसः) | मारा |

संस्कृतार्थः ।

हे सत्पते ! (इन्द्र!) वृत्रहत्या सम्बन्धिषु (युद्धेषु) ते मदास्तानि वीर्याणि ते सोमाः (च) त्वां मदयुक्तं कृतवन्तो यत् प्रतिद्वन्द्विरहितः (त्वम्, स्तुति-)

कर्त्रे बर्हियुक्ताय (च यजमानाय)दश सहस्र संख्या-
काञ्छत्रून् हतवान् ॥ ६ ॥

भावार्थः ।

हे सज्जनों के पालक (इन्द्र) वृत्र की हत्या वाले (युद्धों) में उन आनन्दों ने उन वीर्य्यों ने (और) उन सोमों ने आप को मद युक्त किया, जिसका कोई सामना नहीं कर सकता ऐसे ( आपने स्तुति ) करने वाले (और) कुशा से युक्त ( यजमान के.) लिए दस हजार शत्रुओं को मारा ॥ ६ ॥

उन आनन्दों और वीर्य्यों ने,जो इन्द्र में स्वभाव से ही विद्यमान हैं, और उन सोमों ने जो पृथिवी पर मनुष्य, और द्युलोक में देवता, इन्द्र को पान कराते हैं इन्द्र को वृत्र के मारने के लिए सदैव मदयुक्त किया है, जिस इन्द्र ने अपने उपासक के दसहजार शत्रुओं को मारा है ॥

इन्द्रोदेवता जगतीछन्दः ।१२।१२।१२।१२

युधायुधमुपघेदेषिधृष्णुया पुरा
पुरंसमिदंहंस्योजसा । नम्यायदि-
न्द्रसख्यापरावति निवर्हयोनमुचिं
नाममायिनम् ॥ ७ ॥

| | | |
|---|---|---|
| युधा | युद्धेन | युद्ध से |
| युधम् | युद्धम् | युद्ध |
| उप | प्रति | की ओर |
| घ | (पूरणः) | — |
| इत् | खलु | सचमुच |
| एषि | गच्छसि | जाते हो |
| धृष्णुऽया | प्रगल्भतया | बेधड़क होकर |
| पुरा | दुर्गेण (सह) | गढ़ के (साथ) |
| पुरम् | दुर्गम् | गढ़ को |
| सम् | सम्यक् | अत्यन्त |
| इदम् | इदम् | इसको |
| हंसि | विनाशयसि | नाश करते हो |

| | | |
|---|---|---|
| ओजसा | बलेन | बल से |
| नम्या | नम्या(सह) | नमी के (साथ) |
| यत् | यत् | जो |
| इन्द्र | हे इन्द्र ! | हे इन्द्र |
| सख्या | मित्रेण | मित्र से |
| पराऽवति | दूरदेशे | दूर देश में |
| निऽबर्हयः | हतवान् | मारा |
| नमुचिम् | नमुचिम्+ | -- |
| नाम | नमुचिम् +नाम नमुचिनामानम् | नमुचि नाम वाले को |
| मायिनम् | मायोपेतम् | कपटी को |

संस्कृतार्थः ।

हे इन्द्र ! (त्वम्) युद्धेन (सह) युद्धं प्रति प्रगल्भतया खलु गच्छसि (त्वम्)बलेनेदं दुर्गं दुर्गान्तरेण

| | | |
|---|---|---|
| युधा | युद्धेन | युद्ध से |
| युधम् | युद्धम् | युद्ध |
| उप | प्रति | की ओर |
| घ | (पूरणः) | — |
| इत् | खलु | सचमुच |
| एषि | गच्छसि | जाते हो। |
| धृष्णुया | प्रगल्भतया | बेधड़क होकर |
| पुरा | दुर्गेण (सह) | गढ़ के (साथ) |
| पुरम् | दुर्गम् | गढ़ को |
| सम् | सम्यक् | अत्यन्त |
| इदम् | इदम् | इसको |
| हंसि | विनाशयसि | नाश करते हो। |

| | | |
|---|---|---|
| त्वम् | त्वम् | तूने |
| करञ्जम् | करञ्जम् | करञ्ज को |
| उत | च | और |
| पर्णयम् | पर्णयम् | पर्णय को |
| वधीः | हतवान् (अडभावः) | मारा |
| तेजिष्ठया | अतिशयेन तेजस्विन्या | बहुत प्रकाशवाला से |
| अतिथिऽग्वस्य | अतिथिग्वस्य | अतिथिग्वनामी (राजा)के |
| वर्तनी | मार्गे (वर्तनी मार्गः, आ०को०) (विभक्तेर्लुक) | रस्ते में |
| त्वम् | त्वम् | तूने |
| शता | शतानि | सैकड़ों को |

(सह) सम्यग्विनाशयसि यत् (त्वम्) मित्रेण नम्या मायोपेतं नमुचि नामानम् (असुरम्) दूर देशे विनाशितवान् ॥ ७ ॥

भाषार्थः।

हे इन्द्र, सच मुच (आप) युद्ध से युद्ध की ओर बेधड़क (होकर) जाते हैं आप बल से इस गढ को (दूसरे) गढ के (सहित) अत्यन्त नाश करते हैं, जो आपने नमी(नाम वाले अपने) मित्रके द्वारा मायावी नमुचि नामी [असुर] को दूर देश में मारा ॥ ७ ॥

सप्य का पुत्र 'नमी' इन्द्र का भक्त था, जिस की स्तुति और पूजा के बल से इन्द्र ने नमुचि को जो वृष्टि को रोकने वाला एक मायावी असुर था दूर अन्तरिक्ष में मार कर अपने मित्र नमी को वर्षा रूपी गौएं दीं(देखो। ऋ० ६।२०।६ और १०।४८।९।)

इन्द्रोदेवता जगतीछन्दः ।१२।१२।१२।१२

त्वंक॒रञ्ज॑मु॒त प॒र्णयं॑वधी॒ स्तेजि॑-

ष्ठयाऽतिथि॒ग्वस्य॑व॒र्त्तनी॑।त्वंश॒ता-

वङ्गृ॑दस्याऽभिन॒त्पुरो॑ ऽना॒नु॒दः प-

रि॑षूता॒ऋजि॒श्वना॑। ८।

ऐसे आपने अतिथिग्व (नामी राजा) के रस्तेमें (वर्तमान) करञ्ज (और) पर्णय को बहुत प्रकाश वाली (विद्युत् वा बर्छीसे) मारा, आपने ऋजिश्वा (नामीराजा) से घिरे हुए वङ्गृदके सैंकड़ों गढोंको तोड़ा ॥८॥

अनार्य करंज, और पर्णय राजा, अतिथिग्व अर्थात् दिवोदास के शत्रु प्रतीत होते हैं, जो किसी की बर्छी से अथवा बिजली के गिरने से मारे गए, ऋजिश्वा (देखो ऋ० १।५१।५) के शत्रु वंगृद को जीतने में भी इन्द्र ने अपने आर्य्य उपासक की सहायता की थी॥

इन्द्रोदेवता जगतीछन्दः । १२।१२।१२।१२

त्वमेताञ्जनराज्ञोद्विर्दशा ऽब-
न्धुनासुश्रवसोपजग्मुषः । षष्टिंस-
हस्रानवतिंनवश्रुतो निचक्रेणरथ्या
दुष्पदावृणक् । ९ ।

| | | |
|---|---|---|
| त्वम् | त्वम् | तूने |
| एतान् | एतान् | इन को |

| | | |
|---|---|---|
| वङ्गृदस्य | वङ्गृदस्य | वङ्गृद के |
| अभिनत् | विदारितवान् (लङि सिपि हल्ङ्या भ्यहति सकारलोपः) | तोड़ दिया |
| पुरः | दुर्गाणि | गढ़ों को |
| अननुऽदः | नास्त्यनुदस्तुल्य दानीयस्यसः | जिसके तुल्य कोई और दानी नहीं है ऐसा |
| परिऽसूताः | परितोऽवष्टब्धाः | घिरे हुए |
| ऋजिश्वना | ऋजिश्वाख्यराज्ञा | ऋजिश्वानामी राजा से |

संस्कृतार्थः ।

(हे इन्द्र!) तुल्य दातृ रहितस्त्वमतिथिग्वस्य (राज्ञः) मार्गे (वर्तमानम्) करञ्जं पर्णयञ्चाऽतितेजस्विन्या (विद्युता शक्त्या वा) हतवान्, त्वम्, ऋजिश्वना (राज्ञा) परितो ऽवष्टब्धानि वङ्गृदस्य शतानि दुर्गाणि विदारितवान् ॥ ८ ॥

भाषार्थः ।

(हे इन्द्र!) जिसके तुल्य और कोई दानी नहीं है

| | | |
|---|---|---|
| नव | नवतिम्+नव नव नवतिसङ्ख्याकान् | निन्नानवे को |
| श्रुतः | विख्यातः | विख्यात |
| नि | नि+ | – |
| २ चक्रेण | चक्रेण | पहिये से |
| रथ्या | रथसम्बन्धिना | रथ वाले से |
| दुःऽपदा | दुष्प्राप्येन | जिस को कोई नहीं पहुच सक्ता |
| अवृणक् | नि+अवृणक् निराकृतवान् (वृजी वर्जने) | हटाया |

संस्कृतार्थः ।

( हे इन्द्र! ) विख्यातस्त्वं बन्धु रहितेन सुश्रवसा (राज्ञा)समीपे प्राप्नुवतो विंशति सङ्ख्याकानेताञ्जना ऽधिपान्(तथैतेषाम्)नवनवत्यधिक षष्टिसहस्र संख्या कान्(अनुचरांश्च) दुष्प्राप्येन रथसम्बन्धिना चक्रेण [illegible] ॥ ९ ॥

| | | |
|---|---|---|
| जनऽराज्ञः | जनाधिपान् (समासान्तविधेरनित्यत्वाट्टजभाव) | राजाओं को |
| द्विः | द्विः+ | – |
| दश | द्विः+दश,विंशति सङ्ख्याकान् | बीस को |
| अबन्धुना | बन्धुरहितेन | बन्धु हीन से |
| १ सुऽश्रवसा | सुश्रवसा (राज्ञा) | सुश्रवा नामी (राजा ) से |
| उपऽजग्मुषः | समीपे प्राप्नुवतः | समीप आते हुओं को |
| षष्टिम् | षष्टिम्+ | – |
| सहस्रा | षष्टिम् + सहस्रा, षष्टिसहस्रसङ्ख्याकान् | साठ हजार को |
| नवतिम् | नवतिम्+ | – |

| | | |
|---|---|---|
| त्वम् | त्वम् | तू ने |
| आविथ | ररक्षिथ | रक्षित किया |
| सुऽश्रवसम् | सुश्रवसम् | सुश्रवा को |
| तव | तव | तेरी |
| ऊतिऽभिः | रक्षाभिः | रक्षाओं से |
| तव | तव | तेरी |
| त्रामऽभिः | त्राणैः | पालनाओं से |
| इन्द्र | हे इन्द्र ! | हे इन्द्र |
| तूर्वयाणम् | तूर्वयाणम् | तूर्वयाण को |
| त्वम् | त्वम् | तूने |
| अस्मै | अस्मै | इसके ताईं |
| कुत्सम् | कुत्सम् | कुत्स को |

भावार्थः ।

[१] (हे इन्द्र !) विख्यात आपने वन्धु हीन सुश्रवा (राजा)के द्वारा,समीप आते हुए इन वीस राजाओंको (औरइनके) साठ,हजार निन्नानवे(अनुचरों)को किसी से न पहुंचने योग्य रथ के पहिये से हटाया ॥ ९ ॥

(१) राजा सुश्रवा ने वन्धु रहित होने पर भी इन्द्र की भक्ति के फल से वीस राजा और १००९९ सेना को पराजय किया इन वीस राजाओं में तीन का नाम अगले मन्त्रमें दिया है जिससे प्रतीत होता है कि यह युद्ध आर्य्य राजाओं में ही था ॥

(२) "किसी से न पहुंचने योग्य रथ का पहिया" अगले मन्त्र में और ऋ० ६ । १८ । १३ में " तूर्वयाण " राजा सुश्रवा का ही नामान्तर प्रतीत होता है, यह नाम इस लिये पड़ा होगा कि यह बहुत शीघ्र गामी थे, इन के रथ के पहिये ऐसे बने हुए थे कि कोई इनको पहुंच नहीं सकता था । तूर्वयाण का अर्थ शीघ्रगामी है (देखो आ०को० ) ॥

इन्द्रोदेवता भुरिक् त्रिष्टुप्छन्दः १२।११।११।११

त्वमाविथसुश्रवसंतवोतिभि स्तव-
त्रामभिरिन्द्रतूर्वयाणम् । त्वमस्मै
कुत्समतिथिग्वमायुं महेराज्ञेयूने
अरन्धनायः ॥ १० ॥

(१) कुत्स, अतिथिग्व अर्थात् दिवोदास और आयु भी इन्द्र के उपासक थे, परन्तु इन्होंने अन्याय से सबह और राजाओं के साथ बन्धु रहित युवा राजा सुश्रवा पर चढ़ाई की इसलिए इन्द्र ने इन को दण्ड देने के लिए सुश्रवा के अधीन किया।

इन्द्रोदेवता निचृत्त्रिष्टुप्छन्दः १०।११।११।११

यउदृचीन्द्रदेवगोपाः सखाय-
स्तेशिवतमाअसाम। त्वांस्तोषा-
मत्वयासुवीरा द्राघीयआयुःप्रतरंद-
धानाः ॥११॥

| | | |
|---|---|---|
| ये | ये | जो |
| उत्ऽऋचि | उदर्के | उत्तरकाल में |
| इन्द्र | हे इन्द्र ! | हे इन्द्र |
| देवऽगोपाः | देवैरक्षिताः | देवताओं से रक्षा किये हुए |

| | | |
|---|---|---|
| अतिथिऽ-ग्वम् | अतिथिग्वम् | अतिथिग्व को |
| आयुम् | आयुम् | आयु को |
| महे | महते | महान् के ताईं |
| राज्ञे | राज्ञे | राजा के ताईं |
| यूने | यूने | युवा के ताईं |
| अरन्धनायः | वशमनयः (रध्यतिर्वशगमनेऽपि दृश्यते, निरु०) | अधीन कराया |

संस्कृतार्थः ।

हे इन्द्र! त्वंनिजरक्षाभिःसुश्रवसं निज त्राणैः (च) तूर्वयाणम् रक्षितवान् त्वमस्मै महते यूनेराज्ञे कुत्स मतिथिग्वमायुम् (च) वशमनयः । १० ।

भाषार्थः ।

हे इन्द्र! आपने अपनी रक्षाओं से सुश्रवा को (और) अपनी पालनाओं से तूर्वयाणको रक्षित किया आपने इस महान् (और) युवा राजा के ताईं कुत्स, [illegible], (और) आयु को अधीन कराया ॥१०॥

संस्कृतार्थः

हे इन्द्र! ये (वयम्) देवैरक्षिताः स्तत्र सखायः (स्मः) ते (वयम्) उत्तर काले (अपि) अतिशयेन सुख रूपा भवाम, त्वया (सह) अतिवीरोपेता अतिदीर्घं मत्युत्कृष्टमायुः (च) धारयन्तस्त्वांस्तवाम ॥ ११ ॥

भाषार्थः।

हे इन्द्र! जो (हम) देवताओं से रक्षा किए हुए आप के मित्र (हैं) वे हम आगे (भी) बहुत सुखी रहें (और) आपके साथ अति वीरों से युक्त (और) बहुत लम्बी बहुत उत्तम आयु को धारण करते हुए आप की स्तुति करते रहें ॥ ११ ॥

इति त्रिपञ्चाशं सूक्तम्।

| | | |
|---|---|---|
| सखायः | सखायः | मित्र |
| ते | तव | तेरे |
| शिवऽतमाः | अतिशयेनसुख रूपाः | बहुत सुखी |
| असाम | भवाम | हम होवें |
| त्वाम् | त्वाम् | तुझ को |
| स्तोषाम | स्तवाम | हम स्तुति करें |
| त्वया | त्वया | तुझ से |
| सुऽवीराः | अति वीरोपेताः | अति वीरोंसे युक्त |
| द्राघीयः | अतिदीर्घम् | बहुत बड़ी को |
| आयुः | आयुः | आयु को |
| प्रऽतरम् | अत्युत्कृष्टम् | बहुत उत्तम को |
| दधानाः | धारयन्तः | धारण करते हुए |

इन्द्रोदेवता जगतीछन्दः १२।१२।१२।१२।

मानोअस्मिन्मघवन्पृत्स्वंहसि
नहितेअन्तःशवसःपरीणशे। अक्र-
न्दयोनद्यो३रोरुवद्वना कथानक्षो-
णीर्भियसासमारत ॥१॥

| | | |
|---|---|---|
| मा | मा | मत |
| नः | अस्मान् | हमको |
| अस्मिन् | अस्मिन् | इसमें |
| मघऽवन् | हे धनवन्! | हे धनवाले |
| १ पृत्ऽसु | सङ्ग्रामे (वचनव्यत्ययः) | युद्ध में |
| १ अंहसि | कष्ट (रूपे) (मा०को०) | कष्ट (रूप) में |

# ऋ० मं० १ सू० ५४।

## सव्य ऋषिः

यह सूक्त अतिरात्र यज्ञ के प्रथम पर्याय में अच्छावाक के शस्त्र में पढ़ा जाता है (आ० श्रौ० सू० ६।४।१०)

इस सूक्त में भी इन्द्र की स्तुति है और उन की भक्ति का फल दिखलाया है। जिस के भय से द्युलोक और पृथिवी कांपते हैं उस इन्द्र को हम अपना शत्रु न बनावें, जो शक्तिमान अपने बल से द्यावापृथिवी को सुशोभित करते हैं, उस सुनने वाले इन्द्र को हम आदर से नमस्कार करते हुए स्तुति करें, जो स्वतन्त्र इन्द्र निडर मन वाले हैं, उस महान के तांई हम बल करने वाला वेदमंत्र रूप वचन उच्चारण करें, जो इन्द्र पूर्वकाल में वृत्र को मार कर इस देश की अनावृष्टि को दूर करते रहे हैं, यदि वह अब भी ऐसा करें तो उन को कौन रोक सकता है। जिस इन्द्र ने हमारे प्राचीन मनुष्य हितकारी राजा तुर्वश, यदु, और तुर्वीति की रक्षा की और युद्ध में उन के शत्रुओं का नाश किया, वह अब भी हमारा परित्याग नहीं करेंगे॥

जो इन्द्र को हवि देता हुआ उन के शासन पर चलता है या जो उनके स्तोत्रों को सुन कर स्तोताओं को दान देता है उसके लिए संपत्ति आकाश से वर्षा को न्याईं बरसती है। जो सोम द्वारा दानी इन्द्र के महान बल और वीर्य्य को बढ़ाते हैं, उन का बल अतुल है, और उन की वृद्धि अतुल है। इन्द्र हमारे अर्पण किए हुए सोम को पीवें और फिर हम को धन देने के लिए मन करें, इन्द्र हम लोगों में सुख यश और मनुष्यों के दबाने वाले बड़े राज्य बल को स्थापन करें, हमारे धनिकों की और स्तोता ब्राह्मणों की रक्षा करें और हम को ऐश्वर्य, उत्तम सन्तान और बल के लिए प्रेरण करें॥

| | | |
|---|---|---|
| भियसा | भयेन | भय से |
| सम् | सम्+ | – |
| आरत | सम् + आरत समगच्छत् | संगत होती |

संस्कृतार्थः ।

हे धनवन् ! (इन्द्र ! त्वम्) अस्मिन् कष्ट रूपे युद्धेऽस्मान् मा (प्रेरय, यतोऽस्माभिः) तव बलस्य सीमा परितो व्याप्तु नहि (शक्यते त्वम्) जलानि शब्दयन्नदीरक्रन्दयः कथम् (पुनः) पृथिवी भयेन न समगच्छत् ॥ १ ॥

भावार्थः ।

हे धन वाले (इन्द्र) आप इस कष्ट रूप युद्ध में हम को मत (प्रेरण करो क्योंकि हम आपके बल के अन्त को नहीं पहुंच सके जलों को शब्द कराते हुए आपने नदियों को शब्द युक्त किया (फिर) कैसे पृथिवी भय युक्त न होती ॥ १ ॥

(१) कष्ट रूप युद्ध में, अर्थात् ऐसे युद्ध में जिस में इन्द्र हमारे शत्रु की ओर हो, ऐसे युद्ध में विजय असम्भव है और कष्ट ही कष्ट होता है ।

| | | |
|---|---|---|
| नहि | नहि | नहीं |
| ते | तव | तेरे |
| अन्तः | अन्तः | अन्त |
| शवसः | बलस्य | बलका |
| परिऽनशे | व्याप्तुम् (शक्यते) (नशतिर्व्याप्तिकर्म्मा तुमर्थे केन् प्रत्ययः) | पहुंचा जा सक्ता है |
| २ अक्रन्दयः | अशब्दयः | तूने शब्द कराया |
| २ नद्यः | नदीः (द्वितीयार्थे प्रथमा) | नदियों को |
| २ रोरुवत् | अत्यर्थं शब्दयन् (अन्तर्भावितण्यर्थः) | अत्यन्त शब्द कराता हुआ |
| २ वना | जलानि (निघं० १।१२, शेर्लोपः) | जलों को |
| कथा | कथम् | कैसे |
| न | न | नहीं |
| क्षोणीः | पृथिवी (निघं० १।१। सुलोपाऽभावश्छान्दसः) | पृथिवी |

| | | |
|---|---|---|
| इन्द्रम् | इन्द्रम् | इन्द्र को |
| १ मह्यन् | आद्रियन् (आ०को०) | आदर करता हुआ |
| अभि | अभि+ | – |
| स्तुहि | अभि + स्तुहि | स्तुति कर |
| यः | यः | जो |
| धृष्णुना | धर्षकेण | प्रगल्भ से |
| शवसा | बलेन | बल से |
| रोदसी० | द्यावापृथिव्यौ | द्यौ(और) पृथिवीको |
| उभे | उभे | दोनोंको |
| २ वृषा | वृषा | नर |
| २ वृषऽत्वा | सेचनसामर्थ्येन (विभक्तेरात्वम्) | सेचनसामर्थ्य से |
| वृषभः | (कामानाम्) वर्षयिता | (कामनाओंके) बरसाने वाला |

(२) जब वर्षाऋतु में जलों के खोंखाट से नदियां भी शब्द युक्त हो कर भय से पुकारती हैं तो पृथिवी के जीव कैसे भय युक्त न हों। मंत्र का तात्पर्य यह है कि जिस इन्द्र के भय से सब कांपते हैं उस को शत्रु बनाना बड़ी मूर्खता है॥

इन्द्रो देवता जगतीछन्दः।१२।१२।१२।१२।

अर्चा शक्राय शाकिने शचीवते शृण्वन्तमिन्द्रं महयन्नभिष्टुहि। यो धृष्णुना शवसा रोदसी उभे वृषा वृषत्वा वृषभो न्यृञ्जते॥२॥

| | | |
|---|---|---|
| अर्च | नमस्कुरु (आ०को० | नमस्कार करो |
| शक्राय | समर्थाय | समर्थ के लिए |
| शाकिने | शक्तियुक्ताय | शक्तिमानके लिये |
| शचीऽवते | प्रज्ञावते | बुद्धिमान के लिये |
| १ शृण्वन्तम् | शृण्वन्तम् | सुनते हुए को |

इन्द्रोदेवता जगतीछन्दः ।१२।१२।१२।१२।

अर्चादिवेबृहतेशूष्यंवचः स्वक्ष-
त्रंयस्यधृषतोधृषन्मनः। बृहच्छ्रवा-
असुरोवर्हणाकृतः पुरोहरिभ्यांवृष-
भोरथोहिषः॥३॥

| | | |
|---|---|---|
| अर्च | आदरेणोच्चारय | आदर से कहो |
| दिवे | दीप्ताय | दीप्तिमानके ताईं |
| बृहते | महते | महान के ताईं |
| शूष्यम् | बलकरम् (तत्रसाधुरितियत्,शूष मितिबलनाम निघं०२।९) | बल करने वाले को |
| वचः | वचः | वचन को |
| स्वऽक्षत्रम् | स्वाधिपत्ययुक्तम् | स्वतन्त्र |
| यस्य | यस्य | जिसका |

| | | | |
|---|---|---|---|
| ३ | निऽऋष्टे- ऋजते | नितरां प्रसा- धयति | अत्यन्त शोभाय मान करता है |

संस्कृतार्थः ।

(हे आर्य्यगण!) समर्थाय शक्तियुक्ताय प्रज्ञावते (इन्द्राय) नमस्कुरु शृण्वन्तमिन्द्रमाद्रियन् (सन्) अभिष्टुहि, यः सेचन सामर्थ्येन वृषा (कामानाम्) वर्षयिता धर्षकेण बलेन द्यावा पृथिव्यौ नितरां प्रसाधयति ॥ २ ॥

भाषार्थः ।

(हे आर्य्यगण) समर्थ शक्तिमान, (और) बुद्धिमान (इन्द्र) के ताईं नमस्कार करो, (और) आदर करते हुए सुनने वाले इन्द्र की स्तुति करो, जो सेचन सामर्थ्य से नर और (कामनाओं को) बरसाने वाले (हैं ऐसे इन्द्र) प्रगल्भ बल द्वारा द्यौ (और) पृथिवी को अत्यन्त शोभा युक्त करते हैं ॥ २ ॥

(१) यह समझ कर कि इन्द्र सुनते हैं, आदर पूर्वक उन की स्तुति करो।

(२) जो सेचन सामर्थ्य से नर हैं, और मनुष्य की सब कामनाओं को पूर्ण करते हैं।

(३) ऐसे इन्द्र द्यौ और पृथिवी को अपने प्रबल बल द्वारा शोभायुक्त करते हैं।

इन्द्रोदेवता जगतीछन्दः ।१२।१२।१२।१२।

अर्चादिवेबृहतेशूष्यं१वचः स्वक्षत्रंयस्यधृषतोधृषन्मनः। बृहच्छ्रवा-असुरोबर्हणाकृतः पुरोहरिभ्यांवृषभोरथोहिषः ॥३॥

| | | |
|---|---|---|
| अर्च | आदरेणोच्चारय | आदर से कहो |
| दिवे | दीप्ताय | दीप्तिमानके ताईं |
| बृहते | महते | महान के ताईं |
| शूष्यम् | बलकरम् (तत्रसाधुरितियत्,शूष मितियलनाम निघ०२।९) | बल करने वाले को |
| वचः | वचः | वचन को |
| स्वक्षत्रम् | स्वाधिपत्ययुक्तम् | स्वतन्त्र |
| यस्य | यस्य | जिसका |

| | | |
|---|---|---|
| धृषतः | धर्षणशीलस्य | शूरवीर का |
| धृषत् | धृष्टम् | निडर |
| मनः | मनः | मन |
| बृहत्ऽश्रवाः | महायशस्वी | बड़े यश वाला |
| २ असुरः | असुःप्राणस्तद्वान् (सोमत्सर्यीयः निरु०) | प्राण से युक्त |
| बर्हणा | बलवान् (आ०को० (विमकेर्डादेशः) | बलवान |
| कृतः | कृतः | किया गया |
| २ पुरः | पुरोवर्ती | अगवैया |
| ३ हरिऽभ्याम् | अश्वाभ्याम् | घोड़ों द्वारा |
| वृषभः | सेचनसमर्थः | नर |
| ४ रथः | रथरूपः | रथरूप |
| हि | यतः | जिससे |
| सः | सः | वह |

संस्कृतार्थः।

धर्षणशीलस्य यस्य (इन्द्रस्य) धृष्टंमनः स्वाधिपत्य युक्तम् (अस्ति) दीप्ताय महते (तस्मै) वलकर वच आदरेणोच्चारय, यतो महायशस्वी प्राणवान्वलवानश्वाभ्यांपुरस्कृतः सेचनसमर्थः (सः) रथरूपः (अस्ति) ॥ ३ ॥

भावार्थः।

शूरवीर जिस (इन्द्र) का निडर मन स्वतंत्र(है) दीप्तियुक्त (उस) महान के ताईं वल करने वाले वचन को आदरपूर्वक कहो क्योंकि वडे यश वाला प्राण से युक्त, वलवान, घोड़ों द्वारा अगवैया किया गया (वह) नर रथरूप है ॥ ३ ॥

(१) "वल करने वाला वचन" वेद मंत्र रूप स्तुति जिस के करने से इन्द्र में वल उत्पन्न होता है।
(२) "प्राणसे युक्त"अर्थात् जीवन की चेष्टासे युक्त (Full of life)
(३) जिस के घोड़े सव से आगे रहते हैं।

(४) "रथरूप" अर्थात् इस संसार के दुःख और पाप से पार लंघाने वाला ॥

इन्द्रोदेवता जगतीछन्दः १२।१२।१२।१२

त्वंदिवोबृहतःसानुकोपयो ऽव-

त्मनाधृषताशम्बरंभिनत् । यन्मा-
यिनोव्रन्दिनामन्दिनाधृष च्छितां-
गभस्तिमशनिंपृतन्यसि । ४ ।

| | | |
|---|---|---|
| त्वम् | त्वम् | तूने |
| दिवः | द्युलोकस्य | द्युलोक के |
| बृहतः | महतः | महान के |
| सानु | शिखरम् | शिखर को |
| कोपयः | अव + कोपयः<br>अकम्पयः | कंपाया है |
| अव | अव + | — |
| त्मना | निजसामर्थ्येन<br>(मन्त्रेष्वित्याकारलोपः | अपनी सामर्थ्य से |
| धृषता | धृष्टेन | प्रगल्भ से |
| १ शम्बरम् | शम्बरम् | शम्बर को |

| | | |
|---|---|---|
| भिनत् | विदारितवान् (पुरुषव्यत्ययोऽडभावश्च) | चीर डाला है |
| यत् | यत् | जो |
| २ मायिनः | मायोपेतान् | मायावियों को |
| १ अन्दिनः | समूहवतः | समूह वालों को |
| मन्दिना | हृष्टेन (मनसा) | हर्षित (मन) से |
| धृषत् | धृष्टः | बेधड़क |
| शितम् | तीक्ष्णेन (तृतीयार्थे द्वितीया) | तीखे से |
| गभस्तिम् | हस्तेन (तृतीयार्थे द्वितीया) | हाथ से |
| अशनिम् | वज्ररूपेण (तृतीयार्थे द्वितीया) | वज्ररूप से |
| पृतन्यसि | पृतनयेच्छसि सङ्ग्रामेहन्तु मिच्छसीत्यर्थः | युद्ध में मारने की इच्छा करते हो |

संस्कृतार्थः।

(हे इन्द्र!) त्वं महतो द्युलोकस्य शिखरमकम्पयः,

धृष्टेन निज सामर्थ्येन शम्बरम्(च)विदारितवान् यद्-हृष्टेन (मनसा) धृष्टः(त्वम्) समूहवतो मायोपेतान् (वृत्रान्) तीक्ष्णेन वज्र रूपेण हस्तेन सङ्ग्रामे हन्तुमिच्छास ॥४॥

भाषार्थः।

(हे इन्द्र) आपने महान द्युलोक के शिखर को कंपाया है, आपने अपनी प्रगल्भ सामर्थ्य से शम्बर को चीर डाला, जो हर्षित (मन) से वेधड़क आप समूह वाले मायावी (वृत्रों को) तीक्ष्ण वज्र रूप हाथ से युद्ध में मारने की इच्छा करते हो ॥ ४ ॥

(१) शम्बर भी वृत्र का नामान्तर हैं। (देखो निघं० १।१०)

(२) समूह बांधे हुए मायावी वृत्र, जल को घेरने वाला धूलि का कण समूह है जिस को इन्द्र विद्युत रूपी तीक्ष्ण वज्र से जो इन्द्र का हस्त है मार कर जल को छुडाते हैं।

इन्द्रोदेवता जगतीछन्दः १२।१२।१२।१२

नियद्वृणक्षिश्वसनस्यमूर्धनि
शुष्णस्यचिद्व्रन्दिनोरोरुवद्वना ।
प्राचीनेनमनसावर्हणावता यदद्या
चित्कृणवः कस्त्वापरि ॥५॥

| | | |
|---|---|---|
| नि | नि + | — |
| यत् | यत् | जो |
| वृणक्षि | नि+वृणक्षि, नितरांहिंसितवान् (लडर्थेलट्) | मार डाला |
| श्वसनस्य | वायोः | वायु के |
| मूर्धनि | उपरिप्रदेशे | ऊपर |
| शुष्णस्य | शुष्णम् (द्वितीयार्थेषष्ठी) | शुष्ण को |
| चित् | अपि | भी |
| व्रन्दिनः | समूहोपेतम् (द्वितीयार्थे षष्ठी) | समूह वाले को |
| रोरुवत् | गर्जयन् | गर्जाता हुआ |
| वना | जलानि (शेर्लोपः) | जलों को |
| प्राचीनेन | प्राचीनेन | प्राचीन से |

| | | |
|---|---|---|
| मनसा | मनसा | मन से |
| बृहिणाऽवता | बलवता (भा०को) | बल वाले से |
| यत् | यत् | जो |
| अद्य | अद्य | आज |
| चित् | अपि | भी |
| कृणवः | करोषि (कृविकरणे, लेटिसि-प्यडागमः) | करते हो |
| कः | कः | कौन |
| त्वा | त्वाम् | तुझ को |
| परि | प्रति(बध्नाति) | रोक सक्ता है |

संस्कृतार्थः ।

(हे इन्द्र!) यत् (त्वम्) वायोरुपरि प्रदेशे जलानि गर्जयन् (सन्) समूहोपेतमपि शुष्णं नितरांहिंसितवान् (स त्वम्) बलवता प्राचीनेन मनसा यदद्यापि (तत्कर्म) करोषि, कस्त्वां प्रति(बध्नाति) ॥५॥

भाषार्थः ।

(हे इन्द्र) जो वायु के ऊपर देश में जलों

को गर्जते हुए आपने समूह बांधे हुए भी शुष्ण को मारा था (वह: आप) बल वाले प्राचीन मन से जो आज भी (उस कर्म को) करें तो कौन आपको रोक सक्ता है ॥ ५ ॥

मन्त्र का आशय यह है कि शोषण द्वारा प्रजा को पीड़ित करने वाले देव और मनुष्य के शत्रु को जैसे इन्द्र ने प्राचीनकाल में मारा था, यदि उस को मार कर अब भी हमारे देश में अनावृष्टि को दूर करें तो उन को रोकने वाला कौन है।

इन्द्रोदेवता त्रिष्टुप्छन्दः ।१११।१११।१११।

त्वमाविथ नर्य्यंतुर्वशंयदुं त्वंतुर्वी-
तिंवय्यंशतक्रतो।त्वंरथमेतशंकृत्व्ये
धने त्वंपुरोनवतिंदम्भयोनव ॥६॥

| | | |
|---|---|---|
| त्वम् | त्वम् | तूने |
| आविथ | ररक्षिथ | रक्षित किया |
| नर्य्यम् | नृभ्योहितम् (हितार्थेयत्) | मनुष्यों के लिये हितकारी को |

| | | |
|---|---|---|
| १ तुर्वशम् | तुर्वशम् | तुर्वश को |
| १ यदुम् | यदुम् | यदु को |
| त्वम् | त्वम् | तूने |
| १ तुर्वीतिम् | तुर्वीतिम् | तुर्वीति को |
| वय्यम् | वय्यकुलजम् | वय्यवंशी को |
| शतक्रतो० | हे बहु कर्म्मन् | हे बहुत कर्म वाले |
| त्वम् | त्वम् | तूने |
| रथम् | रथम् | रथ को |
| एतशम् | अश्वम् (निघं०१।१४) | घोडे को |
| २ कृत्व्ये | कर्मणि (निघं०२।१) | कर्म में |
| धने | धनसम्बन्धिनि | धन सम्बन्धी में |
| त्वम् | त्वम् | तू ने |

| | | |
|---|---|---|
| पुरः | पुराणि | गढ़ों को |
| नवतिम् | नवतिम् + | — |
| दम्भयः | नाशितवान् (अडभावः) | नाश किया |
| नव | नवतिम् + नव नवनवतिसङ्ख्याकानि | निन्नानवे को |

संस्कृतार्थः

हे बहुकर्म्मन् ! (इन्द्र !) त्वं मनुष्य हितकारिणं तुर्वशं रक्षितवान्, त्वं यदुम् (तथा) वय्यवंशोत्पन्नं तुर्वीतिम् (रक्षितवान्) (त्वम्) धन सम्बधिकर्मणि रथमश्वम् (च रक्षितवान्,त्वम्) नवनवति सङ्ख्याकानि पुराणि नाशितवान्। ६।

भावार्थः।

हे बहुत कर्म वाले (इन्द्र) आपने मनुष्योंके हितकारी तुर्वश की रक्षा की,आपने यदु की (और)वय्यवंशी तुर्वीति की (रक्षा की) आपने धन सम्बन्धी कर्म में रथ (और) घोड़ों की (रक्षा की) आपने निन्नानवें गढ़ों को नाश किया ॥ ६ ॥

(१) तुर्वश, यदु और तुर्वीति के लिये देखो पृ० ९४०

(२) धन सम्बन्धी कर्म युद्ध है जिस में शत्रु के धन की प्राप्ति होती है ॥

(३) निन्नानवे गढ़ जो वृत्र ने बादल रूप में अपनी रक्षा के लिए बनाए हुए थे अथवा तुर्वश, यदु और तुर्वीति, के शत्रु राजाओं के अनेक गढ़ जिन को इन्द्र ने नाश किया ॥

इन्द्रोदेवता जगतीछन्दः।१२।१२।१२।१२।

सघाराजासत्पतिःशूशुवज्जनो
रातहव्यःप्रतियःशासमिन्वति। उ-
क्थावायोअभिगृणातिराधसा दान
रस्माउपरापिन्वतेदिवः। ७।

| | | |
|---|---|---|
| सः | सः | वह |
| घ | खलु | सचमुच |
| राजा | राजा | राजा |
| सत्ऽपतिः | सतांपालयिता | सत्पुरुषोंकापालक |
| शूशुवत् | वृद्धिप्राप्नोति (टियप्टौलइयेलट्, अडभावश्च) | वृद्धि को प्राप्त होता है |

| | | |
|---|---|---|
| जनः | मनुष्यः | मनुष्य |
| रातऽहव्यः | दत्तहविष्कः(सन्) | हवि देकर |
| प्रति | प्रति + | – |
| यः | यः | जो |
| शासम् | शासनम् | नियम को |
| इन्वति | प्रति+इन्वति,अनु गच्छति (निघं०२।१४) | पीछे चलता है |
| उक्था | शस्त्राणि | स्तुति के गीतों को |
| वा | वा | अथवा |
| यः | यः | जो |
| अभिऽगृणाति | अभिनन्दयति (आ०को०) | सत्कार करता है |
| राधसा | धनेन | धन से |
| दानुः | समृद्धिः (आ०को०) | सम्पत्ति |

| | | |
|---|---|---|
| अस्मै | अस्मै | इसके ताईं |
| उपरा | अधस्तात् (आ०को०) | नीचे की ओर |
| पिन्वते | परिस्रवति (आ०को०) | बहती है |
| दिवः | द्युलोकात् | द्युलोक से |

संस्कृतार्थः।

स मनुष्यः खलु सतां पालयिता राजा (च भूत्वा) वृद्धिं प्राप्नोति यो दत्तहविष्कः (सन्) शासन मनुगच्छति अथवा यः शस्त्राणि धनेनाऽभिनन्दयति, अस्मै (पुरुषाय) द्युलोकादधस्तात् समृद्धिः परिस्रवति ॥ ७ ॥

भावार्थः।

सचमुच वह मनुष्य सत्पुरुषों का पालक (और) राजा (होकर) वृद्धि को प्राप्त होता है जो हवि देकर नियम पर चलता है, अथवा जो स्तुति के गीतों का धन से सत्कार करता है ऐसे (पुरुष) के लिये संपत्ति द्युलोक से नीचे की ओर बहती है ।७।

जो देवताओं को हवि देता हुआ उन के शासन पर चलता है, अथवा जो यज्ञ में वेद के स्तोत्रों को सुनकर पढ़ने वाले

ऋत्विजों का धन से सत्कार करता है वह मनुष्य सत्पुरुषों का पालक और राजा होकर वृद्धि को प्राप्त होता है और उसके लिये संपत्ति मूसलधार वर्षा की न्याई आकाश से नीचे को ओर बहती है ॥

इन्द्रोदेवता त्रिष्टुप्छन्दः ।११।११।११।११।

असमंक्षत्रमसमामनीषा प्रसोमपाअपसासन्तुनेमे। येतइन्द्रददुषोवर्धयन्ति महिक्षत्रंस्थविरंवृष्णयञ्च ॥८॥

| | | |
|---|---|---|
| असमम् | अनुपमम् | अतुल्य |
| क्षत्रम् | राज्यबलम् | राज्य का बल |
| असमा | अनुपमा | अतुल्य |
| मनीषा | बुद्धिः | बुद्धि |
| प्र | प्र+ | - |

| | | |
|---|---|---|
| सोमऽपाः | सोमपाः | सोम पीने वाले |
| अपसा | कर्म्मणा (निघं०२।१) | कर्म्म से |
| सन्तु | प्र + सन्तु अग्रे भवन्ति (लडर्थेलोट्) | आगे होते हैं |
| नेमे | एते (सा०मा०) | ये |
| ये | ये | जो |
| ते | तव | तेरे |
| इन्द्र | हे इन्द्र ! | हे इन्द्र |
| दुदुषः | दत्तवतः | दानी के |
| वर्धयन्ति | वर्धयन्ति | बढ़ाते हैं |
| महि | महत् | बड़े को |
| क्षत्रम् | राज्य बलम् | राज्य के बल को |
| स्थविरम् | स्थिरम् | निश्चल को |

| | | |
|---|---|---|
| वृष्ण्यम् | वृषत्वम् | पुंस्त्व को |
| च | च | और |

संस्कृतार्थः ।

एते सोमपाः कर्मणा (सर्वेषाम्) अग्रे भवन्ति (एषाम्) राज्यबलमनुपमं बुद्धिः (च) अनुपमा (भवति), ये (सोमपाः) हे इन्द्र ! दत्तवतस्तव महत् राज्यबलं स्थिरं पुंस्त्वंच वर्धयन्ति ॥ ८ ॥

भावार्थः ।

ये सोम पीने वाले कर्मद्वारा(सब के) आगे होते हैं,(इनका)राज्य बल अतुल और बुद्धि अतुल (होती हैं),जो(सोम पीने वाले) हे इन्द्र ! आप दाताके बड़े राज्य बल और निश्चल पुँस्त्व को बढ़ाते हैं ॥८॥

" ये सोम पीने वाले" अर्थात् जो हम में से सोम यज्ञ करते हैं और उसके द्वारा दानी इन्द्र के बल और वीर्य्य को बढ़ाते हैं। वे सब के अगवैया होते हैं और उन का क्षत्र बल और बुद्धि अनुपम होती है ॥

इन्द्रोदेवता त्रिष्टुप्छन्दः ।१।१।१।१।१।१।१।१।

तुभ्येदेतेबहुलाअद्रिदुग्धा प्रच-

मूषदश्चमसाइन्द्रपानाः । व्यश्नुहितर्पयाकाममेषा मथामनोवसुदेयायकृष्व ॥ ९ ॥

| | | |
|---|---|---|
| तुभ्य | तुभ्यम् (छान्दसोमलोपः) | तेरे लिये |
| इत् | एव | ही |
| एते | एते | ये |
| बहुलाः | प्रभूताः | बहुत |
| अद्रिऽदुग्धाः | ग्रावभ्योदुग्धाः | पथरों से दोहे हुए |
| चमूऽसदः | चमसेष्ववस्थिताः | चमस पात्रों में विद्यमान |
| चमसः | चम्यन्तेभक्ष्यन्त इतिचमसाःसोमाः | सोम |

| | | |
|---|---|---|
| इन्द्रऽपानाः | इन्द्रस्यपान योग्याः | इन्द्रके पीने योग्य |
| वि | वि+ | — |
| अश्नुहि | वि+अश्नुहि, भुङ्क्ष्व | भोगो |
| तर्पय | पूरय | पूर्ण करो |
| कामम् | अभिलाषम् | इच्छा को |
| एषाम् | एषाम् | इन की |
| अथ | अनन्तरम् | पीछे |
| मनः | मनः | मन को |
| वसुऽदेयाय | धनदानाय | धन देने के लिये |
| कृष्व | कुरुष्व (विकरणस्यलुक्) | करो |

संस्कृतार्थः।

तुभ्यमेवैते प्रभृता ग्रावभ्यो दुग्धा, श्चमसेष्व-स्थिता इन्द्रस्यपानयोग्याः सोमाः ( वर्त्तन्ते, तान् )

भुङ्क्ष्व (भुक्त्वा) एषाम् (सोमानाम्)अभिलाषं पूरय, अनन्तरम् (अस्मभ्यम्) धनंदातु मनः कुरुष्व ॥९॥

भावार्थः।

आपके लिए ही ये पत्थरों से दोहे हुए चमस पात्रों में रखे हुए इन्द्र के पीने योग्य, बहुत सोम (हैं, इनको) भोगो,भोग कर इन (सोमों) की इच्छा को पूर्ण करो, फिर (हम को) धन देने के लिए मन को (प्रवृत्त) करो ॥ ९ ॥

इन्द्रोदेवता जगतीछन्दः।१२।१२।१२।१२॥

अपामतिष्ठद्धरुणह्वरंतमो ऽन्त

र्वृत्रस्यजठरेषुपर्वतः। अभीमिन्द्रो-

नद्योवव्रिणाहिता विश्वाअनुष्ठाःप्र-

वणेषुजिघ्नते ॥१०॥

| | | |
|---|---|---|
| अपाम् | जलानाम् | जलों की |
| अतिष्ठत् | अतिष्ठत् | ठैरा हुआ था |

| | | |
|---|---|---|
| धरुणाऽह्वरम् | धारानिरोधकम् | प्रवाह के रोकने वाला |
| तमः | अन्धकारम् | अन्धकार |
| अन्तः | मध्ये | बीच में |
| वृत्रस्य | वृत्रस्य | वृत्र के |
| जठरेषु | उदरेषु | उदरों में |
| पर्वतः | मेघः (निघं०१।१०) | बादल |
| अभि | अभि + | – |
| ईम् | (पूरणः) | – |
| इन्द्रः | इन्द्रः | इन्द्र |
| नद्यः | (अपः नदनात्) (द्वितीयार्थेप्रथमा) | जलों को |
| वव्रिणा | आवरकेण | रोकने वाले से |

| | | |
|---|---|---|
| हिताः | धृताः | पकडे हुए |
| विश्वाः | सर्वाः | सब को |
| १ अनुऽस्थाः | अनुक्रमेण तिष्ठन्तीः | अनुक्रम से ठहरे हुओं को |
| १ प्रवणेषु | निम्नप्रदेशेषु | नीचे स्थानों में |
| १ जिघ्नते | अभि+जिघ्नते प्रापितवान् (लिडर्थेलट्) (अन्तर्भावितण्यर्थः) | पहुंचा दिया |

संस्कृतार्थः ।

(पूर्वं काले) जलानां धारा निरोधकमन्धकार-मतिष्ठत्, वृत्रस्योदर प्रदेशेषु मेघः (अभूत्) इन्द्रो ऽनुक्रमेण तिष्ठन्तीरावरकेण (वृत्रेण) धृताःसर्वा-अपो निम्नप्रदेशेषु प्रापितवान् ॥ १० ॥

भावार्थ ।

(पूर्वकाल में) जलों की धारा को रोकने वाला अन्धकार ठैरा हुआ था, (और) वादल वृत्र के उदर प्रदेशों में (थे), इन्द्र ने अनुक्रम से ठैरे हुए, रोकने वाले(वृत्र) से पकड़े हुए सब जलों को नीचे स्थानों में पहुंचा दिया ॥ १० ॥

इस मंत्र में ऋषि मनुष्यों की उत्पत्ति से पूर्व वृत्तान्तको देख रहे हैं, जिस का वर्णन सूक्त ३२ में है (देखो पृ० ७४७)

(१) अनुक्रम से ठैरे हुए अर्थात् जो बादलों की तह पर तह लगी हुई थी उन सब को इन्द्रने नीचे स्थान अर्थात् जहां पर अब समुद्र हैं वहां पहुंचा दिया।

(२) हमें अपनी समझ के लिये लट् का लिट् अर्थ करना पड़ताहै, ऋषि तो पूर्व वृत्तान्त को मन द्वारा उपस्थित की न्याईं देख रहे हैं इस लिये लट् का प्रयोग करते हैं।

इन्द्रोदेवता त्रिष्टुपूछन्दः ।११।११।११।११

सशेवृधमधिधाद्युम्नमस्मे महि
क्षत्रंजनाषाळिन्द्रतव्यम्। रक्षाचनो
मघोनःपाहिसूरीन् रायेचनःस्वप-
त्याइषेधाः ॥ ११ ॥

| | | |
|---|---|---|
| सः | सः | वह |
| शेऽवृधम् | सुखम् (निघं०३।६) | सुख को |
| अधि | अधि + | |

| | | |
|---|---|---|
| धाः | अधि+धाः, स्थापय (लोडर्थेलुङ, अड भावश्च) | स्थापन करो |
| द्युम्नम् | यशः | यश को |
| अस्मे० | अस्मासु | हम में |
| महि | महत् | बड़े को |
| क्षत्रम् | राज्यबलम् | राज्य बल को |
| जनाषाट् | मनुष्याणामभिभावकम् | मनुष्यों के दबानेवाले को |
| इन्द्र | हे इन्द्र! | हे इन्द्र |
| तव्यम् | प्रवृद्धम् (तवतिर्वृद्ध्यर्थः) | बढे हुए को , |
| रक्ष | रक्ष | रक्षा करो |
| च | च | और |
| नः | अस्माकम् | हमारे |
| १ मघोनः | धनवतः | धनवानों को |

| | | |
|---|---|---|
| पाहि | पाहि | पालन करो |
| २ सूरीन् | स्तोतॄन् (निघं०३।१६) | स्तोताओं को |
| राये | ऐश्वर्याय (०को०) | ऐश्वर्य्यके लिये |
| च | च | और |
| नः | अस्मान् | हम को |
| सुऽअपत्यै | सुसन्तत्यै | उत्तम सन्तान के लिये |
| इषे | बलाय (आ०को०) | बल के लिये |
| धाः | स्थापय (डुधाञ्‌ धारणपोषणयोः) | स्थापन करो |

संस्कृतार्थः ।

हे इन्द्र ! सः (त्वम्) अस्मासु सुखं यशो मनुष्याणामभिभावकं प्रवृद्धं महत्क्षत्रबलम् (च) स्थापय अस्माकं धनवतो रक्ष स्तोतॄंश्च पाहि, अस्मानैश्वर्याय सुसन्तत्यै बलाय (च) प्रेरय ॥ ११ ॥

भावार्थः ।

हे इन्द्र ! वह (आप) हम में सुख को, यश को, (और) मनुष्योंको दबाने वाले बढ़े हुए महान राज्य बल को स्थापन करो, हमारे धनवानों की रक्षा करो

और स्तोताओं का पालन करो,(और)हम को ऐश्वर्य्य उत्तम सन्तान और बल के लिए प्रेरण करो ॥११॥

(१) अपनी जाति के धनवानों की रक्षा के लिए भी प्रार्थना करनी चाहिये, क्योंकि ये विपत्ति के समय जाति की रक्षा करते हैं

(२)स्तोता ब्राह्मणोंकी रक्षाके लिए भी प्रार्थना करनी चाहिए जो स्तुति द्वारा जाति के धन धर्म आदि सर्वस्व की रक्षा करते हैं।

इति चतुःपञ्चाशं सूक्तम्।

## ऋ०मं०१ सू०५५

### सव्य ऋषिः

विनियोग-यह सूक्त अतिरात्र यज्ञ के प्रथम पर्य्याय में मैत्रा वरुण के शस्त्र में पढ़ा जाता है (आ०श्रौ० सू०६।४।१०) और दशरात्रके द्वितीय छन्दोम के निष्केवल्यशस्त्र में भी पढ़ा जाता है (आ० श्रौ० सू० ७।१।७।२३)

इस सूक्त में भी इन्द्र की स्तुति है—इन्द्र द्युलोक से भी चौड़े और पृथ्वीसे भी बड़े हैं जो उन की आज्ञा को उल्लंघन करता है, उसके लिये वह भयानक और सन्ताप कारी हैं,शूरवीर इन्द्र सदासे बलकर्म द्वारा स्तुति की इच्छा करते हैं,वह सब धनादि पदार्थों के धारण करने वालों के स्वामी हैं,और वीर्य्य द्वारा सब देवताओं से बढ़े हुये और सब के अगवैया हैं, जो इन्द्र से प्रेम करता है या जो उन की पूजा करता है उस की कामनाएं पूर्ण होती हैं, वानप्रस्थी भी इन्द्र की स्तुति करते हैं। इन्द्रही मनुष्यों को सग्राम में प्रेरण करते हैं, जिससे वे शूर होकर इन्द्र में श्रद्धा को धारण करें, मनुष्यों

को जल की प्राप्ति यश के चाहने वाले इन्द्र के ही वीर्य्ययुक्त कर्मों से हुई है, जब इन्द्र देने का मनसूबा करके अपने स्तोता की ओर अपना रथ फेरते हैं तो उनके चतुर सारथि कभी भूल नहीं करते और उन को शीघ्र भक्त के पास पहुंचाते हैं, इन्द्र दोनों हाथोंमें धन को और शरीर में असह्य बल को धारण किये हुए हैं, यह बल स्तुति करने वालों की स्तुति से उत्पन्न होता है, ॥

इन्द्रोदेवता जगतीछन्दः ।१२।१२।१२।१२।

दिवश्चिदस्यवरिमाविपप्रथ-
इन्द्रंनमह्नापृथिवीचनप्रति । भीम-
स्तुविष्माञ्चर्षणिभ्यआतपःशिशी-
तेवज्रंतेजसेनवंसगः ॥१॥

| | | |
|---|---|---|
| दिवः | द्युलोकात् | द्युलोक से |
| चित् | अपि | भी |
| अस्य | अस्य | इस की |
| वरिमा | पृथुता | चौड़ाई |

| | | |
|---|---|---|
| वि | वि + | — |
| पप्रथे | वि+पप्रथेविशेषेण विस्तृता | विशेष फैली है |
| इन्द्रम् | इन्द्रम् | इन्द्र को |
| न | न | नहीं |
| मह्ना | महिम्ना | महिमा से |
| पृथिवी | पृथिवी | पृथिवी |
| चन | अपि | भी |
| प्रति | (सादृश्ये) (आ०को०) | सदृश |
| भीमः | भयङ्करः | भयानक |
| तुविष्मान् | बलवान् | बली |
| चर्षणिऽभ्यः | मनुष्येभ्यः (निघ० २।३) | मनुष्यों के लिये |
| १ आऽतपः | सन्तापकारी | सन्ताप देने वाला |

| | | |
|---|---|---|
| शिशीते | तनूकरोति (शो तनूकरणे व्यत्ययेनाऽऽत्मनेपदम्, विकरणस्यश्लु-श्छान्दसः) | पैनाता है |
| वज्रम् | वज्रम् | वज्र को |
| तेजसे | तैक्ष्ण्याय | तीखाकरनेकेलिये |
| न | इव | की न्याईं |
| वंसगः | वृषभः | वैल |

सस्कृतार्थः ।

अस्य (इन्द्रस्य) पृथुता द्युलोकादपि विशेषेण विस्तृता, पृथिव्यपि महिम्नेन्द्र तुल्या न (अस्ति) भयङ्करो बलवान् मनुष्येभ्यः (च) सन्ताप कारी (इन्द्रः) वृषभ इव तैक्ष्ण्यार्थं वज्रं तनूकरोति । १ ।

भावार्थः ।

इस (इन्द्र) की चोडाई द्युलोक से भी विशेष फैली है, पृथिवी भी महिमा से इन्द्रके तुल्य नहीं (है) भयानक, बलवान (और) मनुष्यों के लिये सन्ताप देने वाला (इन्द्र) वैल की न्याईं वज्र को तीखा करने के लिए पैनाता है ॥१॥

(१) "मनुष्यों को संताप देने वाला" जो मनुष्य इन्द्र के शासन का उल्लंघन करते हैं उनके लिए वह ऐसे भयानक और संताप देने वाले हैं जैसे रुष्ट बैल सींगों को पैना कर संतापकारी होता है ॥

इन्द्रोदेवता जगतीछन्दः ।१२।१२।१२।१२।

सोअर्णवोननद्यःसमुद्रियः प्रति-
गृभ्णातिविश्रितावरीमभिः । इन्द्रः
सोमस्यपीतयेवृषायते सनात्सयु-
ध्मओजसापनस्यते ॥२॥

| | | |
|---|---|---|
| सः | सः | वह |
| अर्णवः | समुद्रः | समुद्र |
| न | इव | की न्याईं |
| नद्यः | नदीः (द्वितीयार्थे प्रथमा) | नदियों को |
| समुद्रियः | अन्तरिक्षे भवः | अन्तरिक्ष में रहने वाला |

| | | |
|---|---|---|
| प्रति | प्रति+ | – |
| गृभ्णाति | प्रति+गृभ्णाति<br>प्रतिगृह्णाति | ग्रहण करता है |
| विऽश्रिता: | विसृताः (अपः) | फैले हुए [जलों] को |
| वरीमऽभिः | उरुत्वैः | विस्तारों से |
| इन्द्रः | इन्द्रः | इन्द्र |
| सोमस्य | सोमस्य | सोम के |
| पीतये | पानार्थम् | पीने के लिये |
| वृषऽयते | वृषवदाचरति | बैल की तरह<br>आचरण करता है |
| सनात् | चिरकालात् | सदा से |
| स: | सः | वह |
| युध्मः | योद्धा | योधा |
| ओजसा | बलकर्मणा | बल के कर्म से |

| | | |
|---|---|---|
| पनस्यते | स्तुतिमिच्छति (पनस्तुतौ,व्यत्ययेना ऽऽत्मनेपदम्) | स्तुति की इच्छा करता है |

संस्कृतार्थ ।

अन्तरिक्षेभवः स इन्द्रो विस्तृताः (अपः)समुद्रो नदीरिव (स्वकीयैः)विस्तारैःप्रतिगृह्णाति,पुनः सोमस्य पानार्थं वृषइवाऽऽचरति, स योद्धा चिरकालाद् बल कर्मणा स्तुतिमिच्छति ॥ २ ॥

भावार्थ

अन्तरिक्षमें रहने वाले वह इन्द्र फैले हुए (जलों) को (अपने) विस्तार द्वारा ग्रहण करते हैं जैसे समुद्र नदियों को, फिर सोम पीने के लिए बैल की न्याईं आचरण करते हैं वह जोधा सदा से बल कर्म द्वारा स्तुति की इच्छा करते हैं ॥ २ ॥

जो शक्ति सोमरस में है, वह अन्तरिक्ष के जलों से ही उतर कर सोमलता में प्रवेश हुई है । इसलिए कहा है कि इन्द्र अन्तरिक्ष में फैले हुए जलों को ग्रहण करके उन जलों में जो सोम है उसका बैल की न्याईं पी जाते हैं ।

इन्द्रोदेवता जगतीछन्द ।१२।१२।१२।१२॥

त्वंतमिन्द्रपर्वतंनभोजसे महो-

नृम्णस्यधर्म्मणामिरज्यसि। प्रवी-
र्य्येणदेवताऽतिचेकिते विश्वस्मा-
उग्रःकर्म्मणापुरोहितः ॥३॥

| | | |
|---|---|---|
| त्वम् | त्वम् | तू |
| तम् | तम् | उसके |
| इन्द्र | हे इन्द्र ! | हे इन्द्र |
| पर्वतम् | मेघम् (निघं०१।१०) | मेघ को |
| न | इव | जैसे |
| १ भोजसे | भोगाय | भोग के लिये |
| मह: | महतः | महान के |
| नृम्णस्य | धनस्य (निघं०२।१०) | धन के |
| धर्म्मणाम् | धारयितृम् (द्वितीयार्थेषष्ठी) | धारण करने वालों को |

| | | |
|---|---|---|
| इ॒र॒ज्यसि | राजाऽसि (इरज्यतिरैश्वर्य्यकर्म्मा) (निघं०२।२१) | राजा हो |
| प्र | प्रकृष्टम् | अत्यन्त |
| २ वी॒र्य्ये॑ण | वीर्य्येण | बलसे |
| दे॒वता॑ | देवता | देवता |
| अति॑ | अति+ | — |
| चे॒कि॒ते॒ | अति+चेकिते अतिरिच्यते (कितजीवने,अतिजीवति अतिरिच्यते। आ०को०) | बढ़कर है |
| विश्व॑स्मै | सर्वस्मै | सब के ताईं |
| उ॒ग्रः | भयानकः | भयानक |
| कर्म्म॑णे | कर्म्मणे | कर्म्म के ताईं |
| पु॒रः॑ऽहि॑तः | अग्रेनियुक्तः | अगवैया बनाया हुआ |

संस्कृतार्थः ।

हे इन्द्र ! त्वं तमेघमिव भोगाय महतो धनस्य धारयितृनिरज्यसि (सः) देवोवीर्य्येण प्रकृष्टमति रिच्यते, (सः) उग्रः सर्वस्मै कर्मणेऽग्रेनियुक्तः ॥३॥

भावार्थः ।

हे इन्द्र आप जैसे उस मेघ के स्वामी हैं वैसेही भोग के लिए सब धन के धारण करने वालों के (भी) हैं (वह) देवता,बल द्वारा (सब से) अत्यन्त बढ़ कर हैं, (वह) भयानक सब कर्मों के लिए अगवैया बनाए हुए हैं ॥३॥

(१) भोग के लिए जो धनादि पदार्थों के धारण करने वाले हैं इन्द्र उन सबके स्वामी हैं जैसे जल रूपी धन को धारण करने वाले उस ऊपर दीखते हुए मेघ के ( ज्योति रूपी धन को धारण करने वाले सूर्य्य के, सुवर्णादि धन को धारण करने वाले पृथिवी के इत्यादि)

(२) इन्द्र देवता अपने महान वीर्य्य द्वारा सब से अत्यन्त बढ़े हुए हैं ।

(३) जितने कठिन कर्म हैं, उन सब में बल द्वारा भयानक इन्द्र को ही देवता अपना अगवैया बनाते हैं ।

इन्द्रोदेवता जगतीछन्दः॥१२॥१२॥१२॥१२॥

सद्मनेनमस्युभिर्वचस्यते चा-

रुजनेषुप्रब्रुवाणइन्द्रियम् । वृषाछ-
न्दुर्भवतिहर्यतोवृषा क्षेमेणधेनां
मघवायदिन्वति ।४।

| | | |
|---|---|---|
| सः | सः | वह |
| इत् | एव | ही |
| १ वने | वने | वन में |
| नमस्युऽभिः | पूजयितृभिः (नमस्यतिःपरिचरण कर्मा निघ०३।५) | पूजने वालों से |
| वचस्यते | स्तूयते (सा० भा०) | स्तुति किया जाता है |
| चारु | शोभनम् | सुन्दर |
| जनेषु | मनुष्येषु | मनुष्यों में |
| प्रऽब्रुवाणः | प्रकटयन् | प्रकट करता हुआ |

| | | |
|---|---|---|
| इन्द्रियम् | वीर्य्यम् (भा०को०) | बल को |
| वृषा | (कामानाम्) वर्षयिता | (कामनाओंके) बरसाने वाला |
| छन्दः | अर्चनीयः (छन्दतिरर्चतिकर्मा निघं०३।१४) | पूजने योग्य |
| भवति | भवति | होता है |
| हर्य्यतः | कामयितव्यः (हर्य्यकान्तौ) | कामना करने योग्य |
| वृषा | (कामानाम्) वर्षयिता | (कामनाओंके) बरसानेवाला |
| १ क्षेमेण | सुखेन | सुख से |
| धेनाम् | वाचम् | वाणी को |
| मघऽवा | धनवान् | धनवान |
| यत् | यदा | जब |
| इन्वति | प्राप्नोति (इन्वतिर्गतिकर्मा निघं० २।१४) | प्राप्त होता है |

संस्कृतार्थः ।

सएव (इन्द्रः) मनुष्येषु शोभन वीर्य्यं प्रकटयन् वने (स्थितैः) पूजयितृभिः स्तूयते, अर्चनीयः (सः) (कामनाम्) वर्षयिता भवति, कामयितव्यः (सः) (कामानाम्) वर्षयिता (भवति) यदा धनवान् (इन्द्रः) सुखेन (स्तुति रूपाम्) वाचं प्राप्नोति ॥ ४ ॥

भाषार्थः ।

वह (इन्द्र) ही मनुष्यों में सुन्दर वीर्य्य को प्रकट करते हुए वन में पूजने वालों से स्तुति किए जाते हैं, पूजने योग्य वह (कामनाओं के) बरसाने वाले हैं, कामना करनेके योग्य वह (कामनाओं के) बरसाने वाले हैं जब धनवान (इन्द्र) सुख से स्तुति रूप वाणी को प्राप्त होते हैं ॥४॥

(१) वानप्रस्थी भी इन्द्र की ही स्तुति करते हैं, जैसे ग्राम में रहने वाले।

(२) जब इन्द्र को स्तुति प्राप्त होती है, तब पूजने और कामना करने के योग्य वह कामनाओं की वर्षा करते हैं।

इन्द्रोदेवता जगतीछन्दः ।१२।१२।१२।१२।

सइन्महानिसमिथानिमज्मना

कृणोतियुध्मओजसाजनेभ्यः । अ-

धाचनश्रद्दधतित्विषीमत इन्द्राय

वज्रंनिघनिघ्नतेवधम्॥५॥

| | | |
|---|---|---|
| सः | सः | वह |
| इत् | एव | ही |
| महानि | महतः | बड़ों को |
| समऽइथानि | सङ्ग्रामान् (निघ० २।१७) | युद्धों को |
| मज्मना | शोधकेन (टुमस्जो शुद्धौ) | शुद्ध करनेवाले से |
| कृणोति | करोति | करता है |
| युध्मः | योद्धा | जोधा |
| ओजसा | बलेन | बल से |
| जनेभ्यः | मनुष्येभ्यः | मनुष्यों के लिए |
| अध | अनन्तरम् | पीछे |

| | | |
|---|---|---|
| चन | एव | ही |
| श्रत् | श्रद्धाम् | श्रद्धा को |
| दधति | धारयन्ति | धारण करते हैं |
| त्विषिऽमते | दीप्तिमते | दीप्तिमान के लिए |
| इन्द्राय | इन्द्राय | इन्द्र के लिए |
| वज्रम् | वज्रम् | वज्र को |
| निऽघनिघ्नते | पुनःपुनःप्रहारं कुर्वते | वारवार मारने वाले के लिये |
| वधम् | वधरूपम् | वध रूप को |

संस्कृतार्थः।

सएवयोद्धा (इन्द्रः) शोधकेन बलेन मनुष्येभ्यो महतःसङ्ग्रामान् करोति, अनन्तरमेव (मनुष्याः) दीप्तिमते वधरूपं वज्रं पुनः पुनः प्रहर्त्रे (तस्मै) इन्द्राय श्रद्धां धारयन्ति॥ ५ ॥

भाषार्थः।

वह ही योद्धा (इन्द्र) शुद्ध करने वाले बल से

मनुष्यों के लिए बड़े, युद्ध करते हैं इसके अनन्तरही (मनुष्य) दीप्तिमान (और) वध रूप वज्र से बार बार मारने वाले (उस) इन्द्र के ताईं श्रद्धा को धारण करते हैं ॥५॥

जब किसी मनुष्य जाति में अश्रद्धा रूपी अशुद्धि आजाती है तब इन्द्र उस को अपने शोधक बल द्वारा सग्राम में प्रेरण करते हैं, और जब उस जाति के लोग सग्राम में इन्द्र को मनुष्यों का वध करते हुए देखते हैं तब उन में श्रद्धा उत्पन्न होती है, और वह जाति फिर शुद्ध हो जाती है ॥

इन्द्रोदेवता जगतीछन्द. ।१२।१२।१२।१२।

सहिश्रवस्युःसदनानिकृत्रिमा
क्ष्मयावृधानओजसाविनाशयन् ।
ज्योतींषिकृण्वन्नवृकाणियज्यवेऽव
सुक्रतुःसर्तवाअपःसृजत् ॥६॥

| | | |
|---|---|---|
| सः | स | वह |
| हि | एव | ही |

| | | |
|---|---|---|
| श्रवस्युः | यशोऽभिलाषी | यशकाअभिलाष |
| सदनानि | गृहाणि | घरों को |
| कृत्रिमा | कृत्रिमाणि | कृत्रिमों को |
| क्ष्मया | पृथिव्या | पृथिवी से |
| वृधानः | वर्धमानस्य ("सुपांसुलुक्-" अ० ७।१।३९) | बढ़ते हुए के |
| ओजसा | बलेन | बल से |
| { विऽनाशयन् | विनाशयन् | नाश करता हुआ |
| ज्योतींषि | ज्योतींषि | ज्योतियों को |
| कृण्वन् | कुर्वन् | करता हुआ |
| अवृकाणि | आवरकेण रहितानि | ढांपने वाले से रहितों को |
| यज्यवे | यष्ट्रे | यजमान के ताईं |

| | | |
|---|---|---|
| अव | अव + | — |
| सुऽक्रतुः | सुकर्म्मा | सुकर्म्मा ने |
| सर्तवे | प्राप्तुम् (तुमर्थे तवे प्रत्यय) | प्राप्त होनेकेलिये |
| अपः | जलानि | जलों को |
| सृजत् | अव+सृजत् विसृष्टवान् | छोड़ा |

संस्कृतार्थः।

सएव यशोऽभिलाषी सुकर्म्मा (इन्द्रः) पृथिव्या वर्धमानस्य कृत्रिमाणि गृहाणि वलेन विनाशयन् ज्योतींषि (च) आवरण रहितानि कुर्वन् यजमानाय प्राप्तुं जलानि विसृष्टवान् ॥ ६ ॥

भावार्थः।

उस ही यश के अभिलाषी सुकर्मा (इन्द्र ने) पृथिवी से बढ़ने वाले के कृत्रिम घरों को तोड़ते हुए (और) ज्योतिओं को आवरण रहित करते हुए, यजमान के ताईं प्राप्त होने के लिए जलों को छोड़ा ।६।

(१) पृथिवी से बढ़ने वाला धूलि का पुञ्ज है जिसके कृत्रिम घरों को तोड़ कर इन्द्र मनुष्य के लिए बहने को वर्षा रूपी जल छोड़ते हैं।

(२) इसी वृत्रने सूर्य चन्द्र और नक्षत्रादि ज्योतियों का प्रकाश पृथिवी तक पहुंचने से रोका हुआ था। (देखो पृ० ७१६)

इन्द्रोदेवताजगती छन्दः ।१२।१२।१२।१२।

दानायमनःसोमपावन्नस्तुते ऽर्वाञ्चाहरीवन्दनश्रुदाकृधि । यमिष्ठासःसारथयोयइन्द्रते नत्वाकेताआदभ्नुवन्तिभूर्णयः ॥७॥

| | | |
|---|---|---|
| दानाय | दानाय | देने के लिये |
| मनः | मनः | मन |
| सोमऽपावन् | हे सोमस्यपातः! | हेसोमकेपीने वाले |
| अस्तु | अस्तु | हो |
| ते | तव | तेरा |
| अर्वाञ्चा | अभिमुखौ (विभक्तेरात्वम्) | सामने |

| | | |
|---|---|---|
| हरी॰ | अश्वौ | घोड़ों को |
| वन्दनऽश्रुत् | हे स्तुतीनां श्रोतः! | हे स्तुतियोंके सुनने वाले |
| आ | आ+ | – |
| कृधि | आ + कृधि, परिवर्तस्व | फेरो |
| यमिष्ठासः | अतिशयेन यन्तार अश्वनियमने कुशला इत्यर्थः | घोड़ों को रोकने में चतुर |
| सारथयः | सारथयः | सारथी |
| ये | ये | जो |
| इन्द्र | हे इन्द्र ! | हे इन्द्र |
| ते | ते | वे |
| न | न | नहीं |
| त्वा | त्वाम् | तुझ को |
| केताः | ज्ञातारः (कित ज्ञाने) | जानने वाले |
| आ | आ + | – |

| | | |
|---|---|---|
| दभ्नुवन्ति | आ + दभ्नुवन्ति भ्रमयन्ति | भरमाते हैं |
| भूर्णय: | शीघ्रकारिण: (ऋ०१।७३।४) | शीघ्रकारी |

संस्कृतार्थः ।

हे सोमस्यपातः ! तवमनोदानायाऽस्तु,हे स्तुतीनांश्रोतः ! (निज-)अश्वौ (अस्मद्-) अभिमुखीकुरु, हे इन्द्र ! ये (अश्व-) नियमन कुशलाः तव सारथयः (सन्ति, अश्वविद्यायाः) ज्ञातारः शीघ्र कारिणः (च) ते त्वाम् (मार्गे) न भ्रमयन्ति ॥ ७ ॥

भाषार्थः ।

हे सोम के पीने वाले ! आपका मन दान के लिये हो, हे स्तुतियों के सुनने वाले ! ( अपने ) घोड़ों को (हमारे) सामने फेरो, हे इन्द्र ! घोड़ों को रोकने में चतुर जो (आपके) सारथी हैं (अश्व विद्या के)जानने (और)शीघ्रकारी वे आपको(रस्ता) नहीं भुलाते ।७

इन्द्रोदेवता जगतीछन्दः ।१२।१२।१२।१२।

अप्रच्छितंवसुबिभर्षिहस्तयो रषा-
ह्ळंसहस्तन्विश्रुतोदधे । आवृता

सोऽवतासोनक्तृभि स्तनूषुतेक्रत

वइन्द्रभूरय: ॥८॥

| | | |
|---|---|---|
| अप्रऽच्चितम् | प्रक्षयरहितम् | क्षय से रहित को |
| वसु | धनम् | धन को |
| बिभर्षि | धारयसि | धारण करते हो |
| हस्तयो: | हस्तयो. | हाथों में |
| अषाह्ळम् | असह्यम् (षहमर्षणे) | न सहारे जाने वाले को |
| सह: | बलम् | बल को |
| तन्वि | शरीरे | शरीर में |
| श्रुत: | विख्यात: | विख्यात |
| दधे | धारयति (लडर्थेलिट्) | धारण करता है |

| | | |
|---|---|---|
| आऽवृतासः | आविष्टानि (आ०को०) (जसोऽसुगागमः) | भरे हुए |
| अवतासः | जलाशयाः (आ०को०) | सरोवर |
| न | इव | जैसे |
| कर्तृऽभिः | (स्तुति-)कर्तृभिः | (स्तुति)करनेवालों से |
| तनूषु | शरीरेषु | अंगों में |
| ते | तव | तेरे |
| क्रतवः | बलानि | बल |
| इन्द्र | हे इन्द्र ! | हे इन्द्र |
| भूरयः | बहूनि | बहुत |

संस्कृतार्थः

हे इन्द्र ! (त्वम्) हस्तयोःक्षयरहितं धनं धारयसि विख्यातः(भवान्) शरीरेऽसह्यं बलं धारयति, (अपिच)

# ऋ०मं०२९-३० अङ्कयोः शुद्धयशुद्धि पत्रम्

| पृ० | पं० | अशुद्धम् | शुद्धम् |
|---|---|---|---|
| १२३१ | ११ | द्रष्टुम | द्रष्टुम् |
| १२३३ | ४ | भुरण्यन्तम् | भुरण्यन्तम् |
| १२३७ | १८ | यक्तिभिः | युक्तिभिः |
| १२३८ | १६ | पुचि | पुची |
| १२३९ | ८ | सूर्य्यं | सूर्य्यां |
| १२४० | ३ | उत्ऽत॰ | उत्ऽत |
| ,, | ११ | ज्योतिरुपम् | ज्योतीरूपम् |
| १२४१ | ८ | यथया | यथथा |
| ,, | १० | दानादा। | दानाऽदा। |
| १२४२ | १२ | द्युलाकम् | द्युलोकम् |
| ,, | १६ | द्यलोक | द्युलोक |
| १२४३ | ८ | यायुकी | यायुका |
| १२४४ | २ | स्थापन | समस्थापन |
| ,, | १४ | सारिकापु | सारिकासु |
| ,, | १८ | मनार्भो | मेनार्भो |
| १२४३ | १८ | मत्सूक्तम् | संसूक्तम् |
| १२५० | १९ | इन्द्रं | इन्द्रं |
| १२५१ | २ | बल | बलै |
| १२५७ | ६ | दृष्ये | दृष्ये |
| १२६२ | ९ | मायाभ | मायाभि |
| १२६२ | १६ | शुष्णाऽ | शुष्णऽ |
| १२६४ | २ | रक्षा को | रक्षा की |
| १२६५ | २२ | करदयुक्ते | करक्षेयुक्त |
| १२६६ | १२ | पत्वम) | रात्वम्) |
| ,, | १६ | ,, | ,, |
| १२७० | ६ | मायो | मायो |
| ,, | १९ | उनका | उनको |
| १२७२ | ११ | ग्राऽभभिः | ग्राऽभूमि |
| १२७८ | २ | स्रोतसा | स्रोतसा |
| ,, | १० | वह्॰ | वहू॰ |
| १२८१ | ७ | तुष्पय | तुष्णः |
| १२८२ | ११ | श्लाकम् | श्लोकम् |
| ,, | १३ | रोदसे | रोदसे |
| १२८४ | १४ | कुर्वंत | कुर्वंत |
| १२८७ | १५ | यपः | यूपः |
| १२९० | ११ | इसमे | इसमें |

| पृ० | पं० | अशुद्धम् | शुद्धम् |
| --- | --- | --- | --- |
| १२८२ | ५ | गत्सूक्तम् | गंसूक्तम् |
| १२८३ | १३ | सुऽभ्व॑ | सुऽभ्वः |
| १२८७ | [illegible] | जर्हृषाणः | जर्हृषाणः |
| १२८८ | २ | वत्र | वत्र |
| ,, | ४ | वृऽनी | वृऽनी |
| १३०१ | ८ | मद्रन् | मुद्रन |
| १३०२ | ७ | ऽमप | अपने |
| ,, | १४ | जतयः | छातयः |
| ३०४ | ३ | मरुदण | मरुदगण |
| १३०८ | ७ | वृऽनम् | वृऽनम् |
| १३०८ | १३ | वणे | प्रवणे |
| १३१२ | ३ | येन | यस्य |
| ,, | २१ | दन्द्व | द्वन्द्व |
| १३१४ | ११ | थारथ | स्थापन |
| १३१६ | १२ | (सुगा | (असुगा |
| १३१८ | १४ | वज्रम | वज्रने |
| १३२३ | ४ | विऽऽ | विऽष्णु |
| ,, | ८ | मघसी | मघसा |

ऋ०सं० अष्ट २७ २८ ।

| पृ० | पं० | अशुद्धम् | शुद्धम् |
| --- | --- | --- | --- |
| १२२३ | १७ | गत्सूक्तम | गंसूक्तम् |

पुस्तक मिलने का पता–

मुन्शी जयराम, मैनेजर

ऋग्वेद संहिता मुलतान

अंक २३-२४]　　[ज्येष्ठ-आषाढ़ १९६६

# ऋग्वेद संहिता

(वैदिकजीवनभाष्ययुता)

पदपाठ, शब्दार्थ, संस्कृत और भाषा अनुवाद टिप्पणी और मन्त्रों के आशय पर व्याख्यान से युक्त

जिसको मुलतान निवासी पं० रुद्रदत्त शास्त्री की सहायता से शिवनाथ आहिताग्नि ने सम्पादन किया

लाहौर

पञ्जाब एकानोमीकल यन्त्रालय में प्रिण्टर बाबा बालमन के अधिकार से छपा।

१२ अंकों का अग्रिम मूल्य २)

पहले २४ अंकों का मूल्य ५॥)

तव शरीरेषु बहूनि बलानि (स्तुतिं) कर्तृभिराविष्टानि (सन्ति) यथा जलाशयाः (बहुभिर्मनुष्यैराविष्टा भवन्ति) ॥८॥

भावार्थः॥

हे इन्द्र ! आप दोनों हाथों में क्षय रहित धन को लिए हुए हो, विख्यात (आप) शरीर में असह्य बल को धारण करते हैं (और) आपके शरीरों में बहुत बल (स्तुति) करने वालों द्वारा भरे हुए (हैं) जैसे सरोवर (बहुत मनुष्यों से घिरे हुए होते हैं) ।८।

अनेक स्तोताओं की स्तुति द्वारा इन्द्र के शरीरावयव इतने बलों से भरे हुए हैं जैसे सरोवरों के तट मनुष्यों से भरे हुए होते हैं। यह प्राचीन समय की वार्ता है आज कल तो स्तोताओं के अभाव से इन्द्र बलों से ऐसे शून्य हैं जैसे शुष्क सरोवर मनुष्यों से शून्य होता है।

इति पञ्चपञ्चाशं सूक्तम् ।

## ऋ०मं०१ सू० ५६ ।

### सव्य ऋषि ।

विनियोग—यह सूक्त विषुवत् के निष्केवल्यशस्त्र में पढ़ा जाता है (आ० श्रौ० सू० उ० २ । ६ । १३) ।

इस सूक्त में भी इन्द्र की स्तुति है। जब इन्द्र का भक्त उन के लिये सोम को चमस पात्र में रखता है, तो वह अत्यन्त कामना पूर्वक उसके घर पर आते हैं और अपने रथको ठहरा कर सोमपान

करते हैं। जैसे धन की इच्छा करने वाले को समुद्रयात्रा में उद्योग करना पड़ता है वैसेही इन्द्रकी इच्छाकरने वालेको स्तुतिऔर पूजन में उद्योग करना पड़ता है। इन्द्र लोहे के शरीर वाले हैं और युद्ध में प्रहार करते हुए उनका बल पर्वत के शिखर की न्याई प्रकाशित होता है, इन्हों ने पृथिवी को सुखाने वाले शुष्ण को बेल से बांध कर कारागारमें रक्खाथा,जिस से फिर अनावृष्टि न हो। जब भक्त की स्तुति से इन्द्र का बल बढ़ता है तब वह अपने तीव्र प्रकाश से अन्धकार को नाश करते हैं और मेघों की उत्पत्ति के लिए धूलिको आकाश में उठाते हैं। आकाश की दिशाओं में जलों के धारण करने वाले इस अन्तरिक्ष को इन्द्र ने ही स्थापन किया है और वही वृत्र को मार कर जलों को बाढ़ को पृथिवी पर छोड़ते हैं। इन्द्र सोमके मद में वृत्र के पथरीले कोटों को तोड़ते हैं और उस से घिरे हुए जलों को छुड़ाते हैं ॥

इन्द्रोदेवता जगतीछन्दः ।१२।१२।१२।१२।

एषप्रपूर्वीरवतस्यचम्रिषो ऽत्यो-
नयोषामुदयंस्तभुर्वणिः । दक्षंमहे
पाययतेहिरण्ययं रथमावृत्याहरि-
योगमृभ्वसम् ।१।

| | | |
|---|---|---|
| एषः | एषः | यह |
| प्र | प्रकर्षेण | अत्यन्त |
| पूर्वीः | पूर्णानि (पृ पूरणे कु प्रत्यय.) | पूर्ण |
| अव | अव + | – |
| तस्य | तस्य | उसके |
| चम्रिषः | चमूषु चमसेष्ववस्थिताइषः,सोम रूपाणिहवींषि (चकारस्यरेफश्छां०) | चमसों में रखेहुए सोमरूप हवियों को |
| अत्यः | अश्वः (निघं० १।१४) | घोड़ा |
| न | इव | जैसे |
| योषाम् | (निज)पत्नीम् (वडवाम्) | घोड़ी को |
| उत् | उत्+ | – |
| अयंस्त | उत्+अयस्त उत्तिष्ठति (लडर्थे लड ) | उठता है |

| | | |
|---|---|---|
| भुर्वणिः | शीघ्रकारी (भुरण्युरिति क्षिप्र नाम नि० २।१५) | शीघ्रता करने वाला |
| दक्षम् | बलरूपम् (सोमम्) | बलरूप (सोम) को |
| मंहे | महते (स्वात्मने) | महान (अपने) ताईं |
| पाययते | पाययते | पिलाता है |
| हिरण्ययम् | सुवर्णमयम् | सुवर्णमय को |
| रथम् | रथम् | रथ को |
| आऽवृत्य | अवस्थाप्य | ठैरा कर |
| हरिऽयोगम् | हर्य्योरश्वयोर्योगो योजनं यस्मिंस्तम् | दो घोड़ों से जुडे हुए को |
| ऋभ्वसम् | उरुभासम् (पृषोदरादित्वादभ्यसता देश॰) | विस्तीर्ण दीप्ति वाले को |

संस्कृतार्थः ।

एषः(इन्द्रः)तस्य(यजमानस्य)चमसेष्ववस्थितानि प्रकर्षेण पूर्णानि सोमरूपाणि हवींषि(प्रति)शीघ्रकारी

(सन्) उत्तिष्ठति यथा वड़वाम्(प्रति) अश्वः[शीघ्रतयो त्तिष्ठति] ( तदनन्तरं तस्य गृहे) अश्वाभ्यां युक्तं सुवर्णमयमुरुभासं रथमवस्थाप्य महते [ स्वात्मने ] बल रूपम्(सोमम्) पाययते ॥१॥

भावार्थः।

यह [इन्द्र]इस[यजमान]के चमस पात्रोंमें रखे हुए अत्यन्त पूर्ण सोमरूप हवियों के प्रति [ऐसी] शीघ्रता करते हुए उठते हैं जैसे घोड़ा घोडी(के प्रति शीघ्रतासे उठता है)[फिर उसके घर पर]दो घोड़ों से जुडे हुए सुवर्णमय विस्तृत दीप्ति वाले रथ को ठहरा कर महान्[अपने]को बलरूप(सोम) पान कराते हैं॥१॥

यह मन्त्र इन्द्र की सोमप्रियता को वर्णन करता है॥

इन्द्रोदेवता जगतीछन्दः।१२।१२।१२।१२।

तंगूर्तयोनेमन्निषःपरीणसः स-

मुद्रंनसञ्चरणेसनिष्यवः। पतिंद-

क्षस्यविदथस्यनूसहो गिरिंनवेना-

अधिरोहतेजसा।२।

| | | |
|---|---|---|
| तम् | तम् | उस को |
| गूर्तयः | स्तोतारः (गृणन्तिस्तुवन्ति) | स्तुति करनेवाले |
| नेमन्ऽइषः | नीत हविष्काः | जिन्हों ने हवियें पहुंचाई हैं |
| परीणसः | वहवः (निघं० ३।१) | वहुत |
| १ समुद्रम् | समुद्रम् | समुद्र को |
| न | इव | जैसे |
| सम्ऽचरणे | प्रवासे | परदेस यात्रा में |
| १ सनिष्यवः | धनमिच्छन्तः | धन की इच्छा करते हुए |
| पतिम् | स्वामिनम् | स्वामी को |
| दक्षस्य | वलस्य (निघं० २।९) | वलके |
| विदथस्य | यज्ञस्य (निघं० ३।१७) | यज्ञ के |
| नु | क्षिप्रम् | शीघ्र |

| | | |
|---|---|---|
| सहः | बल रूपम् | बलरूप को |
| २ गिरिम् | पर्वतम् | पर्वत को |
| न | इव | जैसे |
| १ वेनाः | मेधाविनः (निघ० ३।१५) | बुद्धिमान |
| अधि | अधि+ | – |
| रोह | अधि + रोह | चढ़ |
| तेजसा | ओजसा | बल से |

संस्कृतार्थः।

नीतहविष्का बहवः स्तोतारो बलस्य यज्ञस्य(च) स्वामिनंतम् ( इन्द्रं प्राप्नुवन्ति ) यथा धनमिच्छन्तः प्रवासे समुद्रम् (प्राप्नुवन्ति) [त्वमपि तम्] बल रूपं क्षिप्रमोजसाऽधिरोह यथा मेधाविनः पर्वतम् (अधिरोहन्ति) ॥ २ ॥

भाषार्थः।

जिन्हों ने हवियें दी हैं ऐसे बहुत स्तोता लोग बल (और) यज्ञ के स्वामी उस (इन्द्र) को (प्राप्त

होते हैं) जैसे धनको चाहनेवाले परदेसकी यात्रा में समुद्र को (प्राप्त होते हैं) (तू भी उस) बल रूप को शीघ्र बल पूर्वक चढ़ कर प्राप्त हो जैसे बुद्धिमान पर्वत को (प्राप्त होते हैं) ॥ २ ॥

(१) जैसे धन की इच्छा करने वालों की शरण समुद्र है (बहुत धन की प्राप्ति तभी होती है जब समुद्र के पार जा कर परदेसों में व्यवहार किया जावे) वैसे ही हवि देने वाले स्तोताओं की शरण इन्द्र हैं ॥

(१) बल रूप इन्द्र की प्राप्ति बल पूर्वक प्रयत्न से ही हो सक्ती है जैसे पहाड़ की चढ़ाई को बुद्धिमान बल पूर्वक प्रयत्न द्वारा तय कर लेते हैं

इन्द्रोदेवता जगतीछन्दः ॥१२।१२।१२।१२॥

सतुर्वणिर्महाँअरेणुपौंस्ये गिरेर्भृष्टिर्नभ्राजतेतुजाशवः । येनशुष्णंमायिनमायसोमदे दुध्रआभूषुरामयन्निदामनि ॥३॥

| | | |
|---|---|---|
| सः | सः | वह |
| तुर्वणिः | शीघ्रकारी (निघ० ४।२) | शीघ्रकारी |
| महान् | महान् | बड़ा |
| अरेणु | अनवद्यम् | दोष रहित |
| पौंस्ये | सङ्ग्रामे (निघ०२।१७) | युद्ध में |
| गिरेः | पर्वतस्य | पर्वत के |
| भृष्टिः | शिखरम् | शिखर |
| न | इव | की न्याईं |
| भ्राजते | दीप्यते | चमकता है |
| तुजा | प्रहारेण (आ०को) | प्रहार से |
| शवः | बलम् | बल |
| येन | येन | जिस से |
| शुष्णम् | शुष्णम् | शुष्ण को |

| | | |
|---|---|---|
| मायिनम् | मायोपेतम् | मायावी को |
| आयसः | लोहमयः | लोहे के शरीर वाला, |
| मदे | मदे (सति) | मद के होने पर |
| दुध्रः | (शत्रूणाम्) अवरोधकः | (शत्रुओं को) रोक रखने वाला |
| आभुषु | कारागृहेषु | कारागारों में |
| रमयत् | नि+रमयत् व्यवासयत् | रखा था |
| नि | +नि | — |
| दामनि | बन्धके निगडे | बांधने की बेल में |

संस्कृतार्थ।

सः शीघ्रकारी महान् [चास्ति] संग्रामे प्रहारेण [तस्य] अनवद्यं बलं पर्वतस्य शिखरमिव दीप्यते, येन[बलेन]लोहमयः [शत्रूणाम्] अवरोधकः [इन्द्रः] मायोपेतं शुष्णं कारागृहेषु बन्धके निगडे न्यवासयत् ॥ ३ ॥

भापार्थः।

वह (शीघ्रकारी) (और) महान हैं, युद्ध में प्रहार से (उनका) निर्दोष बल पर्वत के शिखरकी न्याई चमकता है जिस (बल)से लोहे के शरीर वाले (शत्रुओं को) रोक कर रखने वाले (इन्द्र ने) मायावी शुष्ण को कारागारों में बेल से (बांध कर) रक्खा था॥ ३॥

शुष्ण के लिए देखो पृ० २४९—शुष्णको बेल में बांध कर कारागार में रखना ऋषि की कल्पना है जिसका आशय पढ़ने या सुनने वाले के मन पर शत्रु को सब प्रकार से दबाने का संस्कार दृढ़ करने का है, वास्तव में न इन्द्र ने कोई युद्ध किए हैं न कोई उनका शत्रु हुआ है देखो ऋ० १०।५४।२।

"मायेत्साते यानि युद्धान्याहुर्नाद्य शत्रुं न पुरा विवित्से"

इन्द्रोदेवता जगतीछन्दः ।१२।१२।१२।१२॥

देवीयदितविषीत्वावृधोतय इन्द्रं सिषक्त्युषसंनसूर्य्यः। योधृष्णुना शवसाबाधतेतम इयर्तिरेणुंबृहदर्हरिष्वणिः ।४।

| | | |
|---|---|---|
| दिवी | दीप्यमानम् | चमकता हुआ |
| यदि | यदा | जव |
| तविषी | वलम् | वल |
| त्वाऽवृधा | त्वयावर्धितम् (विभक्तेरात्वम्) | तुझसे वढाये हुए को |
| ऊतये | रक्षाऽर्थम् | रक्षा के लिए |
| इन्द्रम् | इन्द्रम् | इन्द्र को |
| सिसक्ति | सेवते (यास्कः) | सेवन करता है |
| उषसम् | उषसम् | उषा को |
| न | इव | जैसे |
| सूर्यः | सूर्यः | सूर्य |
| यः | यः | जो |
| धृष्णुना | धर्षकेण | दवाने वाले से |
| शवसा | वलेन | वल से |

| | | |
|---|---|---|
| बाधते | नाशयति | नाश करता है |
| तमः | अन्धकारम् | अन्धकार को |
| इयर्ति | प्रेरयति | उठाता है |
| रेणुम् | धूलिम् | धूलि को |
| बृहत् | प्रभूतम् | बहुत |
| अर्हरिऽस्वनिः | अरो गच्छन्तो हरन्तीत्यर्हरयः शत्रवः तेषां व्यथोत्पादनेन स्वनयिता शब्दयिता | शत्रुओं में आर्त नाद को उठाने वाला |

संस्कृतार्थः ।

(हे स्तोतः!) रक्षाऽर्थं त्वया वर्धितं दीप्यमानं वलं यदा सूर्यंउपसमिवेन्द्रं सेवते ( तदा सः ) शत्रूणां शब्दयिता धर्षकेण बलेन अन्धकार नाशयति प्रभूतं धूलिम् [च] प्रेरयति ॥४॥

भावार्थ ।

[हे स्तोता] रक्षा के लिए तुझ से बढ़ाया हुआ दीप्यमान बल जब इन्द्र को सेवन करता है जैसे

सूर्य उषा को, [तव वह] शत्रुओं में आर्तनाद को उठाने वाले दबाने वाले बल से अन्धकार का नाश करते हैं [और] बहुत धूलि को प्रेरण करते हैं ॥ ४ ॥

जब स्तोता की स्तुति से इन्द्र में बल होता है, तब वह उस बल से अन्धकार को नाश करके तीव्र प्रकाश से वायु के वेग को बढ़ा कर बहुत धूलि को आकाश में प्रेरण करते हैं, जिससे बादलों की उत्पत्ति होकर वृष्टि हो ॥

इन्द्रो देवता जगतीछन्दः ।१२।१२।१२।१२।

वियत्तिरोधरुणमच्युतंरजोऽतिष्ठिपोदिवआतासुबर्हणा ॥ स्वर्मीह्ळेयन्मदइन्द्रहर्ष्याऽहन्वृत्रंनिरपामौब्जोअर्णवम् ।५।

| | | |
|---|---|---|
| वि | वि+ | |
| यत् | यत् | जो |
| तिरः | तिरः | आर पार |

| | | |
|---|---|---|
| धरुणम् | धारकम् | धारण करने वाले को |
| अच्युतम् | दृढम् | दृढ को |
| रजः | अन्तरिक्षम् | अन्तरिक्ष को |
| अतिस्थिपः | वि+अतिस्थिप स्थापितवान् | स्थापन किया |
| दिवः | आकाशस्य | आकाश के |
| आतासु | दिक्षु (निघ० १।६) | दिशाओं में |
| बर्हणा | बलवान् (आ०को०) (विभक्तेर्डादेशः) | बलवान् |
| स्वः॒ऽमीह्ळे | ज्योतिषेकृते सङ्ग्रामे (मीह्ळे इतिसङ्ग्रामनाम निघ०२।१७) | ज्योति के लिए किये हुए युद्ध में, |
| यत् | यत् | जो |
| मदे | मदे (सति) | मद के होने पर |
| इन्द्र | हे इन्द्र ! | हे इन्द्र |

| | | |
|---|---|---|
| हर्ष्या | हर्षेण (सा०भा०) | हर्ष से |
| अहन् | हतवान् | तूने मारा |
| वृत्रम् | वृत्रम् | वृत्र को |
| निः | निः+ | — |
| अपाम् | अपाम् | जलों के |
| औब्जः | निः+औब्जः अधः पातितवान् (आ० को०) | नीचे गिराया |
| अर्णवम् | आप्लावम् (आ०को०) | बाढ को |

संस्कृतार्थः।

हे इन्द्र ! यद्बलवान् [त्वम्] आकाशस्य दिक्षु [जलानाम्] धारकं दृढमन्तरिक्षं तिरः स्थापितवान् यन्मदे [सति] ज्योतिषे कृते संग्रामे हर्षेण वृत्रं हतवान्, जलाप्लावम् [च] अधः पातितवान् ॥ ५ ॥

भाषार्थः।

हे इन्द्र! जो बलवान (आपने) आकाश की दिशाओं में (जलों के) धारण करने वाले दृढ़ अन्तरिक्ष को

ओर पार स्थापन किया, जो मद के होने पर, ज्योति के निमित्त किए हुए युद्ध में हर्ष से वृत्र को मारा और जलों की बाढ को नीचे गिराया ॥ ५ ॥

(१) "आर पार" अर्थात पृथिवी के चौफेरे ॥

(२) ज्योति के निमित्त किया हुआ युद्ध जो प्रथमज वृत्र से करके सूर्य्य के प्रकाश को पृथिवी तक पहुंचाया था ॥

इन्द्रोदेवता जगतीछन्दः ।१२।१२।१२।१२।

त्वंदिवोधरुणंधिषओजसा पृ-

थिव्याइन्द्रसदनेषुमाहिनः। त्वं-

सुतस्यमदेअरिणाअपो विवृत्रस्यस-

मयापाष्यारुजः।६।

| | | |
|---|---|---|
| त्वम् | त्वम् | तूने |
| दिवः | द्युलोकात् | आकाश से |
| धरुणम् | उदकम् (निघ० १।१२) | जल को |

| | | |
|---|---|---|
| धिषे | स्थापितवान् | स्थापन किया |
| ओजसा | बलेन | बल से |
| पृथिव्याः | पृथिव्याः | पृथिवी के |
| इन्द्र | हे इन्द्र ! | हे इन्द्र |
| सदनेषु | प्रदेशेषु | प्रदेशों में |
| माहिनः | प्रवृद्धः | बढ़ा हुआ |
| त्वम् | त्वम् | तूने |
| सुतस्य | निष्पीडितस्य (सोमस्य) | सोम के |
| मदे | मदे | मद में |
| अरिणाः | वि+अरिणाः, विमोचितवान् | छुड़ाया |
| अपः | जलानि | जलों को |
| वि | वि + | – |

| | | |
|---|---|---|
| वृत्रस्य | वृत्रस्य | वृत्र के |
| समया | सीमारूपाणि (आ को०) (शेर्लोप) | सीमारूप |
| पाष्या | पाषाणवेष्टनानि (शेर्लोप) | पत्थर के कोटोंको |
| अरुजः | खण्डितवान् (रुजोभङ्गे) | तोड दिया |

संस्कृतार्थः

हे इन्द्र ! प्रवृद्धस्त्वं बलेन द्युलोकात् पृथिव्याः प्रदेशेषु जलं स्थापितवान् त्वं निष्पीडितस्य [सोमस्य] मदे [वृत्र सकाशात] जलानि विमोचित वान् वृत्रस्य सीमा [रूपाणि] पाषाणवेष्टनानि [च] खण्डितवान् ॥ ६ ॥

भावार्थ ।

हे इन्द्र ! बढे हुए आपने बल द्वारा द्यो से पृथिवी के स्थानों में जल को स्थापन किया, आपने निचोड़े हुए(सोम) के मद में(वृत्र)से जलोंको छुडाया और वृत्र के सीमा रूप पत्थर के कोटों को तोड़ दिया ॥ ६ ॥

इति षट् पञ्चाशं सूक्तम् ।

# ऋ० मं०१ सू०५७।

## सव्यऋषिः।

विनियोग—यह सूक्त विषुवत् के निष्केवल्य शस्त्र में पढ़ा जाता है (आ० श्रौ० सू० उ० २।६।१३)

इस सूक्त में भी इन्द्र की स्तुति है। इन्द्र सब से अधिक दानी सब से अधिक धन वाले और सच्चे बल वाले हैं हम उन्हीं को अपनी बुद्धि भेंट करें। इन्द्र के ही धन दान से सब मनुष्यों को बल मिलता है। जब से इन्द्र का वज्र वृत्र को प्रहार करने में कटिबद्ध है तब से लोग उनके पूजने में प्रवृत्त हुए हैं। इन्द्र का नाम, स्थान, बल और दीप्ति दूसरों के उपकार के लिए हैं, जिनको सुन कर मनुष्य बल को प्राप्त करें। हम इन्द्र के हैं और उन्हीं के आश्रय पर विचरते हैं उन से दूसरा लौकिक राजादि हमारी स्तुति को नहीं प्राप्त हो सकता, हमारी वाणी उन को प्रिय हो। इन्द्र में बहुत वीर्य है, वह अपने उपासक की कामना को पूर्ण करेंगे, महान द्युलोक ने भी इन्द्र के वीर्य को माना है और पृथिवी उन के बल के सामने झुकी है"। सचमुच इन्द्र का बल अद्वितीय है।

इन्द्रोदेवता जगतीछन्दः। १२।१२।१२।१२

प्रमंहिष्ठायबृहतेबृहद्रये सत्य-

शुष्मायतवसेमतिंभरे। अपामिव-

प्रवणेयस्यदुर्धरं राधोविश्वायुशवसे
अपावृतम् ।१।

| | | |
|---|---|---|
| प्र | प्र+ | – |
| मंहिष्ठाय | अतिशयेनदान युक्ताय (मंहतिर्दानकर्मा निघ०३।२०) | अत्यन्त दानी के ताईं |
| बृहते | महते | महान के ताईं |
| बृहत्ऽरये | महाधनिने | महाधनी के ताईं |
| सत्यऽशुष्माय | सत्यबलाय | सच्चे बली के ताईं |
| तवसे | प्रवृद्धाय | बहुत बढ़े हुए के ताईं |
| मतिम् | बुद्धिम् | बुद्धि को |
| भरे | प्र+भरे, निवेदयामि | भेंट करता हूं |

| | | |
|---|---|---|
| अपाम्ऽइव | उदकानामिव | जैसे जलों का |
| प्रवणे | निम्नप्रदेशे । | नीचे स्थान में |
| यस्य | यस्य | जिसका |
| दुःऽधरम् | धर्तुमशक्यम् | धारण करने को अशक्य |
| राधः | धनम् | धन |
| विश्वऽआयु | सर्वमनुष्यसम्बन्धि (आयुरितिमनुष्यनाम निघं०२।३) | सब मनुष्यों सम्बन्धी |
| शवसे | बलाय | बल के लिए |
| अपऽवृतम् | आवरणरहितं कृतम् | प्रकाशित किया गया |

संस्कृतार्थः ।

(अहम्) अतिशयेन दानयुक्ताय महाधनिने सत्यबलाय महते प्रवृद्धाय(चेन्द्राय) बुद्धिं निवेदयामि यस्य (बलम्) निम्नप्रदेशे (गच्छताम्) उदकानाम् (वेगः) इव धर्तुमशक्यम् (येनच) सर्वमनुष्य सम्बन्धि धनं बलायाऽऽवरणरहितं कृतम्।१।

भावार्थः ।

अत्यन्त दानी महाधनी सच्चे बली महान (और) बढ़े हुए (इन्द्र के) ताईं मैं बुद्धि को भेंट करता हूं, जिस का (बल) नीचे स्थान में (जाते हुए) जलों के ( वेग ) की न्याईं धारण नहीं किया जा सकता और जिस ने सब मनुष्यों के धन को बल के लिये प्रकाशित किया है ॥१॥

१ जो सब से अधिक धन वाले, सब से अधिक बल वाले और सब से अधिक दानी हैं। ऐसे इन्द्र को अपनी बुद्धि समर्पण करने में क्या भय है, भय तो दूसरे मनुष्य को अपनी बुद्धि भेंट करने में है, चाहे वह कैसा ही विद्वान और महात्मा क्यों न हो, इन्द्र को श्रद्धा पूर्वक ऐसा कहने से कि 'हे देव मैं अपनी बुद्धि आप को समर्पण करता हूं मुझे आदेश दें मैं उस पर चलूंगा, अवश्य शनैः शनैः ज्ञान की स्फुर्ति होती है उसी पर चलना मनुष्यके लिए श्रेयस्कर है, चाहे वह ज्ञान लौकिकबुद्धि से विपरीत भी हो।

इन्द्रोदेवता जगतीछन्दः ।१२।१२।१२।१२॥

अधते विश्वमनुहासदिष्टय आ-

पोनिम्नेवसवनाहविष्मतः। यत्पर्व-

तेनसमशीतहर्यत इन्द्रस्यवज्रःश्न-

थिताहिरण्ययः ।२।

| | | |
|---|---|---|
| अध | अथ,अनन्तरम् (यस्यधत्वंछान्द०) | पीछे |
| ते | तुभ्यम् | तेरे लिये |
| विश्वम् | जगत् | जगत |
| अनु | अनु + | – |
| ह | खलु | सचमुच |
| असत् | अनु + असत्, प्रवृत्तोऽभवत् | प्रवृत्त हुआ |
| इष्टये | यागाय | यज्ञ के ताईं |
| आपः | आपः | जल |
| निम्नाऽइव | अधोदेशंगच्छन्त्यइव शेर्लोपः) ; | नीचे जाते हुए जैसे |
| सवना | यज्ञाः (शेर्लोपः) | यज्ञ |

| | | |
|---|---|---|
| हविष्मतः | हविर्युक्तस्य | हवि से युक्त के |
| यत् | यदा | जब |
| पर्वते | वृत्रे (निघ० १।१०). | वृत्र पर |
| न | न | नहीं |
| सम्ऽअशीत | संसुप्तोऽभवत् | सोया |
| हर्यतः | शोभनः (सा०भा०) | सुन्दर |
| इन्द्रस्य | इन्द्रस्य | इन्द्र का |
| वज्रः | वज्रः | वज्र |
| श्नथिता | हिंसकः | मारने वाला |
| हिरण्ययः | सुवर्णमयः | सुवर्ण मय |

संस्कृतार्थः।

(हे इन्द्र!)यदा हिंसकः सुवर्णमयःशोभनस्तववज्रो वृत्रे(प्रहाराय) संसुप्तोनाऽभवत् (तद्-)अनन्तरं जगत्

त्वंदर्थं यागाय प्रवृत्तो बभूव. हविर्युक्तस्य (यजमान समूहस्य) यज्ञाः (च) अधोदेशं गच्छन्त्य आप इव (त्वां प्राप्नुवन्) ॥ २ ॥

भावार्थः ।

हे इन्द्र! जब आपका मारने वाला सोने का सुन्दर वज्र वृत्र पर (प्रहार के लिये) नहीं सोया (तिससे) पीछे जगत् आपके लिए यज्ञ में प्रवृत्त हुआ, (और) हवि से युक्त (यजमानों) के यज्ञ नीचे की ओर जाते हुए जलों की न्याईं (आप को प्राप्त हुए) ॥२॥

जब से इन्द्र का वज्र वृत्र पर प्रहार करने के लिये नहीं सोया अर्थात् जागृत रह कर प्रहार करता रहा है तब से अर्थात सृष्टिके आदि से ही लोग इन्द्र के पूजन में प्रवृत्त हुए हैं। क्योंकि इन्द्र का वज्र मनुष्य सृष्टि से पहले ही वृत्र पर पड़ने लगा है। (देखो पृष्ठा७४७)

इन्द्रोदेवता जगतीछन्दः ।१२।१२।१२।१२।

अस्मैभीमायनमसासमध्वर उ-
षोनशुभ्रआभरापनीयसे । यस्यधा-
मश्रवसेनामेन्द्रियं ज्योतिरकारिह-
रितोनायसे ।३।

| | | |
|---|---|---|
| अस्मै | अस्मै | इसके लिये |
| भीमाय | भयङ्कराय | भयानक के लिये |
| नमसा | नमस्कारेण | नमस्कारके साथ |
| सम् | सम्+ | – |
| अध्वरे | यज्ञे | यज्ञमें |
| १ उषः | हे उषः! | हे उषा |
| न | सम्प्रति (अस्त्युपमार्थस्य सम्प्रत्यर्थप्रयोगइतियास्कः) | अब |
| शुभ्रे | हे उज्ज्वल रूपे! | हे उज्ज्वल रूप वाली |
| आ | आ+ | – |
| भर | आ+भर,सम्पादय | सम्पादन करो |
| पनीयसे | अतिशयेन स्तोतव्याय | अतिशय करके स्तुतिके योग्य के लिये |

| | | |
|---|---|---|
| यस्य | यस्य | जिसका |
| धाम | स्थानम् | स्थान |
| श्रवसे | श्रवणाय (भा०को०) | सुनने के लिये |
| नाम | नाम | नाम |
| इन्द्रियम् | बलम् | बल |
| ज्योतिः | दीप्तिः | प्रकाश |
| अकारि | अकारि | किया गया |
| हरितः | अश्वाः | घोड़े |
| न | इव | जैसे |
| अयसे | गमनाय | जाने के लिये |

संस्कृतार्थः ।

हे उज्ज्वलरूपे ! हे उषः ! अतिशयेन स्तोतव्याय भयङ्करायाऽस्मै (इन्द्राय) सम्प्रति यज्ञे नमस्कारेण

(हविः) सम्पादय, यस्य नाम, स्थानं बलं दीप्तिः (च) श्रवणार्थ मकारि यथाऽश्वा गमनाय (कृताः) ॥३॥

भावार्थः ।

हे उज्ज्वल रूप वाली उषा ! अतिशय करके स्तुति के योग्य इस भयानक (इन्द्र के) ताईं अत्र यज्ञ में नमस्कार के साथ (हवि को) सम्पादन करो, जिस का नाम स्थान, बल (और) दीप्ति सुनने के लिये बनाए गए हैं जैसे घोड़े चलने के लिये ॥३॥

१ उषःकाल में हमारी हवि को उषादेवी इन्द्र के लिए सम्पादन करें, अर्थात् हमें नित्य हविः सम्पादन करने के लिए प्रेरण करें ।

२ इन्द्र का स्थान, नाम, बल और दीप्ति ये सब दूसरों के उपकार के लिये बनाए गए हैं जिससे मनुष्य इन को सुन कर दैवी गुणों से युक्त हों। जैसे घोड़े इसलिये बनाए गए हैं कि मनुष्य उनके द्वारा गमन करें, और जैसे घोड़ों को यात्रा का फल चढ़ने वालों के लिए है वैसे ही इन्द्र के गुण इस लिए हैं कि उनके श्रवण और कीर्तन से मनुष्य लाभ उठावें ।

इन्द्रो देवता जगतीछन्दः ।१२।१२।१२।१२

इमंतइन्द्रतेवयंपुरुष्टुत येत्वा-

रभ्यचरामसिप्रभूवसो । नहित्वद-

